


# संस्कृत-द्वितीयपुस्तक ।

जिसको


पण्डित रामविहारीलाल चान्दापुरी,

. ए. (प्रीवियस) शास्त्री, वेदतीर्थ, एल् एल्. बी.,

संस्कृत प्रोफ़ेसर डी. ए. वी. कालिज कानपूर ने


(भाषा में) बनाया ।




मुद्रित जाब प्रेस, कानपुर ।

थमावृत्ति २००० | संन् १९२८ ई० | मूल्य १॥) रु०

पुस्तक मिलने का पताः—

रामविहारीलाल चान्दापुरी संस्कृत प्रोफ़ेसर डी. ए. वी. कालिज कानपूर.

वा पं० रामविहारीलाल चान्दापुरी द्वारा अवध सीड स्टोर्स लखनऊ.

**Extracts from the opinions of well-known Sanskrit Scholars on *Sanskrit Dwitiya Pustaka* ( second book of sanskrit ) in Hindi by Pt. Ram Behari Lal Chandapuri M.A. (Pre ) Vyakarana Shastri, Veda-tirtha, LL. B., Professor of Sanskrit, D. A V. College, Cawnpore.**

1. Mahamahopadhyaya Dr. Ganganatha Jha, M.A., D.Litt., Vice-Chancellor, Allahabad University, writes .—"*It evinces much thoughtful care and I am sure it will prove useful*"

2 Pt I. D. Daurgadatti M.A., Shastri, M.O.L., Principal, Government Sanskrit College, Muzaffarpur writes :—"*It is indeed an excellent book on Sanskrit Grammar and will prove very useful to the Intermediate students of Arts Colleges*"

3 Dr. I J S Taraporewala, M.A , Ph D , Calcutta University, writes :—"*It gives a good deal of detail and is explained in very lucid language. I was particularly interested in your treatment of the Krit and the Taddhita.*"

4. Dr. Lakshman Swarup, M A , Ph D (Oxon ), University Professor of Sanskrit, Punjab University, Lahore, writes —"*Your second book is in keeping with your first and I have no doubt that it will be quite useful for the students of the secondary classes for whom I suppose it is meant.*"

5. Pt Nilkamal Bhattacharya, M A., Professor of Sanskrit, Benares Hindu University, writes —"*The treatment is good and the book, I have no doubt, will prove helpful to our Intermediate Students for whom it is intended*"

6 Pt K A Subramania Iyer, M A , University Professor of Sanskrit, Lucknow University, writes —"*I have just glanced through your book I see that you have spared no trouble to make the book useful for students taking sanskrit in schools and colleges I doubt if there are many such books in Hindi*"

7. Dr P. K Acharya, M A , Ph D I E S., University Professor of Sanskrit, Allahabad University. writes .—"*Pt Ram Behari Lal Chandapuri's Sanskrit Dwitiya Pustaka, which deals with the elementary sanskrit grammar and composition in Hindi, is intended obviously for students at intermediate stage. The earlier attempt of teaching sanskrit grammar through the medium of English has been more or less a failure Late Pt. Ishwara Chandra Vidyasagar's Upakramanika and Vyakaranakaumudi proved so successful among the Bengali-speaking students of sanskrit that they have been translated in the vernaculars of other provinces Pt. Chandapuri and others have made almost an original attempt and deserve congratulation and encouragement Pt. Chandapuri's addition of excellent exercises is a very welcome feature of his books*"

8 Pt S. D Mahapatra, M.A , Principal, Government Sanskrit College, Puri, writes :—"*I have carefully gone through it and am glad to find that you have spared no pains to make the book very useful for those for whom it is intended I trust that it will surely be useful for use in High Schools as well as Intermediate Colleges*"

9 Mahamahopadhyaya, Pt Lakshman Shastri Tailong, Professor of Sanskrit Queen's Government College Benares, writes :—"*Being written on modern lines, I am glad to note, the book has become a useful thing for the use in High Schools and Inter-Colleges*"

10. Pt Dharmendra Nath, M.A , Shastri M.O.L., Professor of Sanskrit, Meerut College, writes —"*I am sure it will give encouragement for study of sanskrit to those who are afraid of intricate rules of sanskrit grammar and cramming work necessary for mastering sanskrit grammar. It will be equally useful to students as well as general readers.*"

11. Pt. S. B. Tatke, M.A, Kavyatirtha, Professor of Sanskrit, Jaswant College Jodhpur, writes :—"*I wanted time to read your grammar critically as you expressed a desire to have a real review and not a formal editorial one. I beg to be excused for the delay in sending you this reply. I thank you with all my soul for bringing out this up-to-date grammar which, I am sure, will very well serve the purpose of not only Intermediate but B. A students also as it deals categorically with conjugations of all tenses and moods and Krit and Taddhita terminations The passages given by you for exercises in translation from sanskrit into Hindi and vice versa are well selected and are up to the standard required. The treatment of Karaka and Samas a very important chapter in any book on grammar meant for college students, is very well done Whatever is dealt with in your grammar, if attentively studied by them for whom it is meant, will, I am confident, be more than sufficient.*"

12. Pt. Har Datta Sharma, M.A. Shastri, Professor of Sanskrit, Sanatan Dharm College, Cawnpore, writes, :—"*The book has been written in a very lucid style of Hindi which makes the task of the sanskrit student very easy. The special feature which has attracted me most is that not only the exercises given in it are taken from the standard classical authors but the grammatical explanations and rules are explained side by side with the quotations from the sutras of Panini. This will familiarise the student with the sutras of Panini which he invariably finds given in the Tika of all the classical commentators like Mallinath. On the whole, I think your book to be a very valuable contribution to the cause of sanskrit and I congratulate you on your performance*"

13. Pt. Ganpat Rai, M.A., Professor of Sanskrit Government College, Multan, writes .—"*Your second book of sanskrit like the first is sure to be very useful to the senior classes in schools as well as to the junior classes in colleges. You deserve the thanks of all lovers of sanskrit for your attempts to popularise the study of this ancient language at a time when it is being accorded a very stepmotherly treatment all over this unhappy land of Rishis*"

14 Pt S N. Bhattacharya, M.A, Senior Professor of Sanskrit, B. N. College, Patna, writes :—"*I see you have spared no pains in making sanskrit study most attractive to the beginners by rendering the most difficult task of mastering sanskrit grammar, easy. Your treatment of the subject, I am sure, cannot but be highly appreciated by students.*"

15. Pt J. R Tullu, M.A, Ex-Principal, Sanskrit College, Indore, writes :—"*A bird's eye-view of the book brings home to the mind inter alia the originality of treatment, making for the facility of a subject a bugbear to the young student*"

16 Pt. Gopinath Kaviraj, M A., Principal, Sanskrit College Benares, writes .—"*From what I have seen of it, it seems to me to have been a useful work*"

17. Pt Krishna Lal Misra, M A, Professor of Sanskrit, Agra College, writes .—"*I have no doubt that your book will be useful to students after they have passed the High School Examination*".

18, Pt W. G. Urdhwareshe, M.A. Kavya-Tirtha, Professor of Sanskrit Holkar College Indore, writes :—"*I think it is really useful to those for whom it is designed. The method is easy and interesting and the language is clear. I think it can really be recommended as a text-book to the students of the Intermediate standard.*"

*N.B*—The price of the book is Rs. 1/8. as.

The book can be had from,

RAM BEHARI LAL, Professor of Sanskrit, D. A. V. College, Cawnpore.

# भूमिका।

यह निर्विवाद सिद्धान्त है कि मनुष्य किसी विषय को जितनी जल्दी और अच्छी तरह मातृभाषा द्वारा सीख सकता है उतनी जल्दी और उतना अच्छी तरह किसी दूसरी भाषा द्वारा नहीं सीख सकता और फिर संस्कृत व्याकरण जैसे कठिन विषय को अङ्गलभाषा द्वारा सीखना उसको और कठिन बनाता है इसलिए मैंने संस्कृत प्रथम् और द्वितीय पुस्तकें भाषा में बनाई हैं और जैसा विस्तृत रूप से प्रथम पुस्तक की भूमिका में बताया जा चुका है मैंने संस्कृत पढ़ाने का वैज्ञानिक ढङ्ग दोनों पुस्तकों में स्वीकार किया है। प्रथम पुस्तक यू० पी०, सी०, पी० और विहार उड़ीसा तीन प्रान्तों की सरकारी ६ तथा १० दर्जे में नियत हो गई है इससे उत्साहित होकर मैंने अब द्वितीय पुस्तक बनाई है।

इस संस्कृत द्वितीय पुस्तक का क्रम बिल्कुल वैसा ही है जैसा कि प्रथम पुस्तक का था जिसको इस पुस्तक के पढ़ने वालों को पूर्व ही भले प्रकार पढ़ और समझ लेना चाहिये।

इस पुस्तक के आदि में सन्धि के प्रसिद्ध नियमों को जिनमें से बहुत से प्रथम पुस्तक की टिप्पणी में जहां २ वाक्यों में सन्धि हुई थी समझा दिये जा चुके हैं एक अति मनोरञ्जक रीति से कुल अक्षरों को चार गणों में विभक्त करके क्रमानुसार अर्थात् सिल्सिले से लिखा है जिनको बहुत ही सरलता से विद्यार्थी याद कर सकते हैं और जल्द भूल नहीं सकते हैं।

यही नियम इस पुस्तक की टिप्पणी में स्थान २ पर रूप समझाने में लिखे गए हैं । जो अध्यापक अलग सन्धि न पढ़ाना चाहें वे विना इन सन्धि के नियमों को पढ़ाए भी पुस्तक पढ़ा सकते हैं और विना टिप्पणी पढ़ाए केवल रूप ही पढ़ा सकते हैं । किन्तु यदि वे पहले सन्धि नियम पढ़ा कर टिप्पणी समझाते हुए पुस्तक पढ़ाएंगे तो बालकों की बहुत रुचि पढ़ने में लगेगी और रूप जल्द याद हो जावेंगे और बहुत देर तक याद रहेंगे। सन्धि नियम के वाद सन्धिनियमों का चक्र ( नक़शा ) दे दिया गया है ।

आरम्भ में कारक भली प्रकार बताया है और संक्षेप से समास अच्छे प्रकार समझाया है ।

प्रथमपुस्तक में लट्, लङ्, लोट् और विधिलिङ् और लृट् पांच लकार बताए थे इसमें शेष लुट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, लिट् और लुङ् बताकर सब १० लकार समाप्त कर दिए हैं और प्रथम पुस्तक में केवल ४ गण अर्थात् भ्वादि, दिवादि, तुदादि और चुरादि गण बताए थे इसमें शेष ६ गण—अदादि, जुहोत्यादि, स्वादि, रुधादि, तनादि और क्र्यादि बताकर सब धातुओं के गण समाप्त कर दिए हैं । तथा प्रत्ययान्तधातु और कर्मवाच्य और परस्मैपद आत्मनेपद का बदलना भी अच्छे प्रकार बताया है संख्यावाचक शब्दों के रूप और प्रसिद्ध हलन्त शब्दों के रूप तथा कुछ कठिन अजन्त शब्दों के रूप जो प्रथम पुस्तक में नहीं लिखे गए थे उनको इसमें लिख दिया है तथा कुछ विशेष बातें इस में बताई हैं । कृत्प्रत्यय और तद्धित प्रत्यय अच्छे प्रकार लिख दिए हैं । प्रसिद्ध विशेषण तथा स्त्रीलिङ्ग बनाने के नियम भी देदिए हैं अन्त में उपसर्गों का अर्थ तथा प्रसिद्ध अव्यय और उनका प्रयोग भले प्रकार समझाया है ।

इस पुस्तक में प्रत्येक पाठ में उत्तम २ तथा सरल संस्कृत की कथाएँ और श्लोकादि पञ्चतन्त्र, भविष्यपुराण, पद्मपुराण, महाभारतादि से उद्धृत करके लिखे गये हैं उनके प्रत्येक शब्द का अर्थ और रूप चलाना पहेले बता दिया गया है। और पाठ के अन्त में कुछ थोड़े भाषा के वाक्य अनुवाद के लिये रख दिये गए हैं।

टिप्पणी में जो पृष्ठ के नीचे लिखी है बहुत लाभदायक और मनोरञ्जक बातें लिखी गई हैं जिनके पढ़ने से बालक का चित्त पुस्तक पढ़ने में बहुत लगेगा। टिप्पणी में ऊँचे दर्जे के विद्यार्थियों के लिए तथा अध्यापकों की सहायता के लिए अष्टाध्यायी के सूत्र भी देदिए हैं जो नियमों को बहुत संक्षेप में याद रखने के लिए बहुत सहायक होंगे।

इस द्वितीय पुस्तक में इतनी व्याकरण देदी है जितनी इन्टरमीजियेट दर्जे के लिए बिल्कुल पर्याप्त है। संक्षेपतः संस्कृत प्रथम और द्वितीय पुस्तक को पढ़कर विद्यार्थी को संस्कृत का सरल ज्ञानहो जावेगा।

पाठकों से प्रार्थना है कि यदि वे कोई त्रुटियां इस ग्रन्थ में देखें तो मुझको सूचित कर दें ताकि और आवृत्तियों में वे सब ठीक कर दी जावें।

रामविहारीलाल चान्दापुरी, संस्कृत प्रोफ़ेसर

ता० १-१०-२८. डी. ए. वी. कालिज कानपूर.

कहते हैं। वाक्य में शब्दों की सन्धि करना न करना कहने वाले वा लिखने वाले की इच्छाधीन है परन्तु धातु और शब्दों के रूपों में तथा समास में सन्धि आवश्यक है सन्धि तीन प्रकार की होती है। स्वरसन्धि, व्यञ्जनसन्धि, और विसर्ग सन्धि।

सन्धि अक्षरों की होती है और अक्षर यह है:—

स्वर।

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ=यह १४ स्वर हैं।

व्यञ्जन निम्नलिखित हैं।

कवर्ग=क् ख् ग् घ् ङ्<br>
चवर्ग=च् छ् ज् झ् ञ्<br>
टवर्ग=ट् ठ् ड् ढ् ण्<br>
तवर्ग=त् थ् द् ध् न्<br>
पवर्ग=प् फ् ब् भ् म्<br>
य् र् ल् व्<br>
श् ष् स् ह्<br>
यह ३३ व्यञ्जन हैं

सन्धि आदि के नियम बनाने के लिए संस्कृत वैयाकरणों ने अक्षरों के कुछ समूह बनाये हैं जिनको प्रत्याहार कहते हैं। संस्कृत व्याकरण के प्रत्याहारों * में से निम्नलिखित प्रत्याहार अर्थात् अक्षरों के गण सन्धि आदि के नियमों में अधिक प्रयुक्त होते हैं इनको कण्ठस्थ कर लेने से सन्धि आदि के नियम ( और सूत्र )

---

* संस्कृत व्याकरण अष्टाध्यायी के आदि में पाणिनि ने सब अक्षरों को निम्नलिखित प्रत्याहारों अर्थात् गणों में विभक्त किया है:—

अच्छे प्रकार समझ में आजाते हैं और भूलते नहीं हैं।

अक्षरों के प्रसिद्धगण यह हैं:—

---

अ इ उ ण्। ऋ ऌ क्। ए ओ ङ्। ऐ औ च् (=यह अच् अर्थात् स्वर हैं) ह य व र ट्। लण्। ञ म ङ ण न म्। झ भ ञ्। घ ढ ध ष्। ज ब ग ड द श्। ख फ छ ठ थ च ट त व्। क प य्। श ष स र्। ह ल्(=यह व्यञ्जन हैं=हल्) इन प्रत्याहारों का प्रयोग इस प्रकार होता है कि केवल एक अक्षर आदि का और हलन्त अक्षर अन्त का कहते हैं और उससे उन सब अक्षरों का बोध होजाता है जो पहलेअक्षर और हलन्तअक्षर के बीच में होते हैं पहले अक्षर को भी सम्मिलित कर लेते हैं। जैसे अण् कहने से अ इ उ का बोध होता है। अन्त के हलन्त अक्षर छोड़ दिये जाते हैं जैसे

खर्=ख फ छ ठ थ च ट त क प श ष स।

(व्यञ्जनों में एक अ उच्चारण के लिये मिला हुआ है क्योंकि बिना स्वर मिलाये यथार्थ में व्यञ्जन का उच्चारण नहीं हो सकता। इस उच्चारण वाले अ को निकाल देते हैं अर्थात् केवल हलन्त व्यञ्जनों का बोध होता है) जैसे

अण्=अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ह् य् व् र् ल् (यह दूसरे ण् तक हैं)

झश्=झ् भ् घ् ढ् ध् ज् ब् ग् ड् द्। (वर्गों के तृतीय तथा चतुर्थ अक्षर)

हश्=ह् य् व् र् ल् ञ् म् ङ् ण् न् झ् भ् घ् ढ् ध् ज् ब् ग् ड् द्।

झल्=झ् भ् घ् ढ् ध् ज् ब् ग् ड् द् ख् फ् छ् ठ् थ् च् ट् त् क् प् श् ष् स् ह्।

जश्=ज् ब् ग् ड् द्। (वर्गों के तृतीय अक्षर)

चर्=च् ट् त् क् प् श् ष् स्। (वर्गों के प्रथम अक्षर तथा श् ष् स्)

## अक्षरों का पहेला गण

खर्=वर्गों के पहेले दूसरे अक्षर और श् ष् स् अर्थात्=क् ख् च् छ् ट् ठ् त् थ् प् फ् श ष् स्।

## अक्षरों का दूसरा गण

अण्+मश्=स्वर, वर्गों के तीसरे चौथे अक्षर और य् र् ल् व् ह्=अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ ग् घ् ज् झ् ड् ढ् द् ध् ब् भ् य् र् ल् व् ह्।

## अक्षरों का तीसरा गण

मश = स्वर और वर्गों के तीसरे, चौथे, पांचवें अक्षर और य् र् ल् व ह् अर्थात् =अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ ग् घ् ङ् ज् झ् ञ् ड् ढ् ण् द् ध् न् ब् भ् म् य् र् ल् व् ह्।=[अच्+हश्]

## अक्षरों का चौथा गण

झल् = कोई व्यञ्जन ङ् ञ् ण् न् म् य् र् ल् व् को छोड़ कर अर्थात् वर्गों के पहले दूसरे तीसरे चौथे अक्षर और श् ष् स् ह्=क् ख् ग् घ् च् छ् ज् झ् ट् ठ् ड् ढ् त् थ् द् ध् प् फ् ब् भ् श् ष् स् ह्।

---

# स्वरसन्धि

१. *अ वा आ के परे अ वा आ हो तो दोनों मिल कर आ, इ वा ई हो तो दोनों मिलकर ए, उ वा ऊ हो तो दोनों मिलकर ओ, ऋ वा ॠ हो तो दोनों मिलकर अर्, ऌ वा ॡ हो तो दोनों मिलकर अल्, ए वा ऐ हो तो दोनों मिलकर ऐ, ओ वा औ हो तो दोनों मिल कर औ हो जाते हैं। जो दोनों का मिल कर अक्षर बनता है वह पूर्व व्यञ्जन में मिल जाता है।

शश+अङ्कः=शशाङ्कः ( चन्द्रमा ), महा+आशयः=महाशयः (बड़े आशय (विचार) वाला ) परम+ईश्वरः=परमेश्वरः, गण+ईशः=गणेशः ( गण=समूह, देवों के समूह का मालिक ) नील+उत्पलम्=नीलोत्पलम् (नीला कमल ) गङ्गा+उदकम्=गङ्गोदकम् ( गङ्गा का जल ), जल+ओघः=जलौघः (जल का समूह अर्थात् धारा )

महा+ओषधिः=महौषधिः ( बड़ी ओषधि ) देव+इन्द्रः=देवेन्द्रः, महा+ऊर्मिः= महोर्मिः ( बड़ी लहेर ) महा+ऋषिः=महर्षिः, देव+ऋषिः=देवर्षिः, एक+एकम्=एकैकम्, महा+ऐरावतः=महैरावतः ( बड़ा इन्द्र का हाथी ) चित्त+औदार्य्यम्=चित्तौदार्य्यम् ( चित्त की उदारता )

२. इ वा ई के परे इ वा ई हो तो दोनों मिलकर ई हो जाते हैं जो पूर्व के व्यञ्जन में जुड़ जाती है और यदि इ वा ई को छोड़ कर कोई और स्वर परे हो तो इ वा ई

---

*अकः सवर्णे दीर्घः। पा० ६. १. १०१ आद्गुणः। पा० ६. १. ८६ वृद्धिरेचि। पा० ६. १. ८८।

का य् हो जाता है जिसमें कि परे का *असवर्ण स्वर मिल जाता है जैसे कवि+ईशः=†कवीशः ( कवियों में मालिक ) लक्ष्मी+ईशः=लक्ष्मीशः, यदि+अपि=यद्यपि, अति+आचारः=अत्याचारः, अभि+उदयः=अभ्युदयः, प्रति+एकम्=प्रत्येकम्, देवी+आगता=देव्यागता, वली+ऋषभः=वल्यृषभः, वली+ऐरावतः=वल्यैरावतः इत्यादि ॥

३. उ वा ऊ के परे उ वा ऊ हो तो दोनों मिलकर ऊ हो जाते हैं जो पूर्व व्यञ्जन में मिल जाता है और यदि उ वा ऊ को छोड़ कोई और स्वर परे हो तो उ वा ऊ का व् हो जाता है जो पूर्व व्यञ्जन में मिल जाता है और परे का असवर्ण स्वर व् में जुड़ जाता है। जैसे:—अनु+अयः=अन्वयः, सु+आगतम्=स्वागतम्, तनु+इन्द्रियम्=तन्विन्द्रियम्, वधू+ऐश्वर्य्यम्=वध्वैश्वर्य्यम्, वधू+औदार्य्यम्=वध्वौदार्य्यम् ( बहू की उदारता ) इत्यादि।

४. ऋ वा ॠ के परे ऋ वा ॠ हो तो दोनों मिलकर ॠ हो जाते हैं जो पूर्व व्यञ्जन में जुड़ जाती है और यदि ऋ वा ॠ को छोड़ कोई और स्वर (असवर्ण)

---

* इ वा ई परस्पर सवर्ण हैं और सब स्वर इ ई के असवर्ण हैं और इसी प्रकार अ, आ का सवर्ण अ, आ है शेष सब स्वर अ आ के असवर्ण; उ, ऊ का सवर्ण उ, ऊ है शेष सब स्वर उ ऊ के असवर्ण हैं। संक्षेपतः ए ऐ ओ औ को छोड़ किसी भी स्वर के परे जब सवर्ण स्वर होता है तो दोनों मिलकर एक दीर्घ स्वर हो जाते हैं और यदि असवर्ण परे हो तो पूर्व इ वा ई का य्, उ, ऊ का व्, ऋ ॠ का र्, ऌ का ल्, होजाता है परन्तु सवर्ण या असवर्ण कोई स्वर परे हो तो ए का अय्, ऐ का आय्, ओ का अव् औ का आव् होता है जिसमें फिर परे का स्वर मिल जाता है।

†अकः सवर्णे दीर्घः। पा० ६. १. १०१। इकोयणचि। पा० ६. १. ७७ इन्हीं सूत्रों पर नियम २, ३, ४ और ५ बने हैं।

परे हो तो ऋ वा ॠ का र् हो जाता है जो पूर्व व्यञ्जन में जुड़ जाता है और फिर इस र् में परे का स्वर ( असवर्ण ) मिल जाता है जैसे पितृ+ऋणाम्=पितॄणाम्, पितृ+आदेशः=पित्रादेशः ( पिता का हुक्म ), पितृ+इच्छा=पित्रिच्छा, पितृ+ऐश्वर्य्यम्=पित्रैश्वर्य्यम्, पितृ+औदार्य्यम्=पित्रौदार्य्यम् । इत्यादि ॥

५. ऌ वा ॡ के परे ऌ वा ॡ हो तो दोनों मिलकर ॡ हो जाते हैं जो पूर्व व्यञ्जन में जुड़ जाती है और यदि ऌ वा ॡ को छोड़ कर कोई और स्वर ( असवर्ण ) परे हो तो ऌ वा ॡ का ल् हो जाता है फिर इस ल् में परे का स्वर जुड़ जाता है जैसे ऌ+आकृतिः=लाकृतिः ( ऌ के समान आकार ) ॥

६. † ए वा ऐ के परे कोई स्वर हो (चाहे सवर्ण हो चाहे असवर्ण) तो क्रम से ए का अय् और ऐ का आय् हो जाता है जिन का अ वा आ पूर्व व्यञ्जन में मिल जाता है और य् परे स्वर में जुड़ जाता है जैसे हरे+ए=हरये, रै+ए=राये, नै+अकः=नायकः, शे+इतम्=शयितम्, रै+ओः=रायोः इत्यादि ॥

७. ओ वा औ के परे कोई स्वर हो ( सवर्ण चाहे असवर्ण ) तो क्रम से ओ का अव् और औ का आव् हो जाता है जिनका अ व आ पूर्व व्यञ्जन में मिल जाता है और व् परे स्वर में जुड़ जाता है जैसे विष्णो+ए=विष्णवे, पौ+अकः=पावकः, भौ+इनी=भाविनी, नौ+औ=नावौ, गो+ओः=गवोः इत्यादि ॥

---

†एचोऽयवायावः । पा० ६. १. ७८ इसी सूत्र पर नियम ७ और एक पक्ष नियम ८ और ६ का बना है ।

८. *पदान्त ए वा ओ के परे अ को छोड़ कोई स्वर हो तो ए वा ओ का अ होजाता है जो पूर्व व्यञ्जन में जुड़ जाता है फिर परे स्वर से कोई सन्धि नहीं होती अथवा विकल्प करके नियम ६ और ७ के अनुसार ए वा ओ का क्रम से अय् और अव् हो जाते हैं जैसे सखे+आगच्छ=सख आगच्छ अथवा सखयागच्छ, सखे+उच्यताम् =सख उच्यताम् वा सखयुच्यताम् ( मित्र बोलिए ), प्रभो आगच्छ=प्रभआगच्छ वा प्रभवागच्छ, प्रभो इह=प्रभइह वा प्रभविह ( हे प्रभू इस लोक में ) प्रभो एहि =प्रभएहि वा प्रभवेहि ( हे प्रभू आइए ) इत्यादि ॥

९. पदान्त ऐ वा औ के परे कोई स्वर हो तो ऐ व औ का आ हो जाता है जो पूर्व व्यञ्जन में जुड़ जाता है फिर परे स्वर से सन्धि नहीं होती अथवा विकल्प करके नियम ६ और ७ के अनुसार ऐ और औ का क्रम से आय् और आव् हो जाते हैं जैसे श्रियै+अर्थः=श्रियाअर्थः अथवा श्रियायर्थः, श्रियै इच्छति=श्रिया इच्छति वा श्रियायिच्छति ( श्री के लिए इच्छा करता है ), श्रियै एति=श्रिया एति वा श्रियायेति, रवौ अस्तमिते=रवा अस्तमिते वा रवावस्तमिते ( सूर्य्य के अस्त होने पर), तौ एतौ=ता एतौ वा तावेतौ इत्यादि ॥

१०. †पदान्त ए वा ओ के परे यदि ‡अ हो तो अ का लोप हो जाता है और विकल्प से उसके स्थान में (ऽ) यह चिन्ह रख देते हैं जिसको लुप्त अकार

---

*पदान्त उनको कहते हैं जो पद के अन्त में हों। विभक्ति सहित शब्द को और प्रत्यय सहित धातु को पद कहते हैं जैसे सेवते, सेवेत, नरे यह सब पद हैं।

सुप्तिङन्तं पदम् पा० १. ४. १४। लोपः शाकल्यस्य पा० ८. ३. १९.

†एङः पदान्तादति। पा० ६. १. १०९

‡जब पदान्त ए वा ओ के परे अ हो तो सन्धि १० नियमानुसार होती है और यदि अ को छोड़ कोई दूसरा स्वर परे हो तो सन्धि नियम ८ के अनुसार होती है

कहते हैं जैसे प्रभो + अनुगृहाण = प्रभोऽनुगृहाण वा प्रभोनुगृहाण ( हे प्रभू अनुग्रह कीजिए ), हरे अत्र = हरेऽत्र वा हरे व ( हे हरि रक्षा कर ) इत्यादि ॥

## स्वर सन्धि के *अपवाद ।

११. †उन द्विवचनों की जिनके अन्त में ई, ऊ वा ए हों सन्धि नहीं होती ( चाहे वे द्विवचन सँज्ञा वा सर्वनाम शब्दों के हों चाहे धातु के द्विवचन हों ) जैसे कवी+ इमौ = कवी इमौ, साधू आगतौ = साधू आगतौ, गङ्गे अमू = गङ्गे अमू, पचेते इमौ = पचेते इमौ इत्यादि ॥

१२. ‡(क) अदस् शब्द के उन रूपों की जिनके अन्त में म के परे ई वा ऊ हों सन्धि नहीं होती जैसे अमी अश्वाः = अमीअश्वाः, अमू आसाते ( दो बैठते हैं ) इत्यादि ॥

(ख) अव्यय जिनके अन्त में ओ हो अथवा जो एक ही अक्षर के हों उनकी सन्धि नहीं होती जैसे अहो अपेहि=अहो अपेहि, उ+उत्तिष्ठ=उउत्तिष्ठ इत्यादि ॥

## व्यञ्जन सन्धि ।

व्यञ्जनों के वर्गों के पहले अक्षरों की सन्धि के कुछ नियम आरम्भ में दिए जाते हैं ।

१३. पदान्त क्, च्, ट् और प् ( तवर्ग के पहले अक्षर को छोड़ सब वर्गों के पहले अक्षर ) के परे जब अण् वा झश् प्रत्याहार हो, अर्थात् (अक्षरों का दूसरा गण

---

*अर्थात् ऊपर के नियमों के विरुद्ध स्वर संधि यहां नहीं होती है ।

†ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम् पा० १. १. ११.

‡ अदसोमात् । पा. १. १. १२. निपात एकाजनाङ् । पा० १. १. १४

हो) (=कोई स्वर, ग् घ् ज् झ् ड् ढ् द् ध् ब् भ् [=वर्गों का तीसरा और चौथा अक्षर] य् र् ल् व् ह् हो) तो उनके—*स्थान में क्रम से ग्, ज्, ड् और ब् (=अपने वर्ग का तीसरा अक्षर) हो जाता है और वर्गों का प्रथम अक्षर (जो पद के अन्त पर हो) के परे यदि न् वा म् हो तो प्रथम अक्षर अपने वर्ग का तृतीय अथवा विकल्प करके पञ्चम अक्षर हो जाता है। जैसे वाक्+ईशः=वागीशः, दिक्+गजः=दिग्गजः, दिक्+हस्ती=†दिग्हस्ती, अच्+अन्तः=अजन्तः, अच्+वत्=अज्वत्, परिव्राट्+आगतः=परिव्राडागतः, परिव्राट्+वदति=परिव्राड्वदति, अप्+इन्धनम्=अबिन्धनम्, अप्+जम्=अब्जम्, दिक्+नागः=दिङ्नागः वा दिग्नागः। भवन्+मतम्=भवन्मतम् वा भवन्मतम्।

१४. पदान्त त् के परे जब कोई स्वर वा ग् घ् द् ध् ब् भ् अर्थात् कवर्ग, तवर्ग, पवर्ग (चवर्ग और टवर्ग को छोड़ दिया जिसकी सन्धि आगे बतावेंगे) का

---

*झलांजशोऽन्ते पा० ८. २. ३९ । झलां जश् झशि । पा० ८. ४. ५३

**नोट**—टिप्पणी सूत्रों में नियमोंमें वर्णित बातों से और बहुत बातें बताई गई हैं किन्तु आवश्यकतानुसार सरलता के हेतु केवल थोड़ी २ बातें इन नियमों में बताई गई हैं। देखो नियम ४६ ।

†क् के परे जब ह् हो तो ह का विकल्प करके घ् भी हो जाता है जैसे दिक्+हस्ती=दिग्घस्ती वा दिग् हस्ती। इसी प्रकार यदि ट् के परे ह् हो तो ह् का विकल्प करके ढ् होता है जैसे परिव्राट्+हसति=परिव्राड्हसति वा परिव्राड्ढसति। इसी प्रकार प् के परे ह् का विकल्प करके भ् होता है जैसे अप्+हरणम् अब्हरणम् वा अब्भरणम् (झयो होऽन्यतरस्याम् पा० ८. ४. ६२ ।)

तीसरा वा चौथा अक्षर हो वा य् र् व् ( ल् ह् को छोड़ दिया है ) हो तो त् का द् हो जाता है जैसे जगत्+अन्तः=जगदन्तः, बृहत्+गहनम्=बृहद्गहनम् ( बड़ा वन ) महत्+धनुः=महद्धनुः ।

१५. त् वा द् के परे जब चवर्ग का तीसरा वा चौथा अक्षर अर्थात् ज् वा झ् हो तो त् वा द् का ज् हो जाता है जैसे भवत्+जीवनम्=भवज्जीवनम् (आप का जीवन ), विपद्+जालम्=विपज्जालम् इत्यादि ॥

१६. त् वा द् के परे यदि ह् ( देखो नियम १४ चवर्ग ल् औ ह् छोड़ दिया गया था ) हो तो त् का द् और ह् का ध् हो जाता है जैसे तद् हितम्=तद्धितम्, उत्+हृतः=उद्धृतः ।

१७. त् वा द् के परे यदि टवर्ग का तीसरा वा चौथा अक्षर अर्थात् ड् वा ढ् हो तो त् वा द् का ड् होजाता है जैसे उत्+डीनः=उड्डीनः=(उड़ा), एतद्+ढक्का=एतड्ढक्का=(यह ढोल) ।

१८. त् वा द् के परे ल् हो तो त् वा द् का ल् हो जाता है जैसे बृहत्+ललाटम्=बृहल्ललाटम् (बड़ा माथा), एतद्+लीलोद्यानम्=एतल्लीलोद्यानम् इत्यादि ॥

१९ *वर्गों के पहले अक्षर के परे ( यदि पहला अक्षर शब्द के अन्त में हो तो ) जब न् वा म् हो तो वर्ग का पहला अक्षर अपने वर्ग का तीसरा वा विकल्प करके पांचवां अक्षर होजाता है जैसे दिक्+नागः=दिग्नागः वा दिङ्नागः,

---

*यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा. पा० ८.४.४५ ।

जगत्+नाथः=जगन्नाथः वा जगद्नाथः अच्+नास्ति=अज् नास्ति वा अञ्नास्ति, मधुलिट्+मत्तः=मधुलिण्मत्तः वा मधुलिड्मत्तः ( मस्त शहद की मक्खी ) अप्+मानम्=अम्मानम् वा अब्मानम् इत्यादि ॥

किन्तु यदि परे का म्, मयट् वा मात्रच् प्रत्यय का हो तो वर्गों का पहला अक्षर केवल अपने वर्ग का पांचवां हो जावेगा तीसरा नहीं होगा जैसे वाक्+मयम्=वाङ्मयम्, चित्+मयम्=चिन्मयम्, मधुलिट्+मात्रम्=मधुलिण्मात्रम्, अच्+मात्रम्=अञ्मात्रम् अप्+मयम्=अम्मयम् इत्यादि ॥

सामान्यतः वर्गों के पहले अक्षरों की सन्धि होगई, त् की विशेष सन्धि और अक्षरों से होती है उसको भी लिख दिया है त् के ही समान द् की भी सन्धि जहां होती है वहां त् के साथ द् को भी लिख देते हैं ॥

२० *त् वा द् के परे च् वा छ् हो तो त् वा द् का च् हो जाता है महत् चक्रम्=महच्चक्रम् ( बड़ा पहिया ), महत्+छत्रम्=महच्छत्रम् [ सामान्यतः स् और तवर्ग से जब श् और चवर्ग की सन्धि होती है तो स् और तवर्ग का श् और चवर्ग हो जाता है ]

२१. त् वा द् के परे ट् वा ठ् हो तो त् वा द् का ट् हो जाता है जैसे तद्+टीका=तट्टीका, सत्+ठक्कोरः=सट्ठक्कोरः इत्यादि ॥ [ सामान्यतः जब स् और तवर्ग की सन्धि ष् और टवर्ग से होती है तो स् और तवर्ग का ष् और टवर्ग होजाता है ]

---

*त् वा द् की सन्धि चवर्ग और टवर्ग के पहले और दूसरे अक्षर से अब कहेंगे ॥ स्तोश्चुनाश्चुः । ष्टुना ष्टुः । पा. ८. ४. ४० और ४१ ॥

## न् की सन्धि ।

२२. *न् के परे जब च् वा छ् हो तो न् का अनुस्वार हो जाता है और च् और छ् का क्रमसे श्च और श्छ् हो जाता है जैसे नृत्यन्+चकोरः=नृत्यंश्चकोरः (नाचती हुई चकोर), धावन्+छागः=धावंश्छागः ( दौड़ता हुआ बकरा ) इत्यादि ॥ न् के पूर्व जब च् वा ज् हो तो न् का ञ् हो जाता है जैसे यज्+न=यज्ञ। याच्+ना=याच्ञा ॥

२३. न् के परे जब ज्, झ् हो तो न् का ञ् हो जाता है जैसे महान्+जयः=महाञ्जयः, उद्यन्+झङ्कारः=उद्यञ्झङ्कारः ( उठती हुई झङ्कार) ॥

२४. न् के परे ट् वा ठ् हो तो न् का अनुस्वार हो जाता है और ट् और ठ् क्रमसे ष्ट् और ष्ठ् हो जाते हैं महान्+ठक्कुरः=महांष्ठक्कुरः, चलन्टिट्टिभः=चलंष्टिट्टिभः

२५. न् के परे ड् वा ढ् हो तो न् का ण् हो जाता है जैसे महान्+डामरः=महाण्डामरः इत्यादि ॥

२६. न् के परे जब ल् हो तो न् का ल् हो जाता है और न् के पूर्व के अक्षर के ऊपर ँ यह ( चन्द्रविन्दु ) का चिन्ह लगा दिया जाताहै । जैसे महान्+लाभः=महाँल्लाभः ।

२७. पदान्त न् के परे जब त् वा थ् हो तो न् का अनुस्वार होजाता है और त्, थ् का क्रम से स्त् और स्थ् होजाता है जैसे हसन्+तरति=हसंस्तरति ( हंसता हुआ पार होता है ) ॥

---

* न् को सब वर्गों में क्रम से देखकर जहां २ प्रसिद्ध सन्धि हुई वहां लिखी गई ॥

२८. *पदान्त न् ङ् वा ण् के पूर्व जब कोई ह्रस्वस्वर हो और परे चाहे कोई स्वर हो, तो ङ् ण् वा न् का द्वित्व हो जाता है किन्तु यदि ङ् ण् वा न् के पूर्व दीर्घ स्वर हो तो न् का द्वित्व नहीं होता जैसे प्रत्यङ्+आत्मा=प्रत्यङ्ङात्मा। सुगण्+ईश.= सुगण्णीशः, हसन्+आगतः=हसन्नागतः, स्मरन्+उवाच=स्मरन्नुवाच, महान्+आग्रहः=महानाग्रहः ॥

## म् की सन्धि।

२९. †पदान्त म् के परे यदि श् ष् स् वा ह् हो तो म् का अनुस्वार हो जाता है किन्तु इन अक्षरों के अतिरिक्त यदि पांचों वर्गों का कोई अक्षर अथवा य् र् ल् और व् परे हो तो म् का अनुस्वार होजाता है अथवा विकल्प करके म् के स्थान में परे अक्षर के वर्ग का पञ्चम अक्षर हो जाता है और य्, र् ल् और व् का क्रम से म् से मिलकर य्यँ, र्रँ, ल्लँ, व्वँ होजाता है परन्तु पद के मध्य के म् के स्थान में अवश्य ही यह होता है अर्थात् म् परसवर्ण हो जाता है जैसे कष्टम्+सहते=कष्टंसहते। मधुरम्+हसति=मधुरंहसति, सत्वरम्+याति=सत्वरंयाति, विद्याम्+लभते=विद्याँल्लभते, शय्यायाम्+शेते=शय्यायांशेते। किम्+करोषि= किङ्करोषि वा किंकरोषि, मधुरम्+भाषते=मधुरम्भाषते वा मधुरं भाषते, सम्+यन्ता= संयन्ता वा सँय्यन्ता। सम्+वत्सरः=संवत्सरः वा सव्वँत्सरः। यम् लोकम्=यंलोकम् वा यँल्लोकम।

---

* ङमो ह्रस्वादचि ङमुण्नित्यम्। पा० ८. ३. ३२ ॥

† मोऽनुस्वारः। पा० ८. ३. २३। अनुस्वारस्यययि परसवर्णः। वा पदान्तस्य। पा० ८. ४. ५८, ५९ ॥

३०. पदान्त द् के परे यदि न् वा म् हो तो द् का विकल्प करके न् होता है किन्तु यदि परे का म् मयट् वा मात्रच् प्रत्यय का है तो अवश्य ही द् का न् होगा जैसे तद्+नीरम्=तन्नीरम् वा तद्नीरम्, तद्+मयम्=तन्मयम् इत्यादि ॥

३१. (१) ष् के परे यदि त् वा थ् हो तो त् वा थ् का क्रम से ट् और ठ् हो जाता है। जैसे आकृष्+तः=आकृष्टः, षष्+थः=षष्ठः इत्यादि ॥

(२) छ् के पूर्व यदि कोई स्वर हो तो छ् का च्छ् होजाता है जैसे तरु छाया=तरुच्छाया।

## विसर्गसन्धि

३२. †विसर्ग के पूर्व में यदि आ हो और उसके परे अश् प्रत्याहार ( अर्थात् अक्षरों का तीसरा गण हो ) अर्थात् कोई स्वर, वर्गों का तीसरा, चौथा, पांचवां अक्षर, य् र् ल् व् ह् हो तो विसर्ग गिर जाता है और कोई सन्धि नहीं होती। जैसे अश्वाः+अमी=अश्वा अमी, नराः+एते=नराएते, हताः+गजाः=हतागजाः नराः+लभन्ते=नरा लभन्ते, बालकाः+हसन्ति=बालका हसन्ति इत्यादि ॥ वर्गों के तीसरे चौथे पांचवे अक्षर वा य्, र्, ल्, व् और ह् परे रहते यह सन्धि आवश्यक है। परन्तु स्वर

---

†भोभगो अघो अपूर्वस्य योऽशि। पा० ८. ३. १७। लोपः शाकल्यस्य। पा० ८. ३. १९। हलि सर्वेषाम्। पा० ८. ३. २२। †इसी सूत्र पर नियम ३२ (२) भी बनाया गया है।

के परे रहते वैकल्पिक है। यदि विसर्ग के पूर्व अ हो और परे ( अक्षरों का तीसरा गण ) अर्थात् अश् प्रत्याहार हो तो उसकी सन्धि होने के तीन नियम हैं :—

(१) *यदि विसर्ग के पूर्व अ हो और परे भी अ हो तो पूर्व अ और विसर्ग दोनों मिल कर ओ होजाते हैं और फिर इस ओ के परे अ है अतएव परे अ का लुप्ताकार का चिन्ह आदेश हो जाता है ( नियम १० के अनुसार ) नरः + अयम् = नरोऽयम्, गतः अस्मि = गतोऽस्मि इत्यादि ॥

(२) यदि विसर्ग के पूर्व अ हो और परे अ को छोड़ कोई स्वर हो तो विसर्ग विकल्प से गिर जाता है और फिर सन्धि नहीं होती जैसे कुतः + आगतः = कुतआगतः, देवः + ऋषिः = देवऋषिः, रक्तः + ओष्ठः = रक्तओष्ठः ( लाल ओंठ ) इत्यादि ॥

(३) †यदि विसर्ग के पूर्व अ हो और परे हश् प्रत्याहार हो ( अर्थात् वर्गों का तीसरा, चौथा, पांचवां अक्षर, य्, र्, ल्, व्, ह् ) तो विसर्ग अपने पूर्व अ में मिलकर ओ हो जाता है जैसे शोभनः + गन्धः = शोभनोगन्धः, उन्नतः + नगः = उन्नतोनगः ( ऊँचा पर्वत ), वामः + हस्तः = वामोहस्तः, कृतः + यत्नः = कृतोयत्नः इत्यादि ॥

२४. ‡यदि विसर्ग के पूर्व अ वा आ को छोड़ कोई और स्वर हो और परे अश् प्रत्याहार (अर्थात् अक्षरों का तीसरा गण हो ) अर्थात् कोई स्वर, वर्गोंका तीसरा,

---

*अतोरोरप्लुतादप्लुते। पा० ६. १. ११३

†हशि च। पा० ६. १. ११४

‡ससजुषोरुः। पा० ८. २. ६६ = यह बहुत विस्तृत सूत्र है जिसमें यह नियम भी आ गया है।

चौथा, पांचवां अक्षर य् , र्, ल्, व्, ह् हों तो विसर्ग का र् हो जाता है जैसे गतिः + इयम् = गतिरियम्, कविः + अयम् = कविरयम्, गुरुः + जयति = गुरुर्जयति, तैः + उक्तम् = तैरुक्तम्, निः + भयम् = निर्भयम्, वायुः + वाति = वायुर्वाति इत्यादि ॥

## विसर्ग सन्धि के अपवाद

३५. ‡सः और एषः का विसर्ग गिरजाता है यदि कोई भी हल् इनके परे हो जैसे सः + गच्छति = सगच्छति, सः + करोति = सकरोति परन्तु जब इनके परे अ को छोड़ कोई अन्य स्वर हो तो इनका विसर्ग विकल्प करके गिर जाताहै जैसे सः + इच्छति वा स इच्छति और जब इनके परे अ होतो विसर्गका ओ और अगले अकारका लोप हो जाताहै और लोप किए हुए अकार के स्थानमें विकल्पसे लुप्त अकारका चिन्ह ऽ आ जाता है जैसे सः + अपि = सोऽपि वा सोपि । वाक्य के अन्त पर जब यह सः और एषः का विसर्ग हो तो कोई अक्षर परे नही है इसलिए इनका लोप नहीं होगा । जैसे गच्छति सः । इच्छति एषः ।

३६. यदि विसर्ग ( शब्द का अंश हो ) र् के स्थान में शब्द के साथ रहता हो ( जैसे पुनः = पुनर्, प्रातः = प्रातर् और यद्यपि इस विसर्ग के पूर्व अ है ) तो भी इस विसर्ग का र् हो जाता है यदि इसके परे अश् प्रत्याहार (अर्थात् अक्षरों का तीसरा गण हो.) अर्थात् कोई स्वर, वर्गों का तीसरा, चौथा, पांचवां अक्षर य्, र, ल्, व्, ह् हो जैसे पुनः + अपि = पुनरपि, प्रातः + एव = प्रातरेव, अन्तः + धानम् = अन्तर्धानम् भ्रातः + आगच्छ = भ्रातरागच्छ, मातः + देहि = मातर्देहि ॥

---

‡एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि । पा० ६. १. १३२ ॥

और यदि अ और आ को छोड़ किसी स्वर वा ऊपर लिखित अक्षर अर्थात् कवर्ग, य् , र् , ल् , व् , ह् और स् के बीच में अनुस्वार वा विसर्ग हो तो भी स् का ष् हो जाता है जैसे हवींषि, धनुःषु इत्यादि ।

४५. *झल् प्रत्याहार अर्थात् ( चौथे गण के व्यञ्जन के परे अर्थात् ) य् , र ल् , व् , ङ् , ञ् , ण् , न् , म् [ (=वर्गों का पांचवा अक्षर ) तथा य् , र् , ल् , व् व्यञ्जनों को छोड़ यदि किसी भी व्यञ्जन के परे खर् प्रत्याहार अर्थात् अक्षरों का प्रथम गण हो अर्थात् क् , ख् , च् , छ् , ट् , ठ् , त् , थ् , प् , फ्=वर्गों के पहले दूसरे अक्षर और श् , ष् , स् तो वह व्यञ्जन अपने वर्ग का प्रथम अक्षर हो जाता है और अन्त पर वह व्यञ्जन हो अर्थात् उस के परे कुछ भी न हो तो वह विकल्प कर के अपने वर्ग का प्रथम अक्षर होता है जैसे सुहृद्+सु=सुहृत्सु, सुहृत् वा सुहृद् ।

४६. † झल् प्रत्याहार अर्थात् (चौथे गण का व्यञ्जन) अर्थात् य् , र् , ल् , व् , ङ्, ञ् , ण् , न् , म् , व्यञ्जनों को छोड़कर यदि कोई भी व्यञ्जन पदान्त हो (=विभक्ति वा धातु के प्रत्यय लगे हुए बने हुए रूप के अन्त में हो ) तो वह अपने वर्ग का प्रथम वा तृतीय अक्षर हो जाता है जैसे वाक् , वाग् । यदि ष् पदान्त होगा तो वह ट् वा ड् हो जावेगा ।

---

* खरिच । पा. ८. ४. ५५ । वावसाने । पा० ८. ४. ५६ ।

† झलांजशोऽन्ते । पा०. ८. २. ३९ से तृतीय अक्षर और वावसाने । पा० ८. ४. ५६ से प्रथम अक्षर हो जाता है ।

४७. †च् वा ज् के परे यदि खर् प्रत्याहार अर्थात् ( अक्षरों का प्रथम गण हो ) वर्गों के पहले दूसरे अक्षर और श् , ष् , स् अथवा कुछ भी न परे हो तो च् वा ज् का क् हो जाता है जैसे वाच्+सु=वाक्+सु=वाक्+षु [ ४४ ]=वाक्षु, वणिज्+सु=वणिक्+सु=वणिक्षु । वाक् , वाग् ।

४८. ‡पदान्त च् वा ज् के परे यदि अश् प्रत्याहार हो अर्थात् कोई स्वर वा (कोई व्यञ्जन अक्षरों के तीसरे गण का हो अर्थात्) वर्गों का तीसरा, चौथा और पांचवां अक्षर और य् , र् , ल् , व् , ह् , हो तो च् वा ज् का ग् हो जाता है जैसे वाच्+भ्याम्=वाग्भ्याम् । वाच्+ईशः=वागीशः ।

४९. ¶ ह यदि पद के अन्त में हो अथवा ह के परे झल् प्रत्याहार अर्थात् ( चौथे गण का व्यञ्जन हो अर्थात् ) ङ् , ञ् , ण् , न् , म् , य् , र् , ल् , व् , को छोड़ कोई व्यञ्जन हो तो ह् का ढ् हो जाता है और यदि ऐसा ह् ( जो ऊपर की अवस्था में हो ) किसी ऐसी धातु के अन्त में हो जिस धातु की आदि का अक्षर द् हो तो ह् का घ् हो जाता है और यदि आदि में द् न हो तो धातु के अन्तिम ह् का ढ् ऊपर लिखी अवस्था में होता है । जैसे दुह्+त (क्त)=दुघ्+त=दुघ्+ध (५२)=दुग्ध (५३) ।

---

† चोः कुः । पा० ८. २. ३०. इसी सूत्र पर नियम ४८ भी बना है ।

‡ यद्यपि वाग्भ्याम् इतना शब्द पद हुआ किन्तु संस्कृत व्याकरण में उन शब्दों को जिनके परे व्यञ्जनादि विभक्ति पड़ी है तृतीया विभक्ति के द्विवचन से लगाकर पद संज्ञक मान लिया है अतएव वाच् का च् भ्याम् के परे रहते पदान्त है ।

¶ हो ढः । दादेर्धातोर्घः । पा० ८. २. ३१ और ३२.

५०. *धातु के ढ् वा ष् के परे यदि स् हो तो ढ़ वा ष् का क् हो जाता है किन्तु संज्ञा शब्द के ढ् वा ष् के परे यदि स् हो तो ढ् वा ष् का ट् हो जाता है। द्विष्+सु=द्विट्सु, मधुलिह्+सु=मधुलिढ्+सु (४६)=मधुलिट्सु (५०), लिह्+सि=लेह्+सि=लेढ्+सि=लेक्+सि (५०)=लेक्+षि (४४)=लेक्षि।

५१. † किसी वर्ग के पहेले चार अक्षरों के परे यदि ह् हो तो ह् का विकल्प करके उसी वर्ग का चतुर्थ अक्षर हो जाता है जिसका अक्षर ह् के पूर्व पड़ा हो वाक् +हरिः=वाक्+घरिः=वाग्घरिः (५३)।

५२. ‡ यदि किसी वर्ग के चतुर्थ अक्षर के परे प्रत्यय के आदि का त् वा थ् हो तो त् वा थ् का ध् हो जाता है जैसे क्रुध्+त (क्त)=क्रुध्+ध=क्रुद्ध (५३) शुध्+(क्त)=शुध+ध =शुद्+ध=शुद्ध (५३)।

५३. § किसी शब्द में वा रूप में झल् प्रत्याहार के अर्थात् ङ्, ञ्, ण्, न्, म्, य्, र्, ल्, व् को छोड़ किसी भी व्यञ्जन के परे यदि किसी वर्ग का तीसरा वा चौथा अक्षर हो तो पूर्व का व्यञ्जन अपने वर्ग का तृतीय अक्षर हो जाता है जैसे आरभ्+त (क्त)=आरभ्+ध (५२)=आरब्ध (५३) यदि पूर्व व्यञ्जन ष् है तो ऐसी दशा में ष् का ड् हो जाता है जैसे षष्+भिः=षड्भिः।

---

* षढोः कः सि। पा० ८. २. ४१.

† झयोहोऽन्यतरस्याम्। पा० ८. ४. ६२.

‡ झषस्तथोर्धोऽधः। पा० ८. २. ४०.

§ झलां जश् झशि। पा० ८. ४. ५३.

५४. * समान्यतः जब स् वा तवर्ग के किसी अक्षर की सन्धि श् वा चवर्ग के किसी अक्षर से होती है तो तवर्ग के अक्षर के स्थान में चवर्ग का अक्षर आ जाता है और स् का श् हो जाता है इस क्रम से कि तवर्ग का जौन सा अक्षर हो तौन सा ही चवर्ग का अक्षर उसके स्थान पर आ जाता है इसी प्रकार जब स् वा तवर्ग की सन्धि ष् वा टवर्ग से होती है तो तवर्ग के अक्षर के स्थान में टवर्ग का अक्षर वैसा आ जाता है और स् का ष् हो जाता है ( अर्थात् संक्षेपतः तवर्ग जब श् और चवर्ग से मिलता है तो चवर्ग हो जाता है और जब ष् और टवर्ग से मिलता है तो टवर्ग हो जाता है स् , श् से मिलकर, श् , और ष् से मिलकर, ष् हो जाता है। ) जैसे उत्+डीय=उद्+डीय (५३)=उड्डीय (५४) अरीन्+जयति=अरीञ्जयति ( न् तवर्ग का पञ्चम अक्षर है और ज् चवर्ग का अक्षर है अतः न् के स्थान में चवर्ग का पञ्चम अक्षर ञ् आगया ) पेष्+ता=पेष्टा। हरिस्+शेते=हरिश्शेते। रामस्+षष्ठः=रामष्षष्ठः। † यदि तवर्ग के परे ष् है तो तवर्ग का टवर्ग नहीं होगा।

५५. ‡ धातु के अन्तिम श् वा छ् अथवा धातु से बने हुए संज्ञा शब्दों ( दिश्, दृश् आदि धातु से बनी हुई संज्ञा शब्दों को छोड़ ) का अन्तिम श्

---

* स्तोश्चुनाश्चुः। ष्टुनाष्टुः। पा० ८. ४. ४० और ४१

† तोः षि। पा० ८. ४. ४३

‡ व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः। पा० ८. २. ३६ सूत्रों के अर्थ में आए हुए पदान्ते का अर्थ है कि चाहे कोई अक्षर ( झल् के अतिरिक्त भी ) परे हो अथवा कुछ भी न परे हो परन्तु स्वयं पद के अन्त पर अवश्य हो।

वा छ् का ष् हो जाता है यदि उसके परे कोई झल् प्रत्याहार का व्यञ्जन हो अर्थात् ङ्, ञ्, ण्, न्, म्, य्, र्, ल्, व्, . को छोड़ कोई व्यञ्जन हो और ष् जब शब्द के अन्त में होता है तो ष् का ट् वा ड् हो जाता है और जब ष् के परे अश् प्रत्याहार अर्थात् ( अक्षरों का तीसरा गण ) स्वर, वर्गों का तीसरा, चौथा, पांचवां, अक्षर ( य्, र्, ल्, व्, ह् ) होता है तो ष् का ड् हो जाता है । विश्=विट् ( इसी अवस्था में यज्, राज्, सृज् आदि धातुओं का ज्, ष् हो जाता है जैसे यज्+स्यामि=यक्ष्यामि ) ।

५६. * श् के पूर्व यदि कोई ऐसा शब्द हो जिसके अन्त में किसी वर्ग के पहले चार अक्षरों में से कोई अक्षर हो और श् के परे कोई स्वर य्, र्, ल्, व्, ह् अथवा ङ्, ञ्, ण्, न्, म् हो तो श् का विकल्प करके छ् हो जाता है जैसे तत्+श्रुत्वा=तत्+छ्रुत्वा=तच्छ्रुत्वा ( २० वा ५४ ) ।

५७. † किसी शब्द के बीच में अथवा रूप में यदि न् वा म् हो और उसके परे वर्गों का पहला, दूसरा, तीसरा, चौथा अक्षर श्, ष्, स् अथवा ह् हो तो जिस वर्ग का व्यञ्जन न् वा म् के परे है उसी वर्ग का पञ्चम अक्षर न् वा म् के स्थान पर हो जावेगा और न् वा म् जाता रहेगा किन्तु यदि ङ्, ञ्, ण्, न्,

---

* शश्छोऽटि । पा० ८. ४. ६३ । छत्वममीतिवाच्यम् ।

† नश्चापदान्तस्य झलि पा० ८. ३. २४ । अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः । पा० ८. ४. ५८.

म् ही परे हो तो न् वा म् में यह परिवर्तन नहीं होगा और यदि ऐसे न् वा म् के परे श् , ष् , स् , ह् हो तो न् और म् का अनुस्वार ही हो जावेगा ( हन्+सि= हंसि, युज्+तः=युन्+क्तः=युङ्क्तः ( ङ् कवर्ग का पञ्चम अक्षर है ) युज्+ अन्ति=युन्+ज्+अन्ति=युञ्जन्ति ( क्योंकि ञ् चवर्ग का पंचम है ) [ देखो रुधादि ७ गण ] ।

## धातुओं के कठिन रूप बनाने के कुछ मुख्य नियम ।

# गुण वृद्धि और उपधा ।

५८. * अ का गुण अ और वृद्धि आ है, इ वा ई का गुण ए और वृद्धि ऐ है उ वा ऊ का गुण ओ और वृद्धि औ है, ऋ वा ॠ का गुण अर् और वृद्धि आर् है ऌ वा ॡ का गुण अल् और वृद्धि आल् है । उपधा का स्वर उसको कहते हैं जो अन्तिम अक्षर के पूर्व के अक्षर में स्वर होता है जैसे बुध् यहां अन्तिम अक्षर ध् के पूर्व अक्षर बु का स्वर उ उपधा का स्वर है [ प्रबल प्रत्यय परे अन्तिम स्वर वा उपधा के ह्रस्व स्वर का प्रायः गुण हो जाता है और दुर्बल प्रत्यय परे नहीं । देखो पांचवां पाठ ] ।

५९. † (१) अदादि (२) जुहोत्यादि (३) रुधादि (७) गणों की व्यञ्जनान्त ( जिनके अन्त में व्यञ्जन हो ) धातुओं के अन्तिम व्यञ्जन के परे लङ् का प्रथम

---

* अदेङ्गुणः । वृद्धिरादैच् । उरण् रपरः । पा० १. १. २ और १ और ५१.

† हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात्सुतिस्यपृक्तं हल् । पा० ६. १. ६८ । वावसाने । पा० ८. ४. ५६.

एक वचन का प्रत्यय त् और मध्यम एकवचनका प्रत्यय (स्) विसर्ग गिर जाता है इसी तरह शब्दों के रूपों में व्यञ्जन से परे प्रथमा एकवचन का स् (सु) गिर जाता है जैसे हन्—अहन् ( लङ् प्र. ए. व ) अहन् ( लङ्. म. ए. व. ) रुध् का ' लङ्. प्र. ए. व. ) अरुणत्, अरुणद् । ( लङ्. म. ए. व. अरुणत्, अरुणद् ) वाक्, वाच् और अन्त पर जब वर्ग का प्रथम अक्षर हो तो विकल्प करके तीसरा अक्षर होता है ( देखो ४६ ) ॥

६०. धातु के द्वित्व करने के नियम यह हैं जो दशम पाठ की टिप्पणी में भी दिए हैं [ धातु लिट् लकार और जुहोत्यादि (३) गण आदि में द्वित्व होते हैं ] (१) धातु का पहिला अक्षर दुबारा धातु के पूर्व लिखा जाता है यदि पहला अक्षर स्वर है तो वह लिखा जाता है यदि व्यञ्जन है तो व्यञ्जन अपने स्वर सहित धातु के पूर्व लिखा जाता है जैसे दा=दादा, इष्=इइष् । पत्=पपत् (२) * जो अक्षर द्वित्व किया जावे वह यदि दीर्घ स्वर है तो वह ह्रस्व होकर दूसरी बार लिखा जावेगा और यदि वह ऋ है तो उसका अ हो जावेगा तब धातु के पूर्व लिखा जावेगा जैसे दा=ददा, कृ=ककृ=चकृ (३) ‡ जो अक्षर द्वित्व किया जाय वह यदि किसी वर्ग का द्वितीय वा चतुर्थ अक्षर है तो उसके स्थान पर क्रम से उसी वर्ग का द्वितीय के स्थान में प्रथम अक्षर और चतुर्थ के स्थान में तृतीय अक्षर हो जाता है

---

* ह्रस्वः । पा० ७. ४. ५९.

‡ अभ्यासे चर्च । पा० ८. ४. ५४.

जैसे धा=धधा=दधा, फल=फफल=पफल (४) * यदि धातु का अक्षर कवर्गीय है तो वह द्वित्व होने पर चवर्गीय होकर धातु के पूर्व लिखा जावेगा और वह भी यदि द्वितीय वा चतुर्थ है तो क्रम से प्रथम वा तृतीय हो जावेगा और यदि वह ह् है तो उसका ज् हो जावेगा जैसे कृ=चकृ, हा=हहा=जहा (५) यदि धातु के आदि में कोई संयुक्त अक्षर है तो केवल उसका पहला व्यञ्जन स्वर सहित धातु के पूर्व लिखा जावेगा जैसे ह्री=जिह्री [ (१) से ई ह्रस्व हुआ (४) से ह् का ज् हुआ (५) से केवल ह् द्वित्व किया जावेगा ] (६) यदि संयुक्त अक्षर का पहला अक्षर श्, ष्, स् हो और दूसरा अक्षर खर् प्रत्याहार अर्थात् (अक्षरों के पहले गण का हो अर्थात्) क्, ख्, च्, छ्, ट्, ठ्, त्, थ्, प्, फ्, श्, ष्, स् हो तो दूसरा अक्षर ही धातु के पूर्व रक्खा जावेगा जैसे स्पर्ध=पस्पर्ध।

६१. † धातुओं के अन्तिम ए, ऐ, ओ, औ का प्रत्यय परे रहते आ हो जाता है केवल लट्, लङ्, लोट्, और विधि लिङ् के प्रत्यय तथा शतृ और शानच् के प्रत्यय छोड़कर। (शेष सब लकारों आदि में धातु के ए, ऐ वा ओ औ का आ होता है) ग्लै+स्यति=ग्लास्यति=ग्लानि युक्त होगा। ग्लै+त्वा=ग्लात्वा=ग्लानियुक्त होकर।

६२. ‡ य् का इ होना, र् का ऋ होना, ल् का ऌ होना, व् का उ होना, य्,

---

* कुहोश्चुः। पा० ७. ४. ६२.

† आदेच उपदेशेऽशिति। पा० ६. १. ४५.

‡ इग्यणः सम्प्रसारणम्। पा० १. १. ४५. सम्प्रसारणाच्च। पा० ६. १. १०८.

र, ल्, व् का क्रम से सम्प्रसारण होना कहाता है और इस प्रकार के बने हुए इ, उ, ऋ, ऌ को भी सम्प्रसारण कहते हैं [ और सम्प्रसारण के परे जव कोई स्वर होता है तो उसका लोप हो जाता है जैसे व=उ सम्प्रसारण+अ यहां अ का लोप होगा ]।

६३ (१) *ह् को छोड़ यदि किसी भी व्यञ्जन के पूर्व र् वा ह् हो और र् वा ह के पूर्व कोई स्वर हो तो उस व्यञ्जन का विकल्प से द्वित्व हो जाता है जैसे आर्य वा आर्य्य, कर्तव्यम् वा कर्त्तव्यम्।

†(२) पदान्त न् के परे जव छ्, ठ्, थ्, च्, ट् वा त् (छव् प्रत्याहार) हो और इनके परे कोई स्वर य्, र्, ल्, व्, ह् वा वर्गों का पञ्चम अक्षर हो तो न् का अनुस्वार और स् अर्थात् सँ् हो जाता है जैसे अविशन्+च= अविशंश्चँ ( नियम २२ से २७ तक इसी नियम पर बने )।

‡ (३) पदान्त स् का विसर्ग होजाता है चाहे उसके परे कोई अक्षर हो चाहे न हो जैसे रामस्+पठति=रामः पठति। पठति रामस्=पठति रामः। पदान्त र् के परे जब खर् प्रत्याहार हो अर्थात् वर्गों के पहले दूसरे अक्षर श्, ष् वा स् हो अथवा कुछ भी न परे हो तो र् का विसर्ग हो जाता है जसे पितर्=पितः, पुनर्+पठति= पुनः पठति।

---

* अचोरहाभ्यां द्वे। पा. ८. ४. ४६.

† नश्छव्यप्रशान्। पा० ८. ३. ७.

स्तोःश्चुनाश्चुः। पा० ८. ४. ४०. ष्टुना ष्टुः। पा० ८. ४. ४१

‡ ससजुषो रुः। पा० ८. २. ६६.

## चक्रव्याकरणे स्वरसन्धिः ॥

| नीचे लिखे अक्षरों के परे | अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ऋ | ए | ऐ | ओ | औ | = यह अक्षर हों तो क्रम से दोनो मिलकर = यह अक्षर होजाते हैं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | आ | ए | ए | ओ | ओ | अर् | ऐ | ऐ | औ | औ | ,, |
| आ | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| इ | य | या | ई | ई | यु | यू | यृ | ये | यै | यो | यौ | ,, |
| ई | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| उ | व | वा | वि | वी | ऊ | ऊ | वृ | वे | वै | वो | वौ | ,, |
| ऊ | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ऋ | र | रा | रि | री | रु | रू | ॠ | रे | रै | रो | रौ | ,, |
| ए | अय | अया | अयि | अयी | अयु | अयू | अयृ | अये | अयै | अयो | अयौ | ,, |
| ऐ | आय | आया | आयि | आयी | आयु | आयू | आयृ | आये | आयै | आयो | आयौ | ,, |
| ओ | अव | अवा | अवि | अवी | अवु | अवू | अवृ | अवे | अवै | अवो | अवौ | ,, |
| औ | आव | आवा | आवि | आवी | आवु | आवू | आवृ | आवे | आवै | आवो | आवौ | ,, |
| पदान्त ए | ेऽ | शेष पूर्ववत् | | | | | | | | | | |
| पदान्त ओ | ोऽ | शेष पूर्ववत् | | | | | | | | | | |

एषु अय् आय् अव् आव् आदेशा भवन्ति, तेषां यकार वकारयोर्विकल्पेन लोपोऽपि स्यात्।

### प्रकृतिभावः—स्वरसन्धिर्नभवति ।

पदान्त ए, ऐ, ओ, औ, स्थाने यदा अय् आय् अव् आव् आदेशा भवन्ति, तेषां यकार वकारयोर्विकल्पेन लोपोऽपि स्यात्। पुनश्च न सन्धिः ।

अहो + इमे + अश्वा यान्ति = अहो इमेऽश्वा यान्ति ।

कवी+इमौस्तः=कवी इमौ स्तः । शिशू+एतौ गच्छतः= शिशू एतौ गच्छतः ।

माले+आनय=माले आनय । भाषेते+एते=भाषेते एते ।

अमी + उष्ट्रा यान्ति = अमी उष्ट्रा यान्ति ।

# चक्रव्याकरणे विसर्गसन्धिः ॥

| न चे लिखे विसर्ग के परे जब | अ | स्वर | ग घ ङ | ज झ ञ | ड ढ ण | द ध न | ब भ म | य र ल व ह | क ख | च छ | ट ठ | त थ | प फ | श ष स | र् | यह अक्षर हो तो विसर्ग क्रम से = |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ+: | ओऽ | लोपः | ओ | ओ | ओ | ओ | ओ | ओ | )(: | श् | ष् | स् | )(: | श् ष् स् | रेफस्थानीय विसर्गस्य लोपःपूर्वस्वरस्य दीर्घः | = यह अक्षर आदि हो जाता है। |
| आ+: | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | लोप एव | ,, |
| इ, ई+: | र | र | र | र | र | र | र | र | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | लो० पू० दीर्घः | ,, |
| उऊ+: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ऋ+: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | लोप एव | ,, |
| ए+: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ऐ+: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ओ+: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| औ+: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| भो: | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| भगो: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| अघो: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |
| स: | ओऽ | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | लोपः | ,, |
| एष: | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, |

## चक्रव्याकरणे व्यञ्जनसन्धिः ॥

| नीचे लिखे अक्षरों के परे जब | क ख | च छ | ट ठ | त थ | प फ | ग घ | ज झ | ड ढ | द ध | ब भ | ङ् ञ् ण् न् म् | = यह अक्षर होंतो क्रमसे उनके स्थानमें |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क् ख् ग् घ् | क् | क् | क् | क् | क् | ग् | ग् | ग् | ग् | ग् | ग्, ङ् | = यह अक्षर होजाते हैं |
| च् छ् ज् झ् | क् | क् | क् | क् | क् | ज् ग् | ज् ग् | ज् ग् | ज् ग् | ज् ग् | ज्, ञ् ग् | ,, |
| ट् ठ् ड् ढ् | ट् | ट् | ट् | ट् | ट् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड्, ण् | ,, |
| त् थ् द् ध् | त् | च् | ट् | त् | त् | द् | ज् | ड् | द् | द् | द्, न् (ज्, ञ्) (ड्, ण्) | ,, |
| प् फ् ब् भ् | प् | प् | प् | प् | प् | ब् | ब् | ब् | ब् | ब् | ब्, म् | ,, |
| छ् ज् | ट् | ट् | ट् | ट् | ट् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड्, ण् (ञ्) | ,, |
| न् (१) | न् | ँश् श् (५) | ँष् ष् | ँस् ँस् | न् | न् | ञ् | ण् | न् | न् | न् ण् | ,, |
| म् | ं, ङ् | ं, ञ् | ं, ण् | ं, न् | ं, म् | ं, ङ् | ं, ञ् | ं, ण् | ं, न् | ं, म् | ं, ङ् ं, न् ं ञ् ं, ण् ं, म् | ,, |
| श् (२) | ट् | ट् | ट् | ट् | ट् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड्, ण् | ,, |
| ष् (३) | ट् | ट् | ट् | ट् | ट् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड् | ड्, ण् | ,, |
| र्=ः | ः, ᳵ | श् | ष् | स् | ः, ᳶ | र् | र् | र् | र् | र् | र् | ,, |

(१) नस्य मध्य चापदान्तस्य झलि (४र्थ, ३य, २य, १म, श, स, स, ह) परेऽनुस्वारः नित्यं परसवर्णश्च । (२) दिक्, दृक्, शिरस्पृक्,—इत्यादौ शस्यकः । (३) दधृक्—अतषस्य कः अन्यत् टः । (५) अनुस्वारः ।

## चक्रव्याकरणे व्यञ्जनसन्धिः ॥

| नीचे लिखे अक्षरों के परे जब | य व र ल | ह्रस्य चतुर्थः | ल | श, ष, स | श, शस्य छः | ष | स | स्वर | = यहअक्षरहों तो क्रम से उनकेस्थानमें |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क् ख् ग् घ् | ग् | ग्घ | ग् | क् | क्छ | क् | क् | ग् | = यह अक्षर होजाते हैं |
| च् छ् ज् झ् | ज्, ग् | ज्झ, ग्घ | ज्, ग् | क् | च्छ, क्छ | क् | क् | ज्, ग् | ,, |
| ट् ठ् ड् ढ् | ड् | ड्ढ | ड् | ट् | ट्छ | ट् | ट् | ड् | ,, |
| त् थ् द् ध् | द् | द्ध | द् | त् | च्छ | त् | त् | द् | ,, |
| प् फ् ब् भ् | ब् | ब्भ | ब् | प् | प्छ | प् | प् | ब् | ,, |
| ह् ज् | ड् | ड्ढ | ड् | ट् | ट्छ | ट् | ट् | ड् | ,, |
| न् (१) | न् | न् | लँ | ञ्, न्, न्स् | ञ् श | न् | न्त्स्, न्स् | न्न (४) | ,, |
| म् | ं, यँ, ं, वँ, ं, लँ | ं | लँ | ं | ं | ं | ं | म् | ,, |
| ष् (३) | ड् | ड् | ड् | ट् | ट् | ट् | ट् | ड् | ,, |
| ग् (२) | ड् | ड् | ड् | ट् | ट् | ट् | ट् | ड् | ,, |
| र् = : | लोपः पू. दीर्घः र् | र् | र् | :, श :, ष :, स् | :, श | :, स् | :, स् | र् | ,, |

(४) ह्रस्वस्वरात्परस्य पदान्तनकारस्य स्वरे द्वित्वम् ।

# प्रथम पाठ

## कारक ।

संस्कृत प्रथम पुस्तक में स्थान स्थान पर वाक्यों में आए हुए शब्दों का कारक बता चुके हैं अब यहां सब कारकों की मुख्य बातें क्रम से अच्छे प्रकार बताई जाती हैं ।

### प्रथमा विभक्ति—कर्ता कारक

वाक्यों में कुछ अव्ययों के साथ प्रथमाविभक्ति आती है जैसे इति के योग में प्रथमाविभक्ति आती है । जैसे मनुष्या: चन्द्रं सुधाकर: इति वदन्ति=आदमी चांद को सुधाकर कहते हैं । यद्यपि सुधाकर कर्म है परन्तु इति के होने के कारण उससे प्रथमाविभक्ति आई ।

### द्वितीया विभक्ति—कर्म कारक

*अकर्मक धातुओं के साथ, काल वाची शब्द तथा दूरी वाची शब्दों के साथ द्वितीया विभक्ति आती है । और क्रिया विशेषण नपुंसकलिङ्ग के द्वितीया एकवचन में आते हैं जैसे स तत्र कतिपयान् दिवसान् अवसत्=वह वहां कुछ दिन बसा । क्रोशं प्रतिष्ठते=(वह) कोस भर प्रस्थान करता है अर्थात् चलता है । स साधु भाषते=वह अच्छा बोलता है । समृदुहसति=वह मुलायमियत से हँसता है ।

---

* कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे । पा० २. ३. ५.

अकर्मकधातु प्रायः उपसर्गों से युक्त होकर सकर्मक हो जाते हैं और तब उनके साथ द्वितीया विभक्ति में संज्ञा आती है। प्रजा प्रभुचित्तमनुवर्तते=प्रजा प्रभू के चित्त के अनुसार चलती है। दिवमुत्पतति=द्युलोक को उड़ जाता है।

* शी (लेटना) स्था (ठहरना) आस् (बैठना) धातुओं में जब अधि उपसर्ग लगा होता है तो इनके आधार वाची शब्द से द्वितीया विभक्ति आती है जैसे हरिः वैकुण्ठमधिशेते, अधितिष्ठति, अध्यास्ते=हरि वैकुण्ठ में लेटते, ठहरते और बैठते हैं।

† उप, अनु, अधि, आ पूर्वक वस् धातु के साथ जिसमें वसा जाय उस संज्ञा से द्वितीया विभक्ति आती है जैसे शून्यं वनमन्ववसत्=(वह) शून्य वन में वसा। उप, अनु, अधि, आ—वसति वैकुण्ठं हरिः=हरि वैकुण्ठ में वसते हैं।

‡ कुछ अव्यय शब्दों के साथ द्वितीया विभक्ति आती है वे शब्द यह हैं धिक् (धिक्कार हो) उभयतः (दोनों ओर) सर्वतः (सब ओर) अभितः (समीप, चारों ओर) परितः (चारों ओर) उपर्युपरि (ऊपर २) अधोधः (नीचे २)

---

* अधिशीङ्स्थासां कर्म। पा० १. ४. ४६.

† उपान्वध्याङ्वसः। पा० १. ४. ४८.

‡ उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषुत्रिषु। द्वितीयाम्रेडितान्तेषु ततोऽन्यत्रापि दृश्यते॥ अभितः परितः समया निकषा हा प्रतियोगेऽपि। वार्तिक पा० १. ४. ४८. पर॥ अन्तरान्तरेण युक्ते। पा० २. ३. ४.

अध्यधि ( ऊपर २ ) समया ( निकट ) निकषा ( निकट ) हा, प्रति ( ओर ) और अन्तरा ( बीच ) अन्तरेण ( विन वा विषय में ) के साथ संज्ञा द्वितीया विभक्ति में आती है जैसे उभयतः कृष्णं गोपाः = गोपालक कृष्ण के दोनों ओर हैं। हरिः लोकमुपर्युपरि अधोधः = हरि लोक के ऊपर नीचे है। धिक् कुरुपतिम् = कौरवों के राजा को धिक्कार। वेदिं परितः आसनानि = वेदि के चारों ओर आसन। प्रासादं सर्वतः रक्षकाः = महल के सब ओर रक्षक। *ग्रामं समया, निकषा गच्छति = गावँ के* समीप जाता है। त्वामन्तरा हरिं वान्तरेण न सुखम् = तुम्हारे विना वा हरि के विना सुख नहीं है। देवीमन्तरेण = देवी के विषय में।

* कुछ उपसर्ग ऐसे हैं जो विना धातु के केवल अकेले आते हैं और उनके साथ द्वितीया विभक्ति आती है वे यह हैं अति ( बढ़कर ) अनु ( पीछे, अनुसार, तरफ़ ) अभि ( समीप ) उप ( समीप, कम ) प्रति ( तरफ़, अपना भाग, प्रत्येक ) यही अर्थ परि का है। कृष्णः देवान् अति = कृष्ण देवों से बढ़कर है। जपमनु अवर्षत् = जपके बाद ही वर्षा हुई। ते सर्वं मामनु = तुम्हारा सब कुछ मेरे अनुसार है। भक्तो हरिमभि = भक्त हरि के समीप है। ते वृत्तमुपशूरम् = तुम्हारा कार्य्य शूर से कम है। हरिं प्रति, परि लक्ष्मीः = लक्ष्मी हरि के भाग में।

† एनप्प्रत्ययान्त शब्द भी द्वितीया लेते हैं जैसे वाटिकां दक्षिणेन = वाटिका के दक्षिण। गृहमुत्तरेण = घर के उत्तर।

---

* कर्मप्रवचनीययुक्ते द्वितीया। पा० २. ३. ८.

† एनपा द्वितीया। पा० २. ३. ३१.

* कर्म दो प्रकार के होते हैं एक प्रधान दूसरा गौण। प्रधान कर्म उसको कहते हैं जिसके ( किसी प्रकार भी ) प्रकट करने में सिवाय द्वितीया विभक्ति के और कोई विभक्ति आ ही न सके परन्तु गौण कर्म उसको कहते हैं जिसको हम दूसरी विभक्ति से भी प्रकट कर सकते हैं जैसे। रामः अजां ग्रामं नयति=राम बकरी को गावं लिये जाता है यहा अजा प्रधान कर्म और ग्राम गौण कर्म है क्योंकि हम रामः अजां ग्रामाय नयति ऐसा कहकर ग्राम से चतुर्थी विभक्ति भी लाकर वह अर्थ प्रकट कर सकते हैं इसलिए ग्राम गौण कर्म है। परन्तु अजा से सिवाय द्वितीया के दूसरी विभक्ति नहीं आ सकती है इसलिए अजा प्रधान कर्म है। केवल नीचे लिखे धातु दो कर्म लेते हैं :—

दुह्याच्पच्दण्डरुधिप्रच्छिचिब्रूशासुजिमथ्मुषाम् ।
कर्मयुक्स्यादकथितं तथा स्यान्नीहृकृष्वहाम् ॥

( दुह्=दुहना, याच्=मांगना, पच्=पकाना, दण्ड्=ताड़ना देना, रुध्=रोकना, प्रच्छ्=पूँछना, चि=एकट्ठा करना, ब्रू=बोलना, शास्=सिखाना, जि=जीतना, मन्थ्=मथना, मुष्=चोराना, और नी=ले जाना, हृ=हरना, कृष्=खींचना, वह्=ले जाना ) और इन्हीं का अर्थ रखने वाले दूसरेधातु ) जैसे बालकंधर्मं भाषते ( ब्रू का अर्थ रखनेवाला )=बालक से धर्म कहता है। बलिं वसुधां याचते वा भिक्षते=बलि से पृथ्वी मांगता है।

---

अकथितं च पा० १. ४. ५१.

*गौणे कर्मणि दुह्यादेः प्रधाने नीहृकृष्वहाम्।...लादयोमताः। सिद्धान्त कौमुदी ( विभाषा चिण्णमुलोः ७. १. ६९ की कारिका )

* जब इन धातुओं का कर्म वाच्य बनाते हैं। तो दुहादि पहेले १२ धातुओं का गौण कर्म प्रथमा विभक्ति लेता है और प्रधान कर्म वैसे का वैसा ही रक्खा रहता है और अन्त के नी, हृ, कृष्, वह् के कर्मवाच्य बनाने में इन चार का प्रधान कर्म प्रथमा विभक्ति लेता है और गौण कर्म वैसे का वैसा ही रक्खा रहता है जैसे स दशरथं रामं याचते = तेन दशरथः रामं याच्यते ( दशरथ से यहां दशरथ गौण कर्म है इस कारण याच् के गौण कर्म दशरथ से प्रथमा आई। ) स अजां ग्रामं नयति = तेन अजा ग्रामं नीयते ( अजा को यह प्रधान कर्म है। नी के प्रधान कर्म अजा ने प्रथमा विभक्ति ली। )

णिजन्त धातुओं ( जो और से कार्य्य कराने के अर्थ में आते हैं देखो १२ पाठ ) के साथ कर्म वैसा ही बना रहता है जैसा विनाणिच् वाली अर्थात् शुद्ध धातु के साथ था किन्तु शुद्ध धातु का कर्ता उसके णिजन्त होने पर तृतीया विभक्ति लेता है जैसे रामः ओदनं पचति = राम चावल पकाता है। अन्यः प्रयोजयति वा प्रेरयति ( रामम् ) [ अर्थात् और कोई राम से यह कार्य्य कराता है ] अन्यः रामेण ओदनं पाचयति [ शुद्ध धातु पच् जब णिजन्त हुई तो इसका कर्म ओदन वैसा ही रहा किन्तु इसके पहेले कर्ता राम ने तृतीया विभक्ति ली। रामोभार्यां त्यजति, स रामेण भार्यां त्याजयति।

† परन्तु धातु जिनका अर्थ जाना, जानना, खाना, अथवा जिनका कर्म कोई

---

*अकथितंच। पा० १. ४. ५१ इस सूत्र पर दुहादिकारिका लिखी है॥
गौणे कर्मणि दुह्यादेः प्रधाने नीहृकृषवहाम्।

† गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थशब्दकर्माकर्मकाणामणि कर्त्ता सणौ। पा० १. ४. ५२

ग्रन्थ हो, तथा अकर्मक धातुओं का कर्त्ता णिजन्त की दशा में द्वितीया विभक्ति लेता है और कर्म वैसा ही रहता है जैसे रामः नगरं गच्छति। अन्यः रामं नगरं गमयति ( यहां राम से तृतीया के बजाय जो प्राप्त थी इस नियम से द्वितीया आई क्योंकि गम् का अर्थ जाना है ) रामः वेदं पठति। अन्यः रामं वेदं पाठ्यति ( पढ़ना और जानना अर्थ एकही है ) रामः तिष्ठति। अन्यः रामं स्थापयति ( यहां स्था अकर्मक है )

यदि णिजन्त का दुवारा णिजन्त वनाया जावे तो पहिले णिजन्त धातु का कर्त्ता तृतीया ही लेगा जैसे रामः नगरं गच्छति। अन्यः रामं नगरं गमयति=दूसरा राम को नगर भेजता है अब फिर णिजन्त किया स अन्येन रामं नगरं गमयति= वह दूसरे से राम को नगर भेजवाता है।

*णिजन्त धातुओं का कर्म्म वाच्य वनाने में जो शुद्ध धातु का कर्म था वह तो वैसा ही रहता है परन्तु शुद्ध धातु का कर्त्ता जो गत्यर्थकादि धातुओं में णिजन्त की दशा में कर्म होगया था प्रथमा विभक्ति लेता है जैसे रामः ग्रामं गच्छति। स रामं ग्रामं गमयति=तेन रामः ग्रामं गम्यते। रामः तिष्ठति। स रामं स्थापयति=तेन रामः स्थाप्यते। परन्तु जिन धातुओं का अर्थ जानना, खाना

---

* बुद्धिभक्षार्थयोः शब्दकर्मणां चनिजेच्छया।
प्रयोज्यकर्मण्यन्येषां ण्यन्तानां लादयोमताः॥ सिद्धान्त कौमुदी
( पा० ७. १. ६६ पर यह कारिका है )

है अथवा जिनका कर्म कोई ग्रन्थ है उनके णिजन्त कर्मवाच्य में शुद्ध धातु का कर्त्ता अथवा कर्म कोई एक प्रथमा विभक्ति लेता है जैसे पुत्रः धर्मं बोधति । अन्यः पुत्रं धर्मं बोधयति = अन्येन पुत्रः धर्मं बोध्यते वा अन्येन पुत्रं धर्मः बोध्यते ।

## तृतीया विभक्ति = करण कारक

*तृतीया विभक्ति के दो प्रयोग मुख्य हैं एक तो कर्मवाच्य में कर्त्ता से तृतीया विभक्ति आती है दूसरे जिस वस्तु के द्वारा कुच्छ किया जावे उससे तृतीया विभक्ति आती है जैसे रामेण बाणेन स हतः = राम से बाणद्वारा वह मारा गया । यहां रामेण कर्तरि तृतीया है और बाणेन करणे तृतीया है ।

† प्रकृति आदि शब्दों के योग में (= साथ) तृतीया विभक्ति आती है जैसे प्रकृत्या दर्शनीयः = स्वभाव से ही दर्शनीय । एकेन रूप्येण क्रीतं पुस्तकम् = एक रुपिया से पुस्तक खरीदी गई । गोत्रेण गार्ग्यः = गोत्र से गार्ग्य । सुखेन गच्छति = सुख से जाता है ।

अलं, कृतं ( जिनका अर्थ काफ़ी है वा अब नहीं ज़रूरत है ) के योग में तृतीया आती है जैसे अलं रुदितेन = रोना बन्द करो । कृतमादरेण ॥ किं, कार्यं, प्रयोजनम्, अर्थः, आदि शब्दों के योग में जिससे प्रयोजन आदि हो उससे तृतीया आती है जैसे किं तया दृष्ट्या = उस स्त्री के देखने से क्या ( लाभ ) । तृणेनापिकार्यं भवति =

---

* कर्तृकरणयोस्तृतीया । पा० २. ३. १८

† प्रकृत्यादिभ्य उपसंख्यानम् । वार्तिक

तिनके से भी प्रयोजन सिद्ध होता है। सेवकैर्न प्रयोजनम्=नौकरों से अब प्रयोजन नहीं। मूर्खभृत्येन को गुणः, अर्थः=मूर्ख नौकर से क्या लाभ।

* सह. साकं, सार्धं, समं जिनका अर्थ साथ है के योग में तृतीया आती है जैसे मया सह गच्छति=मेरे साथ जाता है। तया समं स वसति=वह उसके साथ वसता है।

† जब कार्य की समाप्ति प्रकट करना हो तो कालवाची वा दूरी वाची शब्दों से जिनमें कार्य्य समाप्त हुआ हो तृतीया विभक्ति आती है जैसे द्वादशवर्षैः व्याकरणं पठ्यते=१२ वर्ष में व्याकरण पढ़कर समाप्त की जाती है। एकेन क्रोशेन पाठः पठितः=एक कोश चलते हुए उसने पाठ पढ़कर समाप्त कर दिया। यह अपवर्ग तृतीया कहाती है।

‡ किसी कार्य का हेतु वा प्रयोजन प्रकट करने में भी तृतीया आती है जैसे पुण्येन हरिः दृष्टः=पुण्यके हेतु से (कारण से) हरि देखा गया। पठनेन वसति=पढ़ने के प्रयोजन से वह वसता है। यह हेतौ तृतीया कहलाती है।

¶ जिस अङ्ग से कोई हीन हो उससे तृतीया आती है जैसे पादेन खञ्जः=पैर से लङ्गड़ा। नेत्रेण काणः=आंख से काना।

---

*सहयुक्तेऽप्रधाने पा० २. ३. १९

† अपवर्गे तृतीया पा० २. ३. ६

‡ हेतौ। पा० २. ३. २३

¶ येनाङ्गविकारः। पा० २. ३. २०

*कोई दशा विशेष का होना प्रकट करने में तृतीया उस से आती है जिसके कारण वह दशा हो जैसे जटाभिस्तापसः=जटाओं से वह तप करनेवाला जान पड़ता है।

समानता वाची शब्दों के साथ तृतीया आती है जैसे तेन तुल्यः वा सदृशः=उसके समान। मातुः मुखेन अस्य मुखं सम्वदति=माता के मुख के समान इसका मुख है।

जिसकी क़सम खाई जाय उस से तृतीया आती है जैसे जीवितेन शपामि=ज़िन्दगी क़सम। जिस सवारी से जाया जावे उस से तृतीया आती है जैसे रथेन गच्छति=रथ में जाता है।

## चतुर्थीविभक्ति=सम्प्रदानकारक

† जिसको कोई वस्तु दी जावे उससे चतुर्थी विभक्ति आती है जैसे विप्राय गां ददाति=ब्राह्मण को गाय देता है।

‡ रुच् (रुचना, अच्छा लगना) तथा और धातुओं के योग में जिनका यही अर्थ हो जिसको अच्छा लगे उससे चतुर्थी आती है जैसे हरये रोचते भक्तिः=हरि को भक्ति अच्छी लगती है।

---

* इत्थंभूतलक्षणे। २. ३. २१

† चतुर्थी सम्प्रदाने। पा० २. ३. १३.

‡ रुच्यर्थानां प्रीयमाणः। पा० १. ४. ३३.

* स्पृह् धातु के योग में जो वस्तु चाही जावे उससे चतुर्थी आती है जैसे पुष्पेभ्यः स्पृहयति=फूलों की इच्छा करता है ।

† क्रुध् द्रुह् ईर्ष्य् असूय् और धातु जिनका यही अर्थ हो उनके योग में जिस पर क्रोध, द्रोह, ईर्ष्या, असूया ( दोष निकालना ) किया जावे उससे चतुर्थी आती है जैसे हरये क्रुध्यति, द्रुह्यति, ईर्ष्यति, असूयति वा=वह हरि पर क्रोध, द्रोह, ईर्ष्या वा असूया करता है परन्तु क्रुध्, द्रुह् उपसर्ग सहित हों तो द्वितीया लेते हैं जैसे मां संक्रुध्यति ।

‡ प्रतिश्रु और आश्रु ( दोनों का अर्थ प्रतिज्ञा करना ) के योग में जिससे प्रतिज्ञा की जावे उससे चतुर्थी आती है जैसे विप्राय गां प्रति शृणोति—आशृणोति= ब्राह्मण से गाय का वादा करता है ।

कथ्, ख्या आदि तथा णिजन्त निविद् ( =निवेद् ) और प्रहि ( भेजना ) विसृज् तथा जिन धातुओं का यही अर्थ हो उनके योग में चतुर्थी आती है जैसे तुभ्यं कथयामि सत्यम्=तुमसे मैं सच कह रहा हूँ ।

होम समयं गुरवे निवेदयामि=मैं गुरु को होम का समय ( बताता हूँ ) बताऊँगा । तस्मै राज्ञे दूतः प्रहितः वा विसृष्टः=उस राजा के पास दूत भेजा गया ।

---

* स्पृहेरीप्सितः । पा० १. ४. ३६.

† क्रुधद्रुहेर्ष्यासूयार्थानां यंप्रतिकोपः । क्रुधद्रुहोरुपसृष्टयोः कर्म । पा० १. ४. ३७. ३८.

‡ प्रत्याङ्भ्यां श्रुवः पूर्वस्य कर्त्ता । पा० १. ४. ४०.

* जिस प्रयोजन वा कार्य्य के लिए कुच्छ किया जावे वा होवे उससे चतुर्थी आती है जैसे मुक्तये हरिं भजति=मोक्ष के लिए हरि का भजन करता है। कुण्डलाय हिरण्यम्=कुण्डलों के लिए सोना।

† नमः, स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा, अलं, वषट्, स्वागतम् के योगमें चतुर्थी आती है तथा समर्थवाची शब्द जैसे अलं, समर्थ, शक्त, प्रभू (समर्थ होना) के योग में चतुर्थी आती है। नमः कृ के सहित तथा नम् धातु चतुर्थी वा द्वितीया लेते हैं। जैसे हरये नमः=हरि को नमस्कार। नमस्ते=तुमको नमस्कार। मुनित्रयं नमस्कृत्य, नृसिंहाय नमस्कुर्मः=तीन मुनियों को नमस्कार करके नृसिंह को हम नमस्कार करते हैं। त्वाम्, तुभ्यं वा प्रणमामि=तुमको मैं नमस्कार करता हूँ। दैत्यायहरिः समर्थः प्रभवति वा। देव्यै स्वागतम्=देवी को स्वागत हो।

‡ तुमुन्प्रत्ययान्त धातु जो प्रयुक्त न हुआ हो किन्तु छिपा हो (उस) का कर्म चतुर्थी लेता है जैसे फलाय याति (फलानि आनेतुं याति) =फल के लिए (=फल लाने के लिए) जाता है। यहां आनेतुं छिपा हुआ हैं।

¶ भाव वाची संज्ञा शब्दों से जिनका अर्थ तुमुन्प्रत्ययान्त धातु का है चतुर्थी आती है जैसे यागाय याति (=यष्टुंयाति)=यज्ञ के लिए (यज्ञ करने को) जाता है।

---

* तादर्थ्ये चतुर्थी वाच्या। क्लृपि सम्पद्यमाने च। वार्तिक।

† नमः स्वस्ति स्वाहा स्वधालं वषड्योगाच्च। पा० २. ३. १६.

‡ क्रियार्थोपपदस्य च कर्मणि स्थानिनः। पा० २. ३. १४.

¶ तुमर्थाच्च भाववचनात्। पा० २. ३. १५.

## पञ्चमीविभक्ति—अपादानकारक

* जिससे कुछ अलग होता हो उससे पञ्चमीविभक्ति आती है जैसे अश्वात् पतति=घोड़े से गिरता है।

† जब तुलना की जावे तो जिससे कुछ बढ़कर वा घट कर हो उससे पञ्चमी आती है। जैसे धनात् विद्या श्रेयसी। मोहात् प्रबोधः कष्टतरः=मोह से ज्ञान अधिक कष्टदायी है। स मत् गरीयान् किन्तुत्वत् कनीयान्=वह मुझ से बड़ा किन्तु तुमसे छोटा है। माथुराः एतेभ्यः आढ्यतराः=मथुरा के लोग इनसे अधिक धनी हैं।

‡ भयवाची तथा रक्षावाची शब्दों के योग में जिससे भय हो उससे पञ्चमी आती हैं। जैसे स चोरात् भीतः=वह चोर से डरा हुआ है। नरकात् धर्मः रक्षति=नरक से धर्म बचाता है।

किसी कार्य्य वा दशा के कारण से पञ्चमी आती है जैसे स मौनात् मूर्खः गण्यते=वह मौन के कारण मूर्ख गिना जाता है। पर्वतो वन्हिमान्, धूमात् =पर्वत अग्नि सहित है धूम के कारण से।

---

* अपादाने पञ्चमी। पा० २. ३. २८.

† पञ्चमी विभक्ते। पा० २. ३. ४२.

‡ भीत्रार्थानां भयहेतुः। पा० १. ४. २५.

* जुगुप्सा ( घृणा ) विराम ( रुकना ) प्रमाद ( लापरवाह होना ) वाची शब्दों के योग में पञ्चमी आती है जैसे पापात् जुगुप्सते=पाप से घृणा करता है। धर्मात् प्रमाद्यति=धर्म में लापरवाही करता है। एतस्मात् विरम=इससे रुको।

जन् धातु के साथ जिससे कुछ उत्पन्न हुआ हो उससे पञ्चमी आती है जैसे कामात् क्रोधोऽभिजायते। =काम से क्रोध उत्पन्न होता है।

प्रायः जिससे कुछ उत्पन्न हो उससे सप्तमी भी उत्पन्न होना अर्थ रखने वाले धातुओं के साथ आती है जैसे रामस्य सीतायां पुत्रो जातः।

† जिस अध्यापक से नियमानुसार कुछ पढ़ा जावे उससे पञ्चमी आती है जैसे उपाध्यायात् पठति=अध्यापक से नियमानुसार पढ़ता है।

जिससे समय वा स्थान नापा जावे उससे पञ्चमी आती है जैसे समुद्रात् पुरी क्रोशौ=समुद्र से नगरी दो कोस है। कार्त्तिक्या आग्रहायणी मासे (समयवाची शब्दों से सप्तमी आती है )=कार्तिकी से अगहनी एक मास वाद है।

‡ क्त्वाप्रत्ययान्त धातु जो प्रयुक्त न किया गया हो किन्तु छिपा हो (उस) का कर्म पञ्चमीविभक्ति लेता है जैसे प्रासादात् प्रेक्षते, आसनात् प्रेक्षते=प्रासादमारुह्य प्रेक्षते,

---

* जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम्। वार्तिक। जनिकर्तुःप्रकृतिः। पा० १. ४. ३०.

† आख्यातोपयोगे। पा० १. ४. २९.

‡ ल्यब्लोपे कर्मण्युपसंख्यानम्। वार्त्तिक।

आसने उपविश्य प्रेक्षते=महलसे—आसन से देखता है अर्थात् महल पर चढ़कर, आसन पर बैठकर देखता है। इसको ल्यप् लोपे पञ्चमी कहते हैं।

* भिन्नतावाचीशब्द अन्य, पर, इतर ( दूसरा ), आरात् ( समीप वा दूर ) और ऋते, तथा दिशावाची शब्दों के योग में पञ्चमी आती है जैसे रामात् अन्यः; परः, इतरोवा=राम से भिन्न वा दूसरा। वनादारात्=वन के समीप वा दूर। ऋते ज्ञानात् न मुक्तिः=विना ज्ञान के मुक्ति नहीं। ग्रामात् पूर्वः, उत्तरः=गाउं से पूर्व, उत्तर।

वहिः ( अव्यय वाहर ) ऊर्ध्वं ( वाद ) परम् ( वाद ) अनन्तरम् ( वाद ) प्रभृति [ ( अव्यय )=आदि से, लगाकर ] आरभ्य ( लगाकर वा आरम्भ करके ) शब्दों के योग में पञ्चमी आती है जैसे मुहूर्तादूर्ध्वम्=मुहूर्त्तवाद। पुराद्बहिः=नगर के वाहेर। शैशवात् प्रभृति=लड़कपन से लगाकर। तस्मादनन्तरम्=उसके वाद।

† पृथक् [ ( अव्यय ) अलग ] विना, नाना से पञ्चमी, तृतीया वा द्वितीया आती है जैसे रामात्, रामेण, रामं वा विना, पृथक्, नाना=राम से भिन्न वा राम के विना।

‡ आ उपसर्ग जब अकेला आता है और उसका अर्थ 'तक' का होता है, तो उसके योग में पञ्चमी आती है जैसे आमुक्तेः सन्सारः=मुक्ति तक संसार है। आ

---

* अन्यारादितरर्तेदिक्शब्दाञ्चूत्तरपदाजाहियुक्ते ( पा० २. ३. २९ )

† पृथग् विना नानाभिस्तृतीयान्यतरस्याम्। पा० २. ३. ३२।

‡ आङ् मर्यादावचने। अपपरीवर्जने। पा० १. ४. ८९ और ८८।
पञ्चम्यपाङ्परिभिः। पा० २. ३. १०।

परितोषात् विदुषाम्=विद्वानों के सन्तुष्ट होने तक । इसी प्रकार अप और परि ( दोनों का अर्थ=विना, छोड़कर) के योग में पञ्चमी आती है जैसे अप नगरात् वृष्टः देवः= नगर को छोड़ कर देव वरसा ( और जगह ) । अप हरेः संसारः=हरि के बाहर संसार है ।

* प्रति ( प्रतिनिधि होना ) के योग में पञ्चमी आती है जैसे कृष्णात् प्रति अहम्=मैं कृष्ण का प्रतिनिधि हूँ ।

## षष्ठीविभक्ति

षष्ठीविभक्ति संस्कृत में कारक नहीं कहाती है। यह केवल एक संज्ञा का दूसरी संज्ञा से सम्बन्ध प्रकट करती है जैसे राज्ञः पुरुषः=राजा का आदमी । ममिमित्रम् =मेरा मित्र । जहां षष्ठीविभक्ति किसी संज्ञा में किसी धातु के साथ आती है वहां भी सम्वन्ध ही प्रकट करती है जैसे सत्यं नेतुः उपकरोति=सत्यनेता का उपकार करता है । मातुः स्मरति=माता का स्मरण करता है। यहां सम्बन्धे षष्ठी है । कुछ सम्वन्धों में षष्ठी नहीं आती है जैसे सोने का वरतन=हेमपात्रं, हैमंपात्रं वा । वैशाखे मासे=वैशाख के महीना में । यहां हेम्नः पात्रं, वैशाखस्य मासे विल्कुल अशुद्ध होंगे ।

† जहां वहुतों में से कुछ सवसे उत्तम वा सव से नीच निर्धारित किया जावे वहां तथा सवसे अधिक वा अतिशय वाची विशेषणों के योग में सप्तमी अथवा षष्ठी

---

* प्रतिनिधिप्रतिदाने च यस्मात् । पा० २. ३. ११ ।

† यतश्चनिर्धारणम् । पा० २. ३. ४१. । ननिर्धारणे । पा० २. २. १० ।

*एनप् प्रत्ययान्त शब्दों के साथ षष्ठी वा द्वितीया आती है। जैसे ग्रामस्य ग्रामं वा उत्तरेण=गाउं के उत्तर।

दूर, अन्तिम शब्दों के साथ पञ्चमी वा षष्ठी आती है जैसे ग्रामात् ग्रामस्य वा दूरं, समीपम्।

† सादृश्यवाची शब्दों जैसे तुल्य, सदृश, सम, सङ्काश के साथ षष्ठी वा तृतीया आती है जैसे कृष्णस्य तुल्यः, सदृशः वा कृष्णेन तुल्यः, सदृशः।

‡ आयुष्य ( उमर वाला ) भद्रं, कुशलं, सुखम् , अर्थः, हितम् शब्दों के साथ षष्ठी वा चतुर्थी आती है जैसे कृष्णस्य कृष्णाय वा कुशलं, हितं, भद्रं, भूयात्=कृष्ण की कुशल, हित, कल्याण हो।

कृते [ ( अव्यय ) लिए ] और समक्षम् [ ( अव्यय ) सामने ] के योग में षष्ठी आती है जैसे राज्ञः समक्षम्=राजा के सामने। मम कृते=मेरे लिए।

¶ हेतु के साथ संज्ञा षष्ठी लेती है परन्तु सर्वनाम षष्ठी, तृतीया वा पञ्चमी लेते हैं जैसे अल्पस्य वस्तुनः हेतोः=थोड़ी चीज़ के लिए। कस्य हेतोः, केन

---

* एनपा द्वितीया। पा० २. ३ ३१।

† तुल्यार्थैरतुलोपमाभ्यां तृतीयान्यतरस्याम्। पा० २. ३. ७२।

‡ चतुर्थी चाशिष्यायुष्यमद्रभद्रकुशलसुखार्थहितैः। पा० २. ३. ७३।

¶ षष्ठी हेतु प्रयोगे। पा० २. ३. २६।

हेतुना, कस्मात् हेतोः=किस कारण से। उचितार्थ वाची शब्दों के साथ षष्ठी आती है जैसे भवतः इदं न अनुरूपम्=आप के यह योग्य नहीं।

† उन शब्दों के साथ जिनका अर्थ 'इतनी वार' हो जैसे द्विः ( दोवार ) त्रिः ( तीन वार ) वा कृत्वस् प्रत्ययान्त शब्द ( अव्यय ) के योग में समय वाची शब्द षष्ठी लेता है जैसे स पञ्चकृत्वः दिनस्य भुंक्ते=वह एक दिन में पांचवार खाता है।

जहां अनादर प्रकट करना हो वहा षष्ठी आती है जैसे मम पश्यतः स गतः=मेरे देखते देखते वह चला गया अर्थात् मैं कुछ न कर सका।

## सप्तमीविभक्ति—अधिकरण कारक

* जिस स्थान पर वा जिस समय में कुछ कार्य्य हो उस स्थान वा समय से सप्तमीविभक्ति आती है जहां क्रिया हो उस स्थान को अधिकरण कहते हैं और सप्तमी को अधिकरणे सप्तमी कहते हैं जैसे वने वासः=वन में वास। तस्मिन् काले सगतः= उस समय वह चला गया।

कोशों में शब्दों के अर्थों के साथ सप्तमी आती है जैसे बाणो बलिसुते शरे इति अमरः=बाण का अर्थ तीर वा बलि का पुत्र है यह अमर कोश कहता है।

---

† कृत्वोऽर्थप्रयोगे कालेऽधिकरणे। पा० २. ३. ६४।

*सप्तम्यधिकरणे पा० २ ३. ३६।

जिस के विषय में कुछ हो उससे सप्तमी आती है जैसे सान्सारिकेषु वस्तुषु निस्पृहो ऽभवम्=सन्सार के वस्तुओं के विषय में मैं इच्छा रहित होगया। स मयि अकरुणः=मेरे लिए वह अकरुण वा निर्दय हैं। इसको विषये सप्तमी कहते हैं।

व्यवहार वाची प्रीतिवाची और विश्वासवाची तथा फेंकना मारना वा पकड़ना अर्थ रखने वाले धातुओं के योग में क्रम से जिस पर व्यवहार, प्रीति, आदर, विश्वास किया गया हो अथवा जो फेंका, मारा वा पकड़ा गया हो उससे सप्तमी आती है जैसे मूर्खो मयि सुष्ठु न व्यवहरति=मूर्ख मुझ से अच्छा व्यवहार नहीं करता। मयि विनयेन वर्ततााम्=मुझ से विनय का वर्ताव करो। मे मनः तस्यां स्निह्यति=मेरा मन उससे स्नेह करता है। नृपे प्रजा अनुरक्ता=राजा में प्रजा की भक्ति है। शास्त्रे आदरः कार्य्यः=शास्त्र के लिए आदर चाहिए। कुमारी पुंसिनविश्वसिति+कुमारी पुरुष का विश्वास नहीं करती है। मृगेषु शरान् अस्य, क्षिप, मुञ्च वा। मम शस्त्रमनागसि प्रहर्तुं नास्ति=मेरा हथियार निरपराधी को मारने को नहीं है। केशेषु गृहीत्वा=बाल पकड़कर। हस्ते गृहीत्वा=हाथ पकड़कर।

आसक्त, तत्पर, व्यग्र, प्रवीण, निपुण, पण्डित, साधु तथा योग्यतावाची शब्दों के योग में सप्तमी आती है जैसे गृहकर्मणि तत्परा, व्यग्रा वास्त्री=स्त्री घर के कार्य्य में लगी हुई। अक्षविद्यायां प्रवीणः पण्डितो वा=पासों की विद्या में होशियार। प्रभुत्वं तस्मिन् युज्यते उपपद्यतेवा=प्रभुता उसके योग्य है। मातरि स साधुः=माता के साथ वह अच्छा वर्ताव करने वाला है।

* जिस प्रयोजन के लिए कुच्छ किया जावे उससे सप्तमी आती है यदि प्रयोजन और जो किया जावे उसमें समवाय ( जो अलग न हो सके ) सम्बन्ध हो जैसे केशेषु चमरी हता=बालों के लिए चमरी हिरण मार डाला गया ।

† सब से अधिक गुण वाची विशेषणों के योग में सप्तमी वा षष्ठी आती है परन्तु समास केवल सप्तमी का ही होता है जैसे तेषु तेषां वा श्रेष्ठः=उनमें सब से अच्छा । कविश्रेष्ठः=कविषु श्रेष्ठः यह केवल सप्तमी में हो सकता है ।

‡ समय वा दिशावाची शब्द जिनके वीच में अन्तर हो पञ्चमी वा सप्तमी विभक्ति लेते हैं जैसे इहस्थः क्रोशात् क्रोशे वा लक्ष्यं विध्येत्=यहां ठहरा हुआ वह एक कोस पर लक्ष्य को बेधे । अस्मिन्दिने भुक्त्वायं त्र्यहात् त्र्यहे वा भोक्ता=आज खाकर यह तीन दिन बाद खावेगा ।

¶ जब दो क्रियाएं हों जिनमें से एक विशेषण रूप क्रिया हो और उसके होने पर दूसरी क्रिया की जावे तब पूर्व क्रिया से सप्तमी विभक्ति आती है जैसे तस्मिन् गतेऽहमपठम्=उसके जाने पर मैंने पढ़ा । गोषु दुह्यमानासु स गतः=जब गाएं दुही जा रही थीं तब वह चला गया । त्वयि रक्षितरि नकुतोऽपिभयम्=जब तुम रक्षा करने वाले हो तो कहीं से डर नहीं । इस को भावे सप्तमी कहते हैं ।

---

* निमित्तात्कर्मयोगे । वार्तिक ।

† यतश्च निर्धारणम् । पा. २. ३. ४१

‡ सप्तमी पञ्चम्यौ कारकमध्ये । पा० २. ३. ५.

¶ यस्य च भावेन भावलक्षणम् । पा० २. ३. ३७

अप पूर्वक राध् ( अपराध करना ) के योग में सप्तमी वा षष्ठी आती है जैसे तव अपराद्धोऽस्मि = मैंने तुम्हारा अपराध किया। कस्मिन्नपराद्धा शकुन्तला = शकुन्तलाने किसका अपराध किया।

* अधीतिन् = जिसने पढ़ा, गृहीतिन् = जिसने ग्रहण किया इत्यादि शब्दों के योग में जो विषय पढ़ा वा ग्रहण किया गया हो उस से सप्तमी आती है जैसे स व्याकरणे अधीती = वह व्याकरण पढ़ा हुआ है। स वेदाङ्गेषु गृहीती = उसने वेदाङ्ग अच्छे प्रकार ग्रहण कर लिए हैं।

उप ( अधिक है ) अधि ( स्वामी है ) के साथ सप्तमी आती है जैसे हरेर्गुणाः उपशते = हरि के गुण सौ से अधिक हैं। रामः भुवि अधि = राम पृथ्वी का मालिक है। और अर्थों में उप और अधि के योग में द्वितीया आती है।

## शब्द

आपूर्व ह्वे ( ह्वय् १ प ) = पुकारना
अस्मि = है [ अस् ( २ प. ) = होना का रूप
यावत् ( अव्यय ) = जब तक
तत् ( अव्यय ) = तिस कारण से, तो
प्राक् ( अव्यय ) = पहेले
विप्रः = ब्राह्मण
उज्जयिनी = एक नगर का नाम
अपत्य ( न ) = बालक, औलाद
अव पूर्व. स्था + णिच् ( स्थाप् १० ) = ठहराना
स्नातुम् = स्ना ( स्नान करना ) + तुमुन् = स्नान करने को

---

* क्तस्येन्विषयस्य कर्मण्युपसंख्यानम् ( वार्तिक )

उप+सृ [ १ प. ]= समीप आना
* आह्वानम्=पुकार
खाद् ( १ प. )=खाना
कृष्ण ( वि )=काला
मध्य ( वि )=बीचवाला
खण्डशः ( अव्यय )=टुकड़ों में
खण्डशः कृतः=टुकड़े २ कर डाला गया
पिशुनता=चुगली, पीछे बुरा कहना
पातकम्=पाप
मण्डनम्=भूषण
हितवादिन् ( वि )=हित की बात कहने वाला
वरीयस् ( वि )=अधिक अच्छा
अव पूर्व-गम् ( १ प. )=जानना
राघवानुचरः=राघव अर्थात् राम का नौकर
गतवत् ( वि )=गम्+क्तवत्=गया अर्थात् प्राप्त हुआ
विषादः=रञ्ज, दुःख
कुशलिन् ( वि )=कुशल वाला, सकुशल
निमित्तम्=कारण, शगुन
तथाविध ( वि )=वैसा, उस प्रकार का

दारिद्रयम्=गरीबी
वि पूर्व आपूर्व पद् ( ४ आ. )=मरना
वि पूर्व-आपूर्व पद्+णिच् [ पाद् १० ] =मारना
नकुलः=नेउला
चिरम् (अव्यय)=बहुत दिनों तक, बहुत दिनों से
लिप् [ ६ प. आ. ( लिंप् ) ]=ढकना, वा धब्बा युक्त होना।
अवधार्य्य=अव पूर्व धृ. [ १० प. आ. निश्चय करना ]+ल्यप्=निश्चय करके
उपकारक ( वि )=भलाई करने वाला
निर् पूर्वईक्ष् ( १ आ )=विचारसे देखना
रक्तविलिप्त ( वि )=रक्तेन विलिप्तः रक्त विलिप्तः ( समास )= खून से लिपा हुआ
तातपादः=पिता के पैर अर्थात् पिता ( पूजनीय )
परिग्रहः=स्वीकार करना
दारपरिग्रहः=विवाह
चिन्त्यमान ( वि )=खबर लिया गया।

---

*आपूर्व हे धातु में ( अन ) प्रत्यय, धातु में ल्युट् (अन) प्रत्यय लगाने से नपुंसक लिंग शब्द बनते हैं जैसे ज्ञा+ल्युट्=ज्ञानम्, दा+ल्युट्=दानम्।

# द्वितीय पाठ

## * समास

समास सम् पूर्वक अस् ( ४ प. = फेंकना ) धातु से बना है जिसके अर्थ एकठा फेंकना अर्थात् एकठा रखने के है। जब दो वा बहुत पद एकठे रखकर और सब की विभक्तियों के प्रत्ययों का लोप कर के केवल अन्तिम पद में विभक्ति लगाकर एक बड़ा पद बनाते हैं तो उस बड़े पद को समस्तपद कहते हैं। और इस प्रकार शब्दों के एकठा करने को समास कहते हैं। और समस्त पद भी समास कहाता है। जब दो पदों अथवा दो समस्त पदों का समास होता है तो पहले पद वा पहले समस्त पद को पूर्व पद कहते हैं और दूसरे पद वा दूसरे समस्त पद को उत्तर पद कहते हैं छोटे छोटे कई समास मिलाकर एक बड़ा समास बनाते हैं इन छोटे २ समासों की भी अन्तिम विभक्ति का लोप करके जो अन्त में बड़ा समास बनता है उसीके अन्त में केवल विभक्ति लगाई जाती है। समास में विभक्तियों के प्रत्ययों के लोप होने के अतिरिक्त कभी कभी कुछ शब्दों के अन्तिम अक्षर गिर जाते हैं जैसे महान् राजा = महाराजः ( राजन् शब्द का ( अन् ) न् गिर गया और महाराज शब्द

---

* सब संज्ञादि शब्दों का सब से समास नहीं हो सकता है। संस्कृत के महवरों में जो समास आए हैं वही प्रयुक्त हो सकते हैं और उन्हीं विख्यात समासों के हेतु वैयाकरणों ने नियम बनाए हैं। अच्छे अच्छे संस्कृत के कवि और लेखकों की पुस्तकों में जो समासआए हैं वही सब को प्रयुक्त करना चाहिये।

नोट :—समस्तपद में सन्धि करना अनिवार्य है।

अकारान्त हो गया ) और शब्दों में बहुत से परिवर्तन हो जाते हैं जो बहुत अधिक हैं इन शब्दों की विशेषता[५] इस पाठ के अन्त पर संक्षेप से बता दी गई हैं।

**समास के चार भेद मुख्य हैं। द्वन्द्वसमास, तत्पुरुषसमास, बहुव्रीहिसमास, और अव्ययीभाव समास।** इन चार के अतिरिक्त एक पांचवा भेद सह सुपा समास भी कोई कोई करते हैं।

### * द्वन्द्व

द्वन्द्वसमास दो वा अधिक ऐसी संज्ञाओं का बनता है जो यदि समास में न रक्खी जावें तो च से जोड़ना पड़ेंगी और समास के तोड़ने पर ऐसी संज्ञयें प्रथमा विभक्ति में रक्खी जाती हैं। समास तोड़ने को विग्रह कहते हैं। द्वन्द्व के विग्रह क चिन्ह च है। द्वन्द्व तीन प्रकार का होता है इतरेतरद्वन्द्व, समाहारद्वन्द्व, एकशेषद्वन्द्व।

( १ ) इतरेतरद्वन्द्व—यदि दो संज्ञा हैं तो अन्त की संज्ञा द्विवचन में लिखी जाती है यदि दो से अधिक संज्ञा जुड़ी हों तो अन्त की संज्ञा बहुवचन में लिखी




* चार्थे द्वन्द्वः। पा० २. २. २२।

जाती है जैसे रामः च कृष्णः च=रामकृष्णौ। रामश्च लक्ष्मणश्च भरतश्च शत्रुघ्नश्च =रामलक्ष्मणभरतशत्रुघ्नाः। इसको इतरेतरद्वन्द्व कहते हैं यह सीधा है।

( २ ) †समाहार द्वन्द्व—वह द्वन्द्व समास जो समूह प्रकट करे और जिस की संज्ञाएं शरीर वा सेना के अङ्ग हों वा उन जीवों के नाम हों जिनकी परस्पर स्वाभाविक शत्रुता है अथवा बाजा बजाने वालों के नाम आदि हों उसको समाहार द्वन्द्व कहते हैं यह सदैव नपुंसकलिंग एकवचन होता है इसकी संज्ञाएं चाहे जितनी हों जैसे रथाना-मश्वानां गजानां च समाहारः=रथाश्वगजम्। पाणीच पादौ च=पाणिपादम्। अहिश्च नकुलश्च=अहिनकुलम्=सांपनेउला ( यह नपुंसकलिंग एकवचन में ही होता है )।

( ३ ) एकशेषद्वन्द्व—जब सदृश संज्ञाओं का द्वन्द्व समास किया जाता है तो और शब्दों का लोप होकर केवल एक शब्द शेष रह जाता है उसमें विभक्ति लगती है इसको एकशेषद्वन्द्व कहते हैं यदि स्त्रीलिंग और पुल्लिंग दो शब्दों का एकशेषद्वन्द्व होगा तो पुल्लिंग शब्द शेष रहेगा स्त्रीलिंग नहीं, जैसे माता च पिता च पितरौ, हंसश्च हंसी च हंसौ, भ्राता च स्वसा च भ्रातरौ, पुत्रश्च दुहिता च पुत्रौ। रामश्च रामश्च रामौ।

## तत्पुरुष

तत्पुरुष समास उन दो शब्दों का बनता है जिनका अन्तिम शब्द प्रधान होता है और पूर्व शब्द गौण होता है अर्थात् अन्तिम शब्द के अर्थ को भली प्रकार प्रकट

---

† द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम्। पा० २. ४. २।

कर देता है जैसे राज्ञः पुरुषः=राजपुरुषः ( राजा का पुरुष यहां पुरुष प्रधान है उसी से वाक्य के अर्थों का सम्बन्ध है जिसमें राजपुरुष आया हो और राजन् जो पूर्वपद है वह गौण अथवा अप्रधान है यह केवल पुरुष को विशिष्ट करता है कि कैसा पुरुष, राजा का ( राजा का वाक्य में कुच्छ सम्बन्ध नहीं ), और जैसे महान् पुरुषः=महापुरुषः ।

* तत्पुरुष के तीन मुख्य भेद हैं (१) विभक्ति तत्पुरुष, (२) कर्म्मधारय तत्पुरुष (३) द्विगुतत्पुरुष, और तत्पुरुष के चार और भेद हैं (४) नञ्तत्पुरुष (५) प्रादि तत्पुरुष (६) गतितत्पुरुष और (७) उपपद तत्पुरुष । यह सब मिलाकर तत्पुरुष के सात भेद हुए। उनके लक्षण और उदाहरण निम्न लिखित हैं:—

१ विभक्ति तत्पुरुष—जिस तत्पुरुष समास का पहला पद विग्रह करने पर प्रथमा और सम्बोधन को छोड़ किसी और विभक्ति को ग्रहण करता है उस तत्पुरुष



को विभक्ति तत्पुरुष कहते हैं जो विभक्ति पूर्व पद ग्रहण करता है उसी को लगाकर तत्पुरुष का नाम लिया जाता है जैसे राज्ञः पुरुषः राजपुरुषः [ षष्ठी तत्पुरुष ]

* (१) द्वितीया विभक्ति सहित शब्दों का गत, पतित, आपन्न इत्यादि शब्दोंके साथ द्वितीया तत्पुरुष समास वनता है जैसे स्वर्गगतः=स्वर्गगतः, दुःखम् आपन्नः= दुःखापन्नः ( दुःख को प्राप्त ), दुःखम् अतीतः [ दुःखातीतः ]=( जिसने दुःख को पार किया )। जो संज्ञा समय वा दशा का लगातार होना प्रकट करे उनके साथ भी द्वितीया तत्पुरुष होता है जैसे सम्वत्सरं वासः=सम्वत्सरवासः ( वर्षभर रहना ), मुहूर्तम् सुखम्=मुहूर्तसुखम् ॥†

(२) तृतीयान्त शब्दों का सदृश, सम आदि अथवा क्त प्रत्ययान्तादि शब्दों से तृतीया तत्पुरुष समास वनता है जैसे मात्रा सदृशः मातृसदृशः, पित्रा समः पितृसमः, नखैर्भिन्नः नखभिन्नः ( नाखूनों से तोड़ा गया ) इत्यादि।

(३) चतुर्थ्यन्त शब्दों का, हित, अर्थ आदि शब्दों के साथ तथा द्रव्य वाचक संज्ञा शब्दों के साथ (जिस द्रव्य से पूर्व पद सूचक वस्तु वनी हो ) चतुर्थी तत्पुरुष समास होता है जैसे यूपाय ( यज्ञका खम्भा ) दारु ( काष्ठ विशेष ) यूपदारु, गवे हितम्=गोहितम्। अर्थ शब्द के साथ जव समास होता है तो समस्त पद एक विशेषण के रूप में होता है और तीनों लिङ्ग वाला होता है अपने परे की संज्ञा

---

* द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः। पा० २. १. २४।

† अत्यन्तसंयोगे च। पा० २. १. २९।

अनुसार लिङ्ग लेता है। इसको नित्यसमास कहते हैं जैसे सुखाय अयं (श्रमः)=सुखार्थः (श्रमः), सुखाय इयं (विद्या)=सुखार्था (विद्या), सुखाय इदम्=सुखार्थं (धनम्) ॥

(४) पञ्चम्यन्त शब्दों का, अपेत (अलग), मुक्त, पतित आदि शब्दों के साथ पञ्चमी तत्पुरुष समास होता है जैसे वृकात् भीतः=वृकभीतः, सुखात् अपेतः=सुखापेतः, स्वर्गात् पतितः=स्वर्गपतितः ॥

(५) षष्ठ्यन्त शब्दों का दूसरी किसी संज्ञा के साथ षष्ठीतत्पुरुष समास होता है और कुछ शब्दों के साथ इस प्रकार से षष्ठीतत्पुरुष समास होता है कि पहला पद अन्त में और अन्त वाला पद पूर्व में रक्खा जाता है जैसे अन्हः मध्यम् (दिनका मध्य)=मध्यान्हः। राज्ञः पुरुषः=राजपुरुषः । वृक्षस्यशाखा=वृक्षशाखा इत्यादि।

(६) सप्तम्यन्त शब्दों का पण्डित, पटु, आतप आदि शब्दों के साथ सप्तमी तत्पुरुष समास होता है जैसे सभायां पण्डितः=सभापण्डितः, वाचि पटुः (होशियार)=वाक्पटुः, आतपेशुष्कः आतपशुष्कः। कभी २ समास में पूर्व पद की विभक्तिका लोप नहीं होता है तो उसको अलुक् सप्तमी तत्पुरुष कहते हैं जैसे युधि स्थिरः इति युधिष्ठिरः (युध्=युद्ध) इसी प्रकार जब षष्ठ्यन्त पद की विभक्ति लुप्त नहीं होती तो उसको अलुक् षष्ठी तत्पुरुष कहते हैं जैसे वाचः पतिः=वाचस्पतिः ॥

२ कर्म्मधारय तत्पुरुष—जब तत्पुरुष समास के विग्रह करने पर दोनों शब्दों में एकसी ही विभक्ति लगती है तो उसको कर्मधारयतत्पुरुष कहते हैं प्रायः दोनों

शब्द प्रथमान्त हुआ करते हैं और उनके बीच वा अन्त में कुछ शब्द जैसे असौ तत्, इव, एव लगा कर विग्रह करते हैं। प्रायः यह समास विशेषण और विशेष्य का होता है।

कर्मधारय, के तीन मुख्य भेद हैं—विशेषणपूर्वपदकर्मधारय, उपमान पूर्वपदकर्मधारय, उपमानोत्तरपदकर्मधारय। कर्म्मधारय के और भेद जो क्रमविरुद्ध होते हैं वह इस पाठ के अन्तपर देखा दिए हैं। उनमें मुख्य मयूरव्यंसकादि कर्मधारय और शाकपार्थिवादि वा मध्यमपदलोपी कर्मधारय हैं।

* (१) **विशेषण पूर्वपद कर्मधारय**—जिसमें पूर्वपद विशेषण और उत्तर पद विशेष्य होता है। इसके विग्रह करने में प्रायः तत् शब्द यदि विशेष्य नपुंसकलिङ्ग है और असौ शब्द यदि विशेष्य स्त्रीलिङ्ग वा पुँल्लिंग है प्रयुक्त होते हैं और एक च मध्य में और एक च अन्त में प्रायः रख दिया जाता है जैसे महान् च असौ पुरुषश्च इति महापुरुषः, नीलं (नीला) च तत् उत्पलं च (कमल)=नीलोत्पलम्। सती च असौ प्रवृत्तिश्च इति सत्प्रवृत्तिः।

† जब कर्म्मधारय समास के विग्रह में विशेषण स्त्रीलिङ्ग होता है तो समास में पूर्वपद पुँल्लिङ्ग होजाता है जैसे प्रथमा च असौ परीक्षा च इति प्रथमपरीक्षा।

---

*कभी २ दोनों पद केवल विशेषण ही होते हैं तो भी कर्मधारय समास होता है जैसे शीतं च उष्णं च शीतोष्णम् इत्यादि को विशेषणोभयपदकर्मधारय कहते हैं।

† पुंवत्कर्म्मधारयजातीयदेशीयेषु। पा० ६. ३. ४२।

* ( २ ) **उपमान पूर्वपद कर्मधारय**—उसको कहते हैं जिसमें पूर्वपद उपमान अर्थात् जिस वस्तु से उपमा दी हो ऐसी वस्तु हो और उत्तर पद गुणवाचक हो अर्थात् समान गुण बताता हो इसके विग्रह करने में दोनों शब्दों के बीच में एक इव ( उपमा सूचक चिन्ह ) रखते हैं जैसे घन इव श्यामः घनश्यामः ( बादल के समान काला ) इसको उपमान समास भी कहते हैं।

( ३ ) † **उपमानोत्तरपद कर्मधारय**—अथवा उपमित समास उसको कहते हैं जिसमें उत्तरपद उपमान हो अर्थात् जिसकी उपमा दी जाय ( जो प्रायः

---

* उपमानानि सामान्यवचनैः। पा० २. १. ५५।

† उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे। पा० २. १. ५६।

**नोटः**—पूर्ण उपमा में ४ चीजें होती हैं। (१) उपमेय—जिसका वर्णन हो अर्थात् जिसकी उपमा दी जावे (२) उपमान—दूसरी वस्तु जिससे उपमा दी जावे जो बाहर की हो जिसका वर्णन न हो रहा हो (३) सामान्य अर्थात् समानधर्म—वह गुण जो उपमेय और उपमान में समान हो। (४) उपमावाचक शब्द जैसे इव, यथा, सदृश, वत् आदि।

चन्द्र इव मुखं सुन्दरम्—यहां मुख उपमेय, चन्द्र उपमान, सुन्दर साधारणधर्म और इव-उपमावाचक शब्द है।

उपमान समास में सामान्य अर्थात् समानधर्म रक्खा जाता है उपमित में नहीं। उपमान और उपमित दोनों समासों में उपमावाचक शब्द नहीं रक्खा जाता है।

व्याघ्र, सिंह, चन्द्र, कमल आदि शब्द हैं ) और पूर्वपद वही वस्तु हो जिसका हम वर्णन करना चाहते हैं और जिस समास में कोई समान गुणवाचक शब्द न हो । इसमें उत्तर पद के अन्त पर एक इव विग्रह में रखना पड़ता है जैसे पुरुषो व्याघ्र इव पुरुषव्याघ्रः । मुखं चन्द्र इव मुखचन्द्रः । इस समास को उपमित समास भी कहते हैं ।

( ४ ). **आवधारणा पूर्वपद कर्मधारय**—उपमित समास को ही एक दूसरे प्रकार से भी हम विग्रह कर सकते हैं अर्थात् दोनों शब्दों के मध्य में एव शब्द रक्खें तो वह अवधारणा पूर्वपद समास कहलावेगा जैसे मुखमेवचन्द्रः मुखचन्द्रः, विद्याएव धनम् विद्याधनम् , इस समास में पूर्वपद पर वहुत प्रधानता पड़ती है । इसमें रूपक अलङ्कार होता है । परन्तु उपमित में उपमा अलङ्कार होता है ।

*३. द्विगु तत्पुरुष—उसको कहते हैं जिसका पहला पद संख्यावाचक शब्द हो और उत्तरपद ( विशेष्य ) संज्ञा हो और जिसका प्रयोग स्त्रीलिङ्ग वा नपुंसकलिंग में हो । जैसे त्रयाणां लोकानां समाहारः ( समूह )=त्रिलोकी, त्रयाणां भुवनानां समाहारः=त्रिभुवनम् , पञ्चपात्रम् । अकारान्त द्विगु स्त्रीलिङ्ग होता है परन्तु पात्रादि गण में गिनाए गए शब्द जब अन्त पर हों तो स्त्रीलिङ्ग नहीं होता है परन्तु नपुंसकलिङ्ग होता है । समूह सूचक द्विगु एक वचन में होता है । समाहार द्विगु

---

* संख्यापूर्वोद्विगुः । पा० २. १. ५२ ।

अकारान्तोत्तरपदो द्विगुः स्त्रियामिष्टः । पात्राद्यन्तस्य न ।

द्विगुरेकवचनम् । पा० २. ४. १. ।

के अतिरिक्त द्विगु दो और प्रकार से भी बनता है, अर्थात् तद्धितार्थे द्विगु जैसे द्वाभ्यां गोभ्यां क्रीतः इति द्विगुः और उत्तरपदे परे द्विगु जिस को तीन शब्द एक संख्यावाचक और दो तत्पुरुष वा बहुव्रीहि के पद मिल कर बनाते हैं जैसे पंचभिः जनैः दृष्टम् इति पंचजनदृष्टम् । पंच हस्ताः प्रमाणमस्य इति पंचहस्तप्रमाणः ।

तत्पुरुष समास के मुख्य भेद बता चुके अब थोड़े और भेद तत्पुरुष के बताते हैं जैसे—

* ४. नञ् तत्पुरुष जो न के साथ समास होता है। न के परे यदि व्यञ्जन होता है तो न का अ हो जाता है यदि स्वर होता तो अन् होजाता है जैसे न ब्राह्मणः = अब्राह्मणः, न अश्वः अनश्वः इत्यादि ।

५. प्रादि तत्पुरुष जिनका पहला पद प्र आदि उपसर्ग होता है जैसे प्रकृष्टः आचार्यः प्राचार्यः ( बड़ा गुरु )। अतिक्रान्तो मालाम् = अतिमालः = माला से बढ़कर इत्यादि ।

६. गति तत्पुरुष जो धातु के बने हुए कुछ अव्यय शब्दों से गति जोड़ने से बनते हैं जैसे पुरस्कृत्य, साक्षात्कृत्य, शुक्लीकृत्य इत्यादि। गति तत्पुरुष ल्यप्प्रत्ययान्त होते हैं और जब समास न किया जावे तो क्त्वा प्रत्ययान्त अव्यय शब्द यथा सम्भव अलग रहता है। गति नाम उपसर्गों का तथा धातु के पहेले-जुड़नेवाले अव्ययों का है जैसे च्विप्रत्ययान्त अव्यय, अलम्, तिरस्, पुरस् आदि ।

---

* नलोपोनञः। तस्मान्नुडचि। पा० ६. ३. ७३ और ७४।

७. उपपद तत्पुरुष जिनमें दूसरापद किसी धातु में कृत् प्रत्यय लगाकर पूर्वपद ही के होने से बना हो जैसे कुम्भं करोति इति कुम्भकारः, साम गायति सामगः (सामवेद गाने वाला इत्यादि ॥

यदि उत्तरपद विना पूर्व पद के अलग बन सकता हो तो उपपद नहीं होगा जैसे धरति इति धरः, पयसां धरः=पयोधरः=बादल, स्तन । जानाति इति ज्ञः=जानने वाला । धर्मस्य ज्ञः=धर्मज्ञः । सर्वस्यज्ञः=सर्वज्ञः । गुणस्यज्ञः=गुणज्ञः यह सब षष्ठीतत्पुरुष हैं ।

## बहुव्रीहि समास ।

द्वन्द्व और तत्पुरुष समास का समस्त पद संज्ञा होता है किन्तु बहुव्रीहि समास का समस्तपद विशेषण होता है और यह सम्पूर्ण समास रूपी विशेषण किसी दूसरी संज्ञा के ( जो वाक्य में होती है ) लिङ्ग, वचन, और विभक्ति के अनुसार आता है । बहुव्रीहि समास के विग्रह में यद् और तद् शब्द के रूप रक्खे जाते हैं ताकि यह प्रकट हो जावे कि यह समास विशेषण है । इस समास का शब्दार्थ करने से अशुद्ध अर्थ निकलते हैं क्योकि इस समास का सम्पूर्ण समास किसी संज्ञा की अपेक्षा रखता है जिसके वह गुण बताता है जैसे महाबाहुः का शब्दार्थ करनेसे प्रकट होता है कि बड़ी बांह किन्तु यह इष्ट अर्थ नही है शुद्ध अर्थ यह है—महान् बाहुः यस्य स महाबाहुः ( नरः ) ( बड़ी है बांह जिसकी वह )। अब यदि इसके आगे नपुंसकलिङ्ग संज्ञा है तो उसके अनुसार इस समस्त पद के रूप चलेंगे और यदि पुँल्लिङ्ग वा स्त्रीलिङ्ग है तो उनके अनुसार जैसे महाबाहु मित्रम् , महाबाहुः नारी । बहुव्रीहि समास न के

साथ भी होता है किन्तु उसका विग्रह तत्पुरुष के समान नहीं किया जाता है जैसे अपुत्रः पुरुषः, अपुत्रा स्त्री, अपुत्रम् मित्रम्, इनके क्रम से विग्रह यह हैं नास्ति पुत्रः यस्य सः ( पुरुषः ), नास्ति पुत्रः यस्याः सा ( स्त्री ), नास्ति पुत्रः यस्य तत् ( मित्रम् )। बहुव्रीहि समास के दो भेद हैं समानाधिकरण बहुव्रीहि और व्यधिकरण बहुव्रीहि। समानाधिकरण बहुव्रीहि उसको कहते है जिसमें पूर्वपद और उत्तरपद दोनों समान अधिकरण अर्थात् समान विभक्ति वाले होते हैं ऊपर की उदाहरणों में महान् और बाहु दोनों पद प्रथमा विभक्ति वाले हैं। व्यधिकरण बहुव्रीहि उसको कहते हैं जिसमें पूर्वपद और उत्तरपद की विभक्तियां भिन्न २ हों जैसे चक्रपाणिः= चक्रं पाणौ यस्य सः=जिसके हाथ में चक्र हो, यहां चक्र प्रथमान्त है और पाणौ सप्तम्यन्त है।

* कुछ बहुव्रीहि समासों के विग्रह में जो विशेषण स्त्रीलिङ्ग होता है वह समास में पूर्वपद में पुँल्लिङ्ग हो जाता है जैसे रूपवती भार्या यस्य स रूपवद्भार्यः।

†जब बहुव्रीहि समास का अन्तिम पद स्त्रीलिङ्ग होता है जिसके अन्त में ई वा ऊ हो तो एक क ( कप् ) और उन में अवश्य जोड़ दिया जाता है इसी प्रकार यदि अन्त का शब्द ऋकारान्त है तो भी क अवश्य जोड़ दिया जाता है जैसे ईश्वरः कर्त्ता यस्य

---

* स्त्रियाःपुम्वद्भाषितपुंस्कादनूङ्समानाधिकरणेस्त्रियामपूरणीप्रियादिषु ।
पा० ६. ३. ३४।

† नद्यृतश्च। पा० ५. ४. १५३।

तत् ईश्वरकर्तृकं जगत् , बहवः नद्यः यस्मिन् स बहुनदीकः ( देशः ); आकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द का अन्तिम आ ह्रस्व हो जाता है जैसे लक्ष्मीर्भार्या यस्य स लक्ष्मीभार्यः । लक्ष्मीर्भार्या यस्यतत् लक्ष्मीभार्यम् ( मित्रम् ) ।

* प्रत्येक बहुव्रीहि समास में एक क विकल्प करके जोड़ा जा सकता है जैसे महायशाः वा महायशस्कः । महाबाहुः वा महाबाहुकः ।

## अव्ययीभाव

† अव्ययीभाव समास किसी संज्ञा में अव्यय जोड़ने से बनते हैं और नपुंसक-लिङ्ग द्वितीया एक वचन होते हैं और फिर सम्पूर्ण समस्त पद अव्यय होजाता है । क्रियाविशेषण संस्कृत में नपुंसकलिङ्ग द्वितीया एक वचन में रक्खे जाते हैं और अव्यय होते हैं । अव्ययीभाव समास यदि अकारान्त है तो अन्त पर नपुंसकलिंग के

---

* शेपाद्विभाषा । पा० ५. ४. १५४ ।

† कुछ अव्ययीभाव समास जो आ, बहिः आदि शब्दों से मिलकर बनते हैं वह द्वितीया विभक्ति के अतिरिक्त विकल्प करके पञ्चमी विभक्ति भी लेते हैं जैसे आमुक्तेः वा आमुक्ति संसारः=संसार मुक्ति तक है । बहिर्वनम् वा बहिर्वनात् ॥

कुछ शब्द विकल्प से तृतीया और सप्तमी भी लेते हैं जैसे गृहस्य समीपे उपगृहम्, उपगृहेण, उपगृहे वा इत्यादि ।

अनुआदि कर्मप्रवचनीयों के साथ द्वितीया आती है और इनके अव्ययीभाव का भी वैसा ही रूप होता है जैसे अनुवनम् चाहे इस को अनु के योग में द्वितीया ऐसा कहो चाहे इसको समास कहो वनस्य समीपे अनुवनम् ॥

द्वितीया एक वचन के सदृश वह म् (अम्) लेता है और यदि और कोई स्वर अन्त में है तो वैसे का वैसा ही रहेगा जैसे और स्वरान्त नपुंसकलिङ्ग शब्द द्वितीया एक वचन में रहते हैं। कूलस्य समीपे=उपकूलम् [ कूल (नं.)=किनारा ], (हरौ इति अधिहरि=हरि पर वा हरि में) आत्मनि इति आध्यात्मम् ( अन्त का न् गिर जाता है अतएव अकारान्त नपुंसकलिङ्ग के सदृश है ) देवे इति अधिदैवम्। अधि सप्तमी के अर्थ के अतिरिक्त विषय अर्थ में भी अव्ययीभाव बनाता है जैसे कृष्णमधिकृत्य कथा इति अधिकृष्णं कथा=कृष्णविषयक कथा।

अव्ययीभाव समास बहुत अर्थों में होते हैं जैसे विभक्ति के अर्थ में, समीप, क्रम, सदृशादि अर्थों में जैसे हरेः सादृश्यं सहरि, शक्तिमनतिक्रम्य इति यथाशक्ति, अहनि अहनि इति प्रत्यहम्=रोज़ इत्यादि। यथाशक्ति यह समस्त पद नपुंसकलिङ्ग वारि शब्द के द्वितीया एक वचन की तरह वैसे का वैसा बना रहा। क्रमस्य आनुपूर्व्येण इति अनुक्रमम्=क्रमानुसार। रूपस्य योग्यम् इति अनुरूपम्।

* अव्ययीभाव समास में शब्द का अन्तिम स्वर यदि दीर्घ हो तो ह्रस्व हो जाता है और ए, ऐ का इ और ओ का उ हो जाता है और अन्नन्त पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग शब्दों का अन्तिम न् गिरजाता है परन्तु अन्नन्त नपुंसकलिङ्ग शब्दों का अन्तिम न् विकल्प करके गिरता है। जैसे गोदायाः समीपे अनुगोदम् ( गोदा=गोदावरी )। मक्षिकाणामभावः निर्मक्षिकम्=जब वा जहां

---

* अनश्च। नपुंसकादन्यतरस्याम्। पा० ५. ४. १०८, १०९।

मक्षिका ( मक्खी ) न हों। राज्ञः समीपमुपराजम् ( राजन् का न् गिरा )। चर्मणः समीपमुपचर्मम् वा उपचर्म [ चर्मन् (न्) = चाम )। गङ्गायाः समीपे अनुगङ्गम्।

* वर्गों के पहेलेचार व्यञ्जनान्त शब्दों में तथा नदी, गिरि आदि शब्दों में अव्ययीभाव समास में एक अ विकल्प करके जोड़ दिया जाता है जैसे उपगिरि वा उपगिरम् , उपसमिधम् वा उपसमित्। नद्याः समीपम् उपनदम् वा उपनदि। अक्ष्णः परं परोक्षम् , अक्ष्णः प्रति प्रत्यक्षम्। परोक्षम् और प्रत्यक्षम् में अवश्य अ जोड़ा जाता है।

अप, परि, बहि, आ, आदि विकल्प करके पञ्चमी विभक्त्यन्त अव्ययीभाव समास बनाते हैं जैसे अपविष्णु वा अपविष्णोः (= विष्णु से दूर ), परि विष्णु वा परि विष्णोः। बहिर्वनम् वा बहिर्वनात् ( वनके बाहर ), आमुक्ति वा आमुक्तेः संसारः ( मुक्ति तक संसार है। ) अनु, अभि और प्रति (= तरफ़ ) विकल्प करके द्वितीया विभक्त्यन्त अव्ययीभाव बनाते हैं जैसे अनुवनम् वा वनमनु, प्रत्यग्नि वा अग्निं प्रति। अभ्यग्नि वा अग्निमभि। तस्य पश्चात् = तदनु। शिवस्य पश्चात् = अनुशिवम्। यावच्छ्लोकं प्रमाणाः = जितने श्लोक उतने प्रमाण।

## सहसुपा समास

ऊपर लिखे चारों समासों के नियमों से जो न बने उसको सहसुपेति वा सुप्सुपा समास कहते हैं इसका साधारण नियम यह है कि एक सुबन्तपद (विभक्ति सहित पद )

---

* अ ( टच् ) जब जोड़ा जाता है तो शब्द का अन्तिम स्वर गिर पड़ता है जैसे गिरि + अ = गिर् + अ = गिर।

दूसरे ( विभक्ति सहित पद ) सुबन्तपद से मिलकर समास बना सकता है। संक्षेप से जो समास ऊपर लिखे समासों के भेदों में न आवे उसे सहसुपेति समास कहते हैं।

## कुछ समासों की विशेषताएं

१ * तत्पुरुष समास के अन्त पर जब राजन्, अहन् अथवा सखि शब्द हों तो इनका अन्तिमस्वर ( यदि हो ) अथवा अन्तिम व्यञ्जन अपने पूर्वस्वर के साथ गिर जाता है और इनमें एक अ ( टच् ) जोड़ दिया जाता है अर्थात यह अकारान्त हो जाते हैं जैसे परमः राजा = परमराजः = बड़ा राजा, महान् राजा = महाराजः। पुण्यम् अहः इति पुण्याहम्, कृष्णस्य सखा = कृष्णसखः। परन्तु परमसखि, अतिसखि और सुसखि शब्द वैसे ही रहते हैं जैसे हे सुसखे = हे अच्छे मित्र। प्रथमा, द्वितीया और सम्बोधन में इनके रूप सखि के समान, चलते हैं शेष विभक्तियों में हरि के समान।

२ † तत्पुरुष के अन्त पर रात्रि भी ऊपर के शब्दों की तरह अकारान्त हो जाता है यदि इसके पूर्व कोई संख्या, भागवाची शब्द पहला भाग आदि वा अव्यय हो जैसे द्वयोः रात्र्योः समाहारः ( द्वि + रात्रि ) = द्विरात्रम्। पूर्वं रात्रेः = पूर्वरात्रः = रात्रि का पहला हिस्सा। सर्वा रात्रिः इति सर्वरात्रः। रात्र यहां पुँल्लिङ्ग हो जाता है।

‡ ३. महत् जब कर्म्मधारय अथवा बहुव्रीहि समास का पहला शब्द होता है

---

* राजाहःसखिभ्यष्टच् ( पा० ५. ४. ९१ )

† अहःसर्वैकदेशसंख्यातपुण्याच्चरात्रेः ( पा० ५. ४. ८७ )

‡ आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः। ( पा० ६. ३ ४६ )

१०. समान के परे जब ज्योतिस् आदि उत्तर पद होते हैं तो समान का स हो जाता है जैसे समानं जनपदं यस्य स सजनपदः = एक ही देशवाला, समानं नाम यस्य स सनामा = समान नाम वाला, समानं वयः यस्य सः = सवयाः = समान उमर वाला। संस्कृत में जो शब्द नियम विरुद्ध बनता है उसको निपात से सिद्ध हुआ कहते हैं। निपात का दूसरा अर्थ रखना भी है जैसे पूर्वनिपातः।

११. कर्म्मधारय समास के निम्नलिखित समास नियम विरुद्ध बने हैं। (१) मयूरव्यंसकादि समास मयूरश्चासौ व्यंसकश्च मयूरव्यंसकः = कपटी मोर। तस्मै इदंतदर्थम्। तस्मै अयं तदर्थः। तस्मै इयंतदर्था। अन्यः राजा राजान्तरम्। यह नित्य समास कहाते हैं इनमें विग्रह में अर्थात् समास के तोड़ने पर और शब्द रक्खा जाता है और समास में और (अन्तर नपुंसकलिङ्ग है इसलिए समस्तपद नपुंसकलिङ्ग हुआ) अन्यत् मित्रम् मित्रान्तरम्, अन्या लता लतान्तरम् = दूसरीलता। ऐसे ही चित् एव चिन्मात्रम् नित्य समास है।

* सदृश अर्थ रखने वाले निभ, सङ्काश, नीकाश, प्रतीकाश, उपमादि शब्दों से नित्य समास होता है जैसे चक्रेण सदृशः चक्रनिभः = चक्र के समान। देवनिभमपत्यम्।

(२) शाकपार्थिवादि समास जिसको मध्यपदलोपी समास भी कहते हैं जिन में पूर्वपद का जो स्वयं समस्तपद होता है अन्तिमपद गिर जाता है तब उत्तरपद जुड़ता है जैसे शाकप्रियः (साग तरकारी है प्रिय जिसको ऐसा) पार्थिवः इति शाकपार्थिवः। छायाप्रधानः तरुः = छायातरुः।

---

* स्युरुत्तरपदेत्वमी निभसङ्काशनीकाशप्रतीकाशोपमादयः इति अमरः। नित्य समासः अस्वपद विग्रहः।

१२. * द्विगु तत्पुरुष समास के तीन और प्रकार हैं (१) तद्धितार्थ द्विगु (२) उत्तरपद द्विगु (३) समाहार द्विगु । पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण वाची शब्द वा संख्या वाची शब्द जब किसी दूसरे शब्द के साथ समास में मिलते हैं तब यदि तद्धित प्रत्यय जुड़ता है तो समास तद्धितार्थ और यदि दो पदों में जिनका स्वतन्त्र समास न इष्ट हो कोई उत्तर पद जुड़ता है तो उत्तरपद और यदि समूह का अर्थ होता है तो समाहार कहाता है जसे पौर्वशालः ( तद्धितार्थ )=पूर्वस्यां शालायां भवः । त्रिभिः मार्गैः गच्छति इति त्रिमार्गगा ( यह उत्तर पद समास है ) द्विगुतत्पुरुष के लक्षणादि देखो ।

१३. समास में नकारान्त पूर्वपद के न् का लोप होजाता है जैसे राजपुरुषः, शास्त्रिपरीक्षा, सन्यासिव्रतम् इत्यादि ।

---

## शब्द

एकाकिन् ( वि )=अकेला
मन्दभाग्य (वि)=भाग्यहीन
प्रभृति ( अव्यय )=लगाकर, लेकर
जन्मनः प्रभृति=जन्म से लगाकर
वृत्तान्तः=हाल
कुतूहलम्=टोह, इच्छा
श्रु=सुनना
मधु ( पुं० )=वसन्तऋतु, चैत मास
समम् ( अव्यय )=साथ साथ
सरस् ( नं० )=तालाव, झील

---

* तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च ( पा० २. १. ५१ )

सकाशम् ( अव्यय )=पास, तीर

आ+विद्+णिच् ( आवेद् १० )=
बताना

एतदवस्था=एतस्य अवस्था

प्रवृत्त=प्र+वृत् ( १ आ )+क्त=
लगा हुआ

संजातलज्ज ( वि )=संजाता लज्जा यस्य
सः=जिसको लज्जा लगी

सव्याजम् ( अव्यय )=बहाना से

अनिवेद्य=न निवेद्य ( नि+विद्+णिच्
+ल्यप् )=न बताकर

प्रपूर्व-अर्थ् ( १० आ )=मांगना

अभिधाय=अभि+धा+ल्यप्=कहकर

विलपत् ( वि )=[ वि+लप् ( १ प. )
+शतृ=विलाप करते हुए

आश्रित=आ+श्रि ( श्रय् १ उभय )
+क्त=आश्रय लिया

निष्फलजिवित (वि)=निष्फलं जीवितं
यस्य सः

वृत=वृ+क्त=चुना गया

वरम् ( अव्यय )=अच्छा

चिता=चिता, जिस पर मुरदा जलाया
जाता है

विरचनं=रचना, बनाना

आदिष्टवत् ( वि )=आ+दिश् ( ६
उभय )+क्तवत्=आज्ञा दिया

मरणैकनिश्चया ( वि )=मरणे एकः
निश्चयः यस्याः सा=मरने में
ही है केवल निश्चय जिसका

मण्डलं=घेरा, गोला

विनिर्गत=वि+निर्+गम्+क्त=
निकला, बाहर आया

निर्गत=निकल गया

दिव्याकृति ( वि )=दिव्या आकृतिः
यस्य सः=दिव्याकार वाला

बाहु ( पु. )=हाथ

उत्क्षिपत् ( वि )=उत्+क्षिप्+शतृ=
उठाते हुए

परित्याज्य ( वि )=छोड़ने योग्य

उदपूर्व. पत् (१ प.)=उठना, ऊपर उड़ना

अनुसरत् ( वि )=अनु+सृ+शतृ=पीछे जाते हुए

उद्गत (उद्+गम्+क्त)=ऊपर गया

तारा=तारा, नक्षत्र

गणः=समूह

मध्य ( पु. नं० )=बीच

उद्+स्था ( १ तिष्ठ् )=उठना

प्र पूर्व. क्षल् ( क्षाल् १० )=धोना, साफ़ करना

त्रिलोकी=( त्रयाणां लोकानां समाहारः ) =तीन लोक

अर्थिन् ( वि )=चाहनेवाला, मांगनेवाला

स्थाणु ( पु. )=शिव, महादेव

मुक्तकण्ठं ( अव्यय )=गला फाड़कर, चिल्ला कर

एवंविधा=एवं विधा प्रकारः यस्याः सा=ऐसी

प्ररुदित=प्र+रुद्+क्त=रोया

---

## महाश्वेतावृत्तान्तः

**महाश्वेता चन्द्रापीडमुक्तवती**, "हे राजपुत्र, किमनेन मम मन्दभाग्याया जन्मनः प्रभृति वृत्तान्तेन श्रुतेन। तथापि यदि बहुकुतूहलम् तत्कथयामि श्रूयताम्"।

गौरी हंसौ नाम मम पितरौ। अथैकदा मधुमासदिवसेषु अम्बया सममिद-मच्छोदं नाम सरः स्नातुमभ्यागतया मया कपिञ्जलपुण्डरीकौ नाम मुनिकुमारौ दृष्टौ, पुण्डरीककर्णे एका कुसुममञ्जरी च दृष्टा। तं तपोधनं कुमारमीक्षमाणाहं नवयौवनसुलभेन कुसुमायुधेन परवशीकृता अभवम्। तस्मै सविभ्रमं प्रणामञ्च कृतवती। कृतप्रणामायां मयि मद्विकारदर्शनापहृतधैर्यं तमपि कुमारं तरलतामनयदनङ्गः। अथ मुहूर्तमिव स्थित्वा द्वितीयं मुनिकुमारं कपिञ्जलनामानमुपसृत्य प्रणामपूर्वकमपृच्छम्—'भगवन् किमभिधानः कस्य वायं कुमारः किंनाम्नस्तरोरियमनेन अवतंसीकृता कुसुममञ्जरी' इति।

**कपिञ्जलेन उक्तम्**—अस्ति सकलभुवनप्रख्यातकीर्त्तिः श्वेतकेतुर्नाम महामुनिः। तस्य लक्ष्म्यामुत्पन्नोऽयमात्मजः। स एव एनमागृहीतसकलविद्याकलापं कृतवान्। अयं सम्प्रति भवानीपतिं पूजयितुमागतः। मार्गमिलितया नन्दनवन देवतया चास्मै इयं पारिजातकुसुममञ्जरी समर्पिता अनेन च कर्णपूरीकृता इति—

**इत्युक्तवति तस्मिन् पुण्डरीकः**—अयि कुतूहलिनि किमनेन प्रश्नायासेन, यदि रुचितपरिमला गृह्यतामियमित्युक्त्वा समुपसृत्य आत्मीयात् श्रवणात् अपनीय मदीये श्रवणे तां कृतवान्। अत्रान्तरे छत्रग्राहिण्याहूताहं स्नातुं गता। तदनु स्वगृहं गत्वा ततः प्रभृति तद्विरहातुरा सर्वव्यापारानुत्सृज्य एकाकिनी निस्पन्दमतिष्ठम्। सायं कपिञ्जल आगत्य मामुक्तवान् "राजपुत्रि, अपगतायां भवत्यां मन्मथावेशस्यपरां कोटिमधिरूढं लतागहने लिखितमिवावस्थितं पुण्डरीकमहमपश्यम्। पापात् यथाशक्ति मित्रं निवारणीयमिति मनसावधार्य मया स उपदिष्टः—मित्र पुण्डरीक, किमेतदारब्धं भवता किमिदं गुरुभिरुपदिष्टम् उत धर्मशास्त्रेषु पठितम्, उतापरः तपसां प्रकारः। कथमेतद्युक्तं भवतो मनसापि चिन्तयितुम्। मूढोहि मदनेन आयास्यते। तद्धैर्यमवलम्ब्य दूरीक्रियतामयं दुराचारः काम इत्येवं वदत एव मे वचनमाक्षिप्य तेनोक्तम् मम तु गत इदानीमुपदेशकालो मृत्युश्च ध्रुवो यावज्जीवामि मदनसंतापस्य प्रतिक्रियां त्वया क्रियमाणामिच्छामीति। एतदाकर्ण्याहमचिन्तयम्—अतिगर्हितेन अकृत्येनापि मित्रासून् रक्षणीयान् मन्यन्ते साधवः, महाश्वेतायाः सकाशं गच्छामि आवेदयामि च एतदवस्थामिति चिन्तयित्वा कदाचिन् अयमनुचितव्यापारप्रवृत्तं मां संजातलज्जो निवारयेत् इति अनिवेद्यैव तस्मै सव्याजमुत्थाय आगतोऽहम्, अधुना यदुचितं तद्भवत्या कर्तव्यम्, केवलं मित्रप्राणरक्षाम्पदर्शिणां प्रार्थये इत्यभिधाय कपिञ्जलो गतः। रात्रौ तत्र गत्वाहं विलपन्तं

कपिञ्जलं मृतञ्च पुण्डरीकमपश्यम् । मनसा स्वयंवृतपतेः मरणे, पतिव्रताया मरणमेव वरमिति मरणैकनिश्चया चितविरचनाय अहमादिष्टवती ।

अत्रान्तरे चन्द्रमण्डल विनिर्गतो दिव्याकृतिः पुरुषः तन्मृतं पुण्डरीकशरीरं बाहुभ्या-मुत्क्षिपन् गम्भीरेण स्वरेण 'वत्से महाश्वते न परित्याज्याः त्वया प्राणाः । पुनरपि तवानेन सह भविष्यति समागमः' इति मामभिधाय सहैव तेन गगनतलमुदपतत् कपिञ्जलश्च तमेव अनुसरन् अन्तरिक्षमुद्गतः । पश्यन्त्या एव मे सर्व एव ते तारागणमध्यम-विशन् । अहन्तु प्रातः उत्थाय तस्मिन्नेव सरसि हस्तपादं प्रक्षाल्य सन्यासिव्रतं स्वीकृत्य इमं त्रिलोकीनाथं शरणार्थिनी स्थाणुमाश्रिता । साहमेवंविधा निष्फल जीवितानिःसुखा" इत्युक्त्वा महाश्वेता मुक्तकण्ठं प्ररुदिता ।

## भाषा

राम लक्ष्मण सीता के साथ वन को गए । वहां पुष्पित वृक्षों से युक्त पञ्चवटी तथा सुन्दर पर्वतों से घिरे हुए स्थानों तथा स्वच्छजल से युक्त झीलों को देखा । वह रोज़ अपने हाथ पैरों को धोता है ।

ईश्वर में तीनों लोक इकट्ठे स्थित हैं । तुम्हारे माता पिता कहां है । राजा के आदमी बडी भुजा वाले हैं । वह अपनी शक्ति के अनुसार पढ़ता है । वेद पढ़ने वाला ब्राह्मण वेद पढ़ाने को तैयार होता है । बड़े बल और बड़े तेज वाला आदमी दिन रात पढ़ता है । घोड़े पर चढ़ा हुआ आदमी रथ, हाथी और सैनिकों को युद्ध के क्षेत्र को लिये जाता है ॥

# तृतीय पाठ

## * अनद्यतनभविष्यत् काल ( लुट् ) †

लुट् में रूप चलाते समय यह देखना पड़ता है कि धातु अनिट् है वा सेट् ‡

---

* बोलने के आठ पहर के उपरान्त जो क्रिया होगी उसको अनद्यतन कहते हैं अद्य=आज आठ प्रहर तक, नअद्य=अनद्य और तन प्रत्यय होने अर्थ में प्रायः आता है अनद्यतन=जो आज न हो )

† लुट् में सब धातुओं के अन्तिम स्वर वा उपधा (बीच) के ह्रस्व स्वर का गुण हो जाता है गुण हो जाने के पश्चात् यदि धातु सेट् है तो इ जोड़कर यदि अनिट् है तो बिना इ जोड़े हुए यदि वेट् है तो विकल्प करके इ जोड़कर नीचे लिखे प्रत्यय जोड़ने से रूप बन जाते हैं इसके सब प्रत्यय व्यञ्जनादि हैं अतः सेट् में सबमें इ जोड़ी जावेगी ॥

### लुट् के प्रत्यय

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र. | म. | उ. | प्र. | म. | उ. |
| ए० | ता | तासि | तास्मि | ता | तासे | ताहे |
| द्वि० | तारौ | तास्थः | तास्वः | तारौ | तासाथे | तास्वहे |
| ब० व० | तारः | तास्थ | तास्मः | तारः | ताध्वे | तास्महे |

‡ जैसा प्रथम पुस्तक में बता आए हैं। लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, लिट्, लुङ् लकारों में धातु के रूप बनाते समय तथा कृदन्त बनाते समय यह देखना

# लुट्

## नी ( ले जाना ) धातु के रूप

### परस्मैपद

| | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|
| ए० | नेता<br>( वह ले जावेगा ) | नेतासि<br>( तू ले जावेगा ) | नेतास्मि<br>( मैं ले जाऊंगा ) |
| द्वि० | नेतारौ<br>( वे दोनों ले जावेंगे ) | नेतास्थः<br>( तुम दोनों ले जाओगे ) | नेतास्वः<br>( हम दोनो ले जावेंगे ) |
| बहु० | नेतारः<br>( वे सब ले जावेंगे ) | नेतास्थ<br>( तुम सब ले जाओगे ) | नेतास्मः<br>( हम सब ले जावेंगे ) |

---

पड़ता है कि ( दशों गणों की ) सब धातुओं में कौन सेट् है अर्थात् किसमे प्रत्यय जोड़ने के पहेले एक इ जोड़ी जावेगी और कौन अनिट् है अर्थात् किसमें इ न जोड़ कर सीधे प्रत्यय जोड़े जावेंगे। सेट् अनिट् पहेचानने के निम्न लिखित नियम हैं:—

(१) एक से अधिक स्वर रखने वाले धातु तथा प्रत्ययान्त धातु तथा चुरादिगण के धातु सदैव सेट् होते हैं।

(२) एक स्वर रखने वाले धातु यदि वे अजन्त ( अच्=स्वर है अन्त पर जिनके ऐसे ) हैं तो वे अनिट् हैं। केवल नीचे लिखे एक स्वर वाले अजन्त धातु सेट् हैं ( शेष सब अनिट् ):—

## आत्मनेपद्

| | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|
| ए० | नेता | नेतासे | नेताहे |
| द्वि० | नेतारौ | नेतासाथे | नेतास्वहे |
| बहु० | नेतारः | नेताध्वे | नेतास्महे |

( वही अर्थ है जो परस्मैपद में था )

---

ऊदॄदन्तैर्यौतिरुक्ष्णु शीस्नु नुक्षुश्विडीङ् श्रिभिः ।
वृङ् वृञ्भ्यांचविनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः ॥

ऊकारान्त, ॠकारान्त धातु और यु, रु, क्ष्णु, शी, स्नु, नु, क्षु, श्वि, डी, श्रि, वृ सेट् हैं शेष सब एक स्वर वाली अजन्त धातु अनिट् हैं।

(३) नीचे लिखी एक स्वर वाली व्यञ्जनान्त धातु अनिट् हैं शेष सब एकाच् हलन्त धातु सेट् हैं।

शक्ल पच् मुच् रिच् वच् विच् सिच् । प्रच्छित्यज् निजिर्भजः ।
भञ्ज् भुज् भ्रस्ज् मस्जि यज् युज् रुज् । रञ्ज् विजिर् स्वञ्जि सञ्ज् सृजः ॥ १
अद् क्षुद् खिद् छिद् तुदि नुदः । पद्यभिद् विद्यतिर्विनद् ।
शद् सदी स्विद्यति स्कन्दि । हदी क्रुध् क्षुधि बुध्यती ॥ २
बन्धिर्युधिरुधी राधिर् । व्यध् शुधः साधि सिध्यती ।
मन्यहन्नापक्षिप् छुपि तप् । तिपस्तृप्ति दृप्यती ॥ ३

## लुट् में गम् और सेव् धातुओं के रूप

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र. | म. | उ. | प्र. | म. | उ. |
| ए० | गन्ता | गन्तासि | गन्तास्मि | सेविता | सेवितासे | सेविताहे |
| द्वि० | गन्तारौ | गन्तास्थः | गन्तास्वः | सेवितारौ | सेवितासाथे | सेवितास्वहे |
| बहु० | गन्तारः | गन्तास्थ | गन्तास्मः | सेवितारः | सेविताध्वे | सेवितास्महे |

## लुट् में भू धातु के रूप

परस्मैपद

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० व० | भविता | भवितासि | भवितास्मि |
| द्वि० व० | भवितारौ | भवितास्थः | भवितास्वः |
| बहु व० | भवितारः | भवितास्थ | भवितास्मः |

---

लिप् लुप् वप् शप् स्वप् सृपि यभ् । रभ् लभ् गम् नम् यमोरमिः ।
क्रुशिर्दशिंदिशी दृश् मृश् । रिश् रुश् लिश् विश् स्पृश् कृषिः ॥ ४
त्विष् तुष् द्विष् दुष् पुष्य पिष् विष् । शिष् शुष् श्लिष्यतयो घसिः ।
वसतिर्दह्दिहि दुहो नह् मिह् रुह् लिह् वहिस्तथा ॥ ५

## * लृङ् [ क्रियातिपत्ति ( अतिपत्ति = न-किया जाना ) ]

लृङ् ( क्रियातिपत्ति ) उस लकार को कहते हैं जो भूत और भविष्यत् दोनों कालों में यह प्रकट करता है कि क्रिया नहीं हुई ( यदि कारण होता तो ऐसा होता इत्यादि ) क्योंकि उसके होने का कारण नहीं हुआ अथवा क्रिया नहीं होगी क्यों कि उसके होने का कारण नहीं होगा संक्षेपतः शर्त प्रकट करता है। इस लकार में भी लुट् और लृट् के समान सेट्, अनिट् और वेट् का विचार प्रत्यय जोड़ने के पूर्व करना पड़ता है।

---

* धातु के अन्तिम स्वर, वा उपधा के ह्रस्व स्वर का लृङ् में गुण हो जाता है फिर यदि धातु सेट् है तो इ जोड़ कर यदि अनिट् है तो विना इ जोड़े हुए यदि वेट् है तो विकल्प करके इ जोड़ कर नीचे लिखे प्रत्यय जोड़ने से और लङ् के समान रूप के पूर्व एक अ जोड़ने से लृङ् के रूप बन जाते हैं। सब प्रत्यय व्यञ्जनादि हैं अतः सबमें यदि धातु सेट् हैं तो इ जोड़ी जावेगी।

### लृङ् के प्रत्यय

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
| ए० | स्यत् | स्यः | स्यम् | स्यत | स्यथाः | स्ये |
| द्वि० | स्यताम् | स्यतम् | स्याव | स्येताम् | स्येथाम् | स्यावहि |
| बहु० | स्यन् | स्यत | स्याम | स्यन्त | स्यध्वम् | स्यामहि |

नोट—लङ् के प्रत्ययों के पूर्व स्य जोड़ने से लृङ् के प्रत्यय बन जाते हैं।

## लृङ् में नी धातु के रूप

### परस्मैपद

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | अनेष्यत्<br>( यदि वह लेजाता ) | अनेष्यः<br>( यदि तू लेजाता ) | अनेष्यम्<br>( यदि मैं लेजाता ) |
| द्वि० | अनेष्यताम्<br>(यदि वे दोनों लेजाते) | अनेष्यतम्<br>(यदि तुम दोनों लेजाते) | अनेष्याव<br>(यदि हम दोनों लेजाते) |
| बहु० | अनेष्यन्<br>(यदि वे सब लेजाते) | अनेष्यत<br>(यदि तुम सब लेजाते) | अनेष्याम<br>(यदि हम सब लेजाते) |

### आत्मनेपद

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | अनेष्यत | अनेष्यथाः | अनेष्ये |
| द्वि० | अनेष्येताम् | अनेष्येथाम् | अनेष्यावहि |
| बहु० | अनेष्यन्त | अनेष्यध्वम् | अनेष्यामहि |

## लृङ् में भू धातु के रूप

### परस्मैपद

| | प्र० | म | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | अभविष्यत् | अभविष्यः | अभविष्यम् |
| द्वि० | अभविष्यताम् | अभविष्यतम् | अभविष्याव |
| बहु० | अभविष्यन् | अभविष्यत | अभविष्याम |

## लृङ् में गम् धातु के रूप

### परस्मैपद

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | अगमिष्यत् | अगमिष्यः | अगमिष्यम् |
| द्वि० | अगमिष्यताम् | अगमिष्यतम् | अगमिष्याव |
| बहु० | अगमिष्यन् | अगमिष्यत | अगमिष्याम |

## लृङ् में सेव् धातु के रूप

### आत्मनेपद

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए. | असेविष्यत | असेविष्यथाः | असेविष्ये |
| द्वि. | असेविष्येताम् | असेविष्येथाम् | असेविष्यावहि |
| बहु० | असेविष्यन्त | असेविष्यध्वम् | असेविष्यामहि |

## * आशीर्लिङ्

आशीर्लिङ् प्रार्थना वा आशीर्वाद प्रकट करता है।

---

* आशीर्लिङ् में परस्मैपद के प्रत्यय परे धातु के अन्तिम स्वर वा उपधा के ह्रस्व स्वर का गुण नहीं होता किन्तु आत्मनेपद में लुट्, लृट्, लृङ्, के समान अन्तिम स्वर और उपधा के ह्रस्व स्वर का गुण हो जाता है उसके पश्चात् यदि सेट् धातु है तो इ जोड़कर यदि अनिट् है तो न जोड़कर यदि वेट् है तो विकल्प करके इ जोड़कर नीचेलिखे प्रत्यय जोड़ने से रूप बन जाते हैं:—

## (२) विशेषण बनाने वाले तद्धित प्रत्यय

मतुप् ( मत् )—यह रखने वाला अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे गो+मतुप्=गोमत्=गाय वाला ।

* मत् का वत् होजाता है जब शब्द के अन्त अथवा उपधा में अ, आ वा म् हो जैसे किंवत्, रूपवत्, रसवत् (इसके रूप रसवान्, रसवन्तौ, रसवन्तः इत्यादि चलते हैं)

† इनि ( इन् ) ठन् ( इक )—यह दो प्रत्यय रखने वाला अर्थ में अकारान्त शब्दों से जोड़े जाते हैं जैसे दण्ड+इनि=दण्डिन्=दण्ड रखने वाला । दण्ड+ठन्=दण्डिक । धनिन्, धनिक ।

‡ इतच् ( इत )—यह युक्त अर्थ में तारका आदि शब्दों में जोड़ा जाता है जैसे तारका+इतच्=तारकितं ( नभः )=तारों से युक्त ( आकाश )

¶ विनि ( विन् )—यह प्रत्यय सकारान्त तथा माया, मेधा, स्रज् शब्दों से

---

* मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः ( पा० ८. २. ९ )

† अतः इनिठनौ ( पा० ५. २. ११५ )

‡ तद्धित प्रत्यय जोड़ने का प्रसिद्ध नियम यह है कि स्वरादि ( स्वर है आदि में जिनके ) तद्धित प्रत्यय परे रहते शब्द के अन्तिम अ, आ, इ, ई गिर जाते हैं दण्ड का अ और तारा का आ इसी कारण गिर गया (यस्येतिच । पा० ६. ४. १४८)

¶ अस्मायामेधास्रजोविनिः ( पा० ५. २. १२१ )

## आत्मनेपद

| | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|
| ए० | नेषीष्ट | नेषीष्ठाः | नेषीय |
| द्वि० | नेषीयास्ताम् | नेषीयास्थाम् | नेषीवहि |
| ब० | नेषीरन् | नेषीढ्वम् | नेषीमहि |

परस्मैपदी गम् धातु के रूप

## आशीर्लिङ्

| | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|
| ए० | गम्यात् | गम्याः | गम्यासम् |
| द्वि० | गम्यास्ताम् | गम्यास्तम् | गम्यास्व |
| बहु० | गम्यासुः | गम्यास्त | गम्यास्म |

आत्मनेपदी सेव् धातु के रूप

## आशीर्लिङ्

| प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|
| सेविषीष्ट | सेविषीष्ठाः | सेविषीय |
| सेविषीयास्ताम् | सेविषीयास्थाम् | सेविषीवहि |
| सेविषीरन् | सेविषीढ्वम् | सेविषीमहि |

## आशीर्लिङ् में भू धातु के रूप

### परस्मैपद

| | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|
| ए० | भूयात् | भूयाः | भूयासम् |
| द्वि० | भूयास्ताम् | भूयास्तम् | भूयास्व |
| बहु० | भूयासुः | भूयास्त | भूयास्म |

परस्मैपद में आशीर्लिङ् में आकारान्त धातुओं का आ, ए हो जाता है जैसे स्था का स्थेयात्, दा का देयात्।

## शब्द

उपक्रीय=( उपपूर्व० क्री+ल्यप् )= मोल लेकर
तु ( अव्यय )=तो, तर्हि
उत्तीर्ण=( उत्+तॄ+क्त )=पास वा पार किया
व्रतः, व्रतम्=प्रतिज्ञा
वलिष्ठ ( वि. )=वलवान्
आशिन् ( वि. )=खानेवाला
योगिन् (वि. )=योगी, योग करनेवाला
कुशलिन् ( वि. )=सकुशल
सुखिन् ( वि. )=सुखी
अपराधिन् ( वि. )=अपराध करनेवाला
प्राप्त=प्रपूर्व. आप्+क्त=पाया हुआ
देवीकोट्टनाम्नि=देवीकोट्ट है नाम जिस का उस ( नगर में )
सक्तु ( पु. )=सत्तू (सदैव बहुवचन में आता है )

प्रपूर्व. आप् धातु=पाना
दण्डम्, दण्डः=डण्डा
भाण्डम्=वर्त्तन, पात्र
कुम्भकारः=कुम्हार
भाण्डपूर्ण=( वि. )=वर्तनों से पूर्ण
अनेकधा ( अव्यय )=अनेक प्रकार से
द्वन्द्वः=झगड़ा
एकदेशः=एक स्थान
श्वः ( अव्यय )=कल ( जो आवेगा )
आकुलित ( वि. )=व्याकुल
सुप्त ( वि. )=स्वप्+क्त=सोया हुआ
सक्तुरक्षा=सत्तू की रक्षा
विक्रीय=वि पूर्व क्री+ल्यप्=वेंचकर
लक्षसंख्य ( त्रि. )=लक्ष है संख्या जिसकी
चतुष्टयं=चार का समूह अर्थात् चार

अनुराग: = प्रीति

लगुड: = लाठी

चूर्ण् ( १० प. ) = पीसना

भग्न ( भंज् + क्त ) = तोड़ा गया

तथाविध ( वि. ) = उस प्रकार का

तिरस्कृत ( तिरस् पूर्व. कृ + क्त ) = अनादर किया गया

अभिधाय ( अभि पूर्व. धा + ल्यप् ) = कह कर

अव पूर्व. लोक् ( आ. और प. १० ) = देखना

मण्डप ( पु., ) = मड़वा

कपर्द: = कौड़ी

घट: = घड़ा

शराव: = प्याला

शरावम् = प्याला

जि ( १ प. जय् ) = जीतना

परा पूर्व० जि ( १ आ० ) = हराना, हारना

---

## संस्कृतवाक्यानि

* विद्वत्वं च नृपत्वं चनैव तुल्यंकदाचन। स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान् सर्वत्र पूज्यते ॥

पादपानां भयं वातात् पद्मानां शिशिराद्भयम्।
पर्वतानां भयं वज्रात् साधूनां दुर्जनाद्भयम् ॥

वयं श्वः पाठशालायां भवितास्मः। स कदा गृहे भविता। यूयं पालकं सेविताध्वे। ते पाठान् पठितारः।

---

* त्व प्रत्यय लगाने से ( नपुंसकलिङ्ग में ) भाव अर्थ प्रकट होता है।

ईश्वरस्य भयादहं कदापि पापं न करिष्यामि। त्वं व्याघ्रं हन्तासि।*

यदि त्वमपठिष्यस्तु अद्य उत्तीर्णोऽभविष्यः।

यदि सर्वे जना ब्रह्मचर्य्यव्रतमकरिष्यन् तर्हि सर्वे भीष्मवत् बलिष्ठा अभविष्यन्। यदि वयं योगिनः अभविष्याम वयमपि फलाशिनोऽभविष्याम। यदा दशरथस्य पुत्रो रामोनाम युद्धं प्रति गतवान् तदा मुनयो देवाश्च उक्तवन्तः अयं जीयात् शत्रुश्च पराजेषीष्ट परमेश्वरश्च इमं रक्ष्यात् † इति।

राजन् कुशलीभव तव पुत्राः सुखिनो भूयासुः।

यदि राजानोऽपराधिनः पुरुषान्न अदण्डयिष्यन् तर्हिनिर्भया भूत्वाबहवः पुरुषा अपराधिनोऽभविष्यन्। यदि यूयं मह्यं तानि पुस्तकान्यनेष्यत तु वयं युष्मभ्यं बहु धनमदास्याम। यूयमिदं सर्वं धनं स्वगृहं नेषीढ्वमस्मभ्यञ्च दक्षिणां देयास्त।

---

* हन् और गम् अनिट् हैं किन्तु ऌट् में और ऌङ् में एक इ स्य के पूर्व आजाती है ( हन्ता, हनिष्यति, गन्ता, गमिष्यति ऐसे ही ऋकारान्त धातु भी अनिट् हैं किन्तु स्य के पूर्व इ उन में भी आजाती है जैसे ( कर्त्ता, करिष्यति )।

† लुट्, ऌट्, ऌङ्, आशीर्लिङ् में धातु के गणों का विचार नहीं होता अतएव इन लकारों के प्रत्यय जोड़ने के पूर्व शप् ( अ ) आदि नहीं जोड़ा जाता सीधे प्रत्यय जोड़ दिए जाते हैं। इन चार के अतिरिक्त दो लकार लिट् और लुङ् हैं जिनमें धातु के गणों का विचार नहीं होता॥

## कथा

देवीकोट्टनाम्नि नगरे कश्चिद् देवशर्मा नाम ब्राह्मणो वसतिस्म । तेन सक्तुशराव एकः प्राप्तः । तमादायासौ कुम्भकारस्य भाण्डपूर्णमण्डपस्य एकदेशे श्रमेणाकुलितः सुप्तः । ततः सक्तुरक्षार्थं हस्ते दण्डमेकमादाय अचिन्तयत्'-यद्यहं सक्तुशरावे स्वः विक्रीय अन्यान् बहून् कपर्दान्प्राप्तास्मि तदात्रैव तैः कपर्दैःघटशरावादिकमुपक्रीय अनेकधा वर्धितधनैः पुनः पुनर्वस्त्रादिकमुपक्रीय विक्रीयलक्षसंख्यानि धनानि कृत्वा विवाहचतुष्टयं करिष्यामि । अन्याः पत्न्यो यदा द्वन्द्वं करिष्यन्ति तदा कोपेनाहं ता लगुडेन ताडयिष्यामि' इत्यभिधाय तेन लगुडः क्षिप्तः । तेन सक्तुशरावश्चूर्णितो बहूनि भाण्डानि च भग्नानि । ततस्तेन शब्देनागतेन कुम्भकारेण तथाविधानि भाण्डान्यवलोक्य ब्राह्मणस्तिरस्कृतो मण्डपाद्बहिः कृतश्च ॥

## भाषा

तुम प्रयाग जाओगे । मैं सभामें इस प्रकार नहीं बोलूंगा । तुम अपना काम कब करोगे । जब वे तुमसे पूछेंगे तब तुम क्या उत्तर दोगे । यदि तुम अयोध्या जाओगे तो वहां बहुत उत्तम २ वस्तु देखोगे । वे तुम्हारी बात चीत ( =वार्ता ) सुन कर मुस्कराएँगे । हमारी माता तुम से कथा कहेगी । वह कब सुखी होगा । हम दोनों को इनाम देंगे । बालक वेद विद्या पढ़कर अवश्य ही ब्रह्मचर्य्य धारण करेंगे । यदि मेरे पास डण्डा होता तो मैं सांप को मारता किन्तु अब मैं नहीं मारूँगा । हमारे राजा जीतें । कौड़ियों से वस्त्र मोल लेकर लड़के खेलेंगे । अगर वे पढ़ते तो अवश्य पास होते । यदि तुम इस गृह में होते तो देखते । वह ब्राह्मणों को दक्षिणा

देवे। ईश्वर तुम सब की रक्षा करे। मण्डप में बहुत आदमी बैठेंगे। थकावट से व्याकुल होकर वह अब यहां ठहरेगा। यदि तुम आते तो वस्तु लेजाते। वह बहुत धन लावे। इत्यादि

---

# चतुर्थ पाठ

## तद्धित प्रत्यय

संस्कृत में संज्ञादि शब्दों में व्युत्पन्न अर्थात् बने हुए शब्द बनाने के लिए जो प्रत्यय सम्बन्धादि अर्थ बताने के हेतु जोड़े जाते हैं उनको तद्धित प्रत्यय कहते हैं। यह प्रत्यय अव्यय, विशेषण वा संज्ञा बनाने के लिए लगाए जाते हैं।

संस्कृत प्रथम पुस्तक में कुछ प्रसिद्ध तद्धित प्रत्यय बता चुके हैं इस पुस्तक में और मुख्य तद्धित प्रत्यय अच्छी तरह बताते हैं :—

### (१) अव्यय वा क्रियाविशेषण बनाने वाले तद्धितप्रत्यय

* तसिल् ( तः )—यह प्रत्यय पञ्चमीविभक्ति के अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे आदि+तसिल्=आदितः=आदि से। कुतः=कहां से। अतः=इससे। ( किम् और एतद् में तसिल् जोड़ा ) नगर+तसिल्=नगरतः=नगर से। परितः= चारो ओर से।

---

* पञ्चम्यास्तसिल्। पा० ५. ३. ७.

* त्रल्—यह प्रत्यय सप्तमीविभक्ति के अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे कुत्र=कहां। तत्र=वहां। अत्र=यहां।

† वत्—यह प्रत्यय समानता प्रकट करने के अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे पुत्रवत्=पुत्र के समान।

‡ च्वि—( यह गिर जाता है परन्तु इसके पूर्व के अ का ई हो जाता है ) यह प्रत्यय 'जो न हो उसके हो जाने' अर्थ में संज्ञादि शब्दों में जोड़ा जाता है और इसके पश्चात् कृ, भू वा अस् के रूप रक्खे जाते हैं इस कारण च्विप्रत्ययान्त शब्द उपसर्ग के सदृश होजाता है जैसे सज्ज+च्वि+भू=सज्जीभवति=तैयार होता है। घन+च्वि+भूतः=घनीभूतः=घना हुआ।

सात्—भी च्वि की तरह जोड़ा जाता है परन्तु यह गिरता नहीं है और इसका अर्थ सम्पूर्ण बदलना होता है जैसे भस्मन्+सात्+कृ=भस्मसात्करोति=विल्कुल भस्म कर देता है। लवणं जलसात्भवति वा लवणं जलीभवति=निमक जल हो जाता है।

शस्—इसका अर्थ उदाहरणों से प्रकट होगा। शत+शस्=शतशः=सौ सौ करके। अल्पशः=थोड़ा २ करके।

---

* सप्तम्यास्त्रल्। ५. ३. १०.।
† तेन तुल्यं क्रिया चेद्वति। ( पा० ५. १. ११५ )
‡ अभूततद्भावेच्वि:। अस्य च्वौ ( हा० ७. ४. ३२ )

## (२) विशेषण बनाने वाले तद्धित प्रत्यय

मतुप् ( मत् )—यह रखने वाला अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे गो + मतुप् = गोमत् = गाय वाला ।

* मत् का वत् होजाता है जब शब्द के अन्त अथवा उपधा में अ, आ वा म् हो जैसे किंवत्, रूपवत, रसवत् (इसके रूप रसवान्, रसवन्तौ, रसवन्तः इत्यादि चलते हैं)

† इनि ( इन् ) ठन् ( इक )—यह दो प्रत्यय रखने वाला अर्थ में अकारान्त शब्दों से जोड़े जाते हैं जैसे दण्ड + इनि = दण्डिन् = दण्ड रखने वाला । दण्ड + ठन् = दण्डिक । धनिन्, धनिक ।

‡ इतच् ( इत )—यह युक्त अर्थ में तारका आदि शब्दों में जोड़ा जाता है जैसे तारका + इतच् = तारकितं ( नभः ) = तारों से युक्त ( आकाश )

¶ विनि ( विन् )—यह प्रत्यय सकारान्त तथा माया, मेधा, स्रज् शब्दों से

---

* मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः ( पा० ८. २. ६ )

† अतः इनिठनौ ( पा० ५. २. ११५ )

‡ तद्धित प्रत्यय जोड़ने का प्रसिद्ध नियम यह है कि स्वरादि ( स्वर है आदि में जिनके ) तद्धित प्रत्यय परे रहते शब्द के अन्तिम, अ, आ, इ, ई गिर जाते हैं दण्ड का अ और तारा का आ इसी कारण गिर गया (यस्येतिच । पा० ६. ४. १४८)

¶ अस्मायामेधास्रजोविनिः ( पा० ५. २. १२१ )

युक्त या रखने वाला अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे तेजस्+विनि=तेजस्विन्=तेजवाला, मेधाविन्=बुद्धिमान्, स्रग्विन्=मालायुक्त।

अच् (अ)—यह अर्शस् आदि शब्दों से रखने वाला वा युक्त अर्थ में जोड़ा जाता है और यतः स्वरादि प्रत्यय परे रहते शब्द का अन्तिम अ, आ, इ, ई गिर जाता है अतएव अच् प्रत्ययान्त शब्द का रूप वैसा ही बना रहता है जैसा विना प्रत्यय जोड़े था जैसे सुख+अच्=सुख (वि)=सुखी। सुख शब्द संज्ञा है परन्तु अच् प्रत्ययान्त सुख विशेषण है।

## प्रसिद्ध तद्धित प्रत्यय।

* अण् (अ)—यह प्रत्यय (१) उसकी औलाद अर्थ में संज्ञा में जोड़ा जाता है जैसे वसुदेवस्य अपत्यं पुमान् इति वासुदेवः=वसुदेव का पुत्र। पर्वतस्य अपत्यं स्त्री इति पार्वती=पर्वत की लड़की। पृथाया अपत्यं पुमान् पार्थः=पृथा का पुत्र। यह प्रत्यय (२) सम्बन्ध अर्थ में भी आता है जैसे देव+अण्=दैवम्=देवस्य इदम्=देव सम्बन्धी या देव का। इन्द्र+अण्=ऐन्द्रं (हविः)=इन्द्र की (हविः)। यह प्रत्यय (३) विकार अर्थ में भी आता है अर्थात् जिस से कुछ बना हो जैसे सुवर्ण+अण्=सौवर्ण (वि) सोने का बना हुआ। यह प्रत्यय (४) भाव अर्थ में भी

---

* तद्धितेष्वचामादेः (पा० ७. २. ११७) जिस तद्धित प्रत्यय में ण् वा ञ गिर जाता है उसके परे रहते शब्द के पहेले स्वर की वृद्धि होती है यहां वसुदेव और पर्वत में व और प का अ पहेला स्वर है तभी उसकी वृद्धि आ हुई।

आता है जैसे मुनेः भावः मौनम्=मुनि+अण्। यूनो भावः यौवनम्=युवन्+अण्, लघु+अण्=लाघवम्=छोटापन। यह प्रत्यय कभी २ (५) स्वार्थ में भी आता है अर्थात् वही अर्थ रहता है जैसे चोरः एव चौरः। प्रज्ञः एव प्राज्ञः। यह प्रत्यय (६) जानने वा पढ़ने वाला अर्थ में भी आता है जैसे व्याकरणमधीते वेत्तिवा वैयाकरणः।

अञ् (अ)—अपत्य अर्थ में तथा 'उस देश का राजा' इस अर्थ में देश-वाचक वा क्षत्रिय वाचक शब्दों से अञ् आता है जैसे इक्ष्वाकोः अपत्यम् ऐक्ष्वाकः =इक्ष्वाकु की सन्तान। पञ्चालानां राजा पाञ्चालः=पञ्चालदेश का राजा।

* इञ् (इ)—अपत्य अर्थात् सन्तान अर्थ में अकारान्त शब्दों से इञ् प्रत्यय आता है जैसे दशरथस्य अपत्यं पुमान् इति दाशरथिः=दशरथ+इञ्= दशरथ का पुत्र।

† ठञ् (इक)—कालवाची शब्दों से ठञ् प्रत्यय होता है जैसे मास+ठञ्= मासिक, वर्ष+ठञ्=वार्षिक।

ठक् (इक)—आचरण, रक्षा आदि अर्थों में ठक् प्रत्यय आता है जैसे धर्ममाचरति=धार्मिकः, समाजं रक्षति=सामाजिकः। दध्ना संस्कृतम्=दाधिकम्= दही में बना हुआ।

---

तस्येदम् (पा० ४. ३. १२० ) तस्य विकारः ( पा० ४. ३. १३४. )

* अत इञ् ( पा० ४. १. ९५ )

† कालाट्ठञ् ( पा० ४. ३. ११. ) ठस्येकः ... ७. ३. ५०=ठका इक हो

ख (ईन)—यह प्रत्यय 'उसमें हो' अर्थ में पार आदि शब्दों से आता है जैसे पार+ख=पारीण=जो पार हो।

खञ् ( ईन )—यह ग्राम से आता है जैसे ग्रामीण।

* छ ( ईय ) यह सम्बन्ध अर्थ में आता है—जैसे तद्+छ=तदीय ( वि )= उसका, देवदत्त+छ=देवदत्तीय। स्वकीय, राजकीय आदि शब्दों में एक क और जोड़ दिया जाता है।

† ढक् ( एय )—स्त्री प्रत्ययान्त शब्दों से सन्तान अर्थ में ढक् प्रत्यय आता है जैसे विनता+ढक्=वैनतेय। भगिनी+ढक्=भागिनेय=बहेन का पुत्र।

वुञ् ( अक )—गोत्रादि शब्दों से समूह अर्थ में तथा जिसका वा जिस में हो उससे मनुष्य आदि अर्थों में तथा और अर्थों में वुञ् प्रत्यय आता है जैसे राज्ञां समूहः राजकम्। अरण्ये भवः आरण्यकः। उष्ट्रेभवः=औष्ट्रकः=ऊंट से उत्पन्न। औष्ट्रकम्=ऊंट का समूह।

कन् ( क )—छोटे अर्थ में अथवा स्वार्थ ( वही अर्थ ) में कन् प्रत्यय आता है जैसे बालः एव=बालकः। ह्रस्वः वृक्षः वृक्षकः।

---

* आयनेयीनीयियः फढखछघां प्रत्ययादीनाम्। पा० ७. १. २.
प्रत्यय के प्रथम अक्षर फ्, ढ्, ख्, छ्, घ्, को क्रम से आयन्, एय्, ईन्, ईय्, और इय् आदेश हो।

† स्त्रीभ्योढक् [ पा० ४. १. १२० ]

कल्पप्, देश्य, देशीयर् (कल्प, देश्य, देशीय)—सदृश अर्थ में यह प्रत्यय आते हैं जैसे कुमारकल्पः=कुमार के लगभग सदृश। विद्वद्देश्यः=विद्वान् के लगभग बराबर। विद्वद्देशीयः=विद्वान् के लगभग बराबर।

ट्यु, ट्युल् ( तन )—यह प्रत्यय समयवाचक अव्ययों से 'उस समय जो हो' इस अर्थ में आते हैं जैसे सायं भवः सायंतनः=जो शाम को हो। अद्य भवः अद्यतनः=जो आज हो। सनातनः, चिरंतनः।

* तल् ( ता )—यह प्रत्यय भाववाची स्त्रीलिङ्ग संज्ञा बनाने के लिए आता है जैसे लघुता=छोटापन। समता=बराबरी। जनादि शब्दों से समूह अर्थ में भी तल् प्रत्यय आता है जैसे जनता, बन्धुता।

त्व—यह भाववाची नपुंसकलिङ्ग संज्ञा बनाने के लिए आता है जैसे मनुष्यत्वम्=मनुष्यपन। गोत्वम्=गायपन। बन्धुत्वम्। जनत्वम्।

मात्रच् ( मात्र )—यह नाप बताने में आता है जैसे जानुमात्रं जलम्=जानु तक जल।

मयट् ( मय )—यह विकार अर्थ ( अर्थात् उसी से बना हुआ ) अथवा अधिकता अर्थ में आता है जैसे काष्ठमयोहस्ती=काठ का बना हुआ हाथी। घृतमयोयज्ञः=बहुत घी युक्त यज्ञ।

---

* तस्य भावस्त्वतलौ। पा० ५. १. ११९

* त्यप् ( त्य ) यह अव्ययों से 'उसमें जो हो' अर्थ में आता है जैसे तत्रत्य ( वि )=जो वहां हो। इहत्य ( वि )=जो यहां हो।

यत् ( य )—यह ( १ ) 'उसमें जो हो' अर्थ में आता है। जैसे ग्राम+यत् =ग्राम्य ( वि ) जो ग्राम में हो। दिव्+यत्=दिव्य ( वि )=जो स्वर्ग में हो। प्राच्+यत्=प्राच्य=जो पूर्व में हो। ( २ ) साधु=अच्छा अर्थ में भी यत् आता है जैसे कर्मणि साधुः=कर्मण्यः=काम में अच्छा। ( ३ ) योग्यता अर्थ में भी यत् प्रत्यय आता है जैसे दण्डम् अर्हति इति दण्ड्यः=दण्ड पाने योग्य। अर्घ्य ( वि )=अर्घ पाने योग्य। कण्ठ्य=कण्ठ के योग्य, दन्त्य ( वि )=दांत के योग्य, अथवा कण्ठ वा दान्त के लिए हितकारी।

ष्यञ्—( य )—भाव अर्थ में नपुंसकलिङ्ग संज्ञा बनाने में ष्यञ् आता है जैसे सुजनस्य भावः सौजन्यम्। कुमारस्यभावः कौमार्यम्।

घ ( इय )—यह प्रत्यय क्षत्र शब्द में 'उत्पन्न हुआ' अर्थ में और राष्ट्र शब्द में 'सम्बन्धी' अर्थ में जोड़ा जाता है जैसे क्षत्रियः=क्षत्र वंश में उत्पन्न हुआ। राष्ट्रियः=राष्ट्र सम्बन्धी।

इमनिच् ( इमन् )—यह प्रत्यय भाववाची पुँल्लिङ्ग संज्ञा बनाने में पृथु, लघु, महत् आदि विशेषणों में जोड़ा जाता है जैसे लघिमन् (पु.)=लघु+इमनिच्। महिमन्, प्रथिमन् आदि। ( महिमा महिमानौ महिमानः रूप चलते हैं )

---

* अव्ययात्त्यप्। पा० ४. २. १०४.

# * व्यञ्जनान्त शब्दों के रूप

चकारान्त, जकारान्त, तकारान्त और दकारान्त पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप समान होते हैं।

---

* संस्कृत व्याकरण के प्रत्यय जो शब्दों में सन्धि के नियमों से जोड़ने से रूप बन जाते हैं।

| | ए० व० | द्वि० व० | ब० व० |
|---|---|---|---|
| प्र. | : (स्) | औ | अः |
| द्वि. | अम् | औ | अः |
| तृ. | आ | भ्याम् | भिः |
| च | ए | भ्याम् | भ्यः |
| पं. | अः | भ्याम् | भ्यः |
| प. | अः | ओः | आम् |
| स. | इ | ओः | सु |
| सं. | : | औ | अः |

( स्वौजसमौट्छष्टाभ्याम्भिस्ङेभ्याम्भ्यस्ङसिभ्याम्भ्यस्ङसोसाम्ङ्योस्सुप् ।
पा० ४. १. २. )

## चकारान्त और जकारान्त शब्दों के रूप

**पुँल्लिङ्ग**

सत्यवाच् ( सच बोलने वाला )

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र. | सत्यवाक्† | सत्यवाचौ | सत्यवाचः |
| द्वि. | सत्यवाचम् | सत्यवाचौ | सत्यवाचः |
| तृ. | सत्यवाचा | सत्यवाग्भ्याम्‡ | सत्यवाग्भिः |
| च. | सत्यवाचे | ,, | सत्यवाग्भ्यः |
| पं. | सत्यवाचः | ,, | ,, |
| ष. | सत्यवाचः | सत्यवाचोः | सत्यवाचाम् |
| स. | सत्यवचि | ,, | सत्यवाक्षु¶ |
| सं. | सत्यवाक् | सत्यवाचौ | सत्यवाचः |

**स्त्रीलिङ्ग**

स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप जिनके अन्त में च्, ज्, श्, ष्, हों पुँल्लिङ्ग शब्दों के समान होते हैं और । वाच्=वाणी के रूप सत्यवाच् के समान चलाना चाहिए।

**नपुंसकलिङ्ग**

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र. | सत्यवाक् | सत्यवाची | सत्यवाञ्चि |
| द्वि. | ,, | ,, | ,, |
| तृ. | सत्यवाचा | सत्यवाग्भ्याम् | सत्यवाग्भिः |
| च. | सत्यवाचे | ,, | सत्यवाग्भ्यः |
| पं. | सत्यवाचः | ,, | ,, |
| ष. | ,, | सत्यवाचोः | सत्यवाचाम् |
| स. | सत्यवाचि | ,, | सत्यवाक्षु |
| सं. | सत्यवाक् | सत्यवाची | सत्यवाञ्चि |

---

† देखो सन्धि नियम ५६ और ४७ कि च् वा ज् के परे यदि कोई अक्षर न हो तो च् वा ज् का क् हो जाता है। वाच्+स् ( जब शब्द के अन्त में एक से अधिक व्यञ्जन हों तो केवल पहेला एक रह जाता है और सब गिर जाते हैं ) अतः क् रह गया स् गिर गया रूप हुआ वाक् ( ५६ )

‡ देखो सन्धि नियम ( ४८ ) च् वा ज् के परे यदि वर्गों का तीसरा चौथा पांचवां अक्षर य्, र्, ल्, व्, ह् में कोई हो अर्थात् अक्षरों के तीसरे गण का अक्षर हो तो च् वा ज् का ग् हो जाता है। संस्कृत व्याकरण में हलादि प्रत्ययों के परे शब्द की पदान्त संज्ञा मानी जाती है और स्वरादि प्रत्ययों के परे च् का ग् नहीं होता क्योंकि वहां च् वा ग् पदान्त नहीं है अतएव सत्यवाच्+औ=सत्यवाचौ

¶ स् के परे रहते च् का क् हुआ ( सं० ४७ ) और क् के परे स् का ष् हुआ (स० ४४ ) क्+षु=क्षु, सत्यवाक्षु।

प्राय: सब चकारान्त शब्दों के रूप तीनों लिंगों में सत्यवाच् के समान चलते हैं

## जकारान्त शब्दों के रूप

| पुँल्लिग ( वणिज्=वनियां ) के रूप | | | | स्त्रीलिङ्ग | नपुंसकलिङ्ग असृज् ( खून ) शब्द के रूप | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | बहु० | स्त्रीलिङ्ग के रूप पुँल्लिङ्ग के समान होते हैं। | | ए० | द्वि० | बहु० |
| प्र. | वणिक् | वणिजौ | वणिजः | | प्र. | असृक् | असृजी | असृञ्जि |
| द्वि. | वणिजम् | ,, | ,, | | द्वि. | ,, | ,, | ,, |
| तृ. | वणिजा | वणिग्भ्याम् | वणिग्भिः | | तृ. | असृजा | असृग्भ्याम् | असृग्भिः |
| च. | वणिजे | ,, | वणिग्भ्यः | | च. | असृजे | ,, | असृग्भ्यः |
| पं. | वणिजः | ,, | ,, | | पं. | असृजः | ,, | ,, |
| ष. | ,, | वणिजोः | वणिजाम् | | ष. | ,, | असृजोः | असृजाम् |
| सं. | वणिजि | ,, | वणिक्षु | | स. | असृजि | ,, | असृक्षु |
| स. | वणिक् | वणिजौ | वणिजः | | सं. | असृक् | असृजी | असृञ्जि |

प्राय: सब जकारान्त शब्दों के रूप पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग में वणिज् के समान और नपुंसकलिङ्ग में असृज् के समान चलते हैं असृज् के रूप द्वितीया बहुवचन से विकल्प करके और तरह से भी चलते हैं ( अर्थात् असृज् का असन् विकल्प कर के द्वितीया बहुवचन से हो जाता है )

## दकारान्त, धकारान्त और शकारान्त शब्दों के रूप

**सुहृद् ( मित्र ) पुँल्लिङ्ग शब्द के रूप**

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० | सुहृद्* | सुहृदौ | सुहृदः |
| द्वि० | सुहृदम् | ,, | ,, |
| तृ० | सुहृदा | सुहृद्भ्याम् | सुहृद्भिः |
| च० | सुहृदे | ,, | सुहृद्भ्यः |
| पं० | सुहृदः | ,, | ,, |
| ष० | सुहृदः | सुहृदोः | सुहृदाम् |
| स० | सुहृदि | ,, | सुहृत्सु † |
| सं० | सुहृद् | सुहृदौ | सुहृदः |

तकारान्त, दकारान्त, चकारान्त, जकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दों के रूप पुँल्लिङ्ग के समान होते हैं और आपद् (विपत्ति) स्त्रीलिङ्ग के रूप सुहृद् के समान चलते हैं।

**नपुंसकलिङ्ग हृद् (हृदय) शब्दके रूप**

| ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|
| हृत् | हृदी | हृन्दि |
| ,, | ,, | ,, |
| हृदा | हृद्भ्याम् | हृद्भिः |
| हृदे | ,, | हृद्भ्यः |
| हृदः | ,, | ,, |
| हृदः | हृदोः | हृदाम् |
| हृदि | ,, | हृत्सु |
| हृत् | हृदी | हृन्दि |

---

* शब्द के अन्त में केवल एक हलन्त रह सकता है शेष सब गिर जाते हैं अतः स् गिर गया फिर विकल्प करके त् का द् हुआ ४६। देखो ५९.

† ङ्, ञ्, ण्, न्, म्, य्, र्, ल्, व्, को छोड़ यदि किसी व्यञ्जन के परे अक्षरों का प्रथम गण अर्थात क्, ख्, च्, छ्, ट्, ठ्, त्, थ्, प्, फ्, श्, ष्, स्, हो तो वह व्यञ्जन अपने वर्ग का प्रथम हो जाता है यहां प्रत्यय सु था द् के परे स् है अतः दकार अपने वर्ग तवर्ग का प्रथम अक्षर त् हो गया इसी तरह समिध+सु=समित्सु ॥ देखो ( ४५ ) [ खरि च। पा० ८. ४. ५५ ]।

प्रायः सब दकारान्त शब्दों के रूप पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग में सुहृद् के समान और नपुंसकलिङ्ग में हृद् के समान होते हैं ॥

## धकारान्त शब्दों के रूप

**पुँल्लिङ्ग**

सुसमिध् ( वि ) ( समिधा है जिसमें अच्छी ) के रूप बिलकुल स्त्रीलिङ्ग समिध् के समान होते हैं।

**स्त्रीलिङ्ग**

समिध् ( होम की लकड़ी )

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० | समित् | समिधौ | समिधः |
| द्वि० | समिधम् | ,, | ,, |
| तृ० | समिधा | समिद्भ्याम् | समिद्भिः |
| च० | समिधे | समिद्भ्याम् | समिद्भ्यः |
| पं० | समिधः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | समिधोः | समिधाम् |
| स० | समिधि | समिधोः | समित्सु |
| सं० | समित् | समिधौ | समिधः |

**नपुंसकलिङ्ग**

सुसमिध् (शोभना समित् यस्मिन् )

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० | सुसमित् | सुसमिधी | सुसमिन्धि |
| द्वि० | ,, | ,, | ,, |

शेष स्त्री. समिध् के समान

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| सं० | सुसमित् | सुसमिधी | सुसमिन्धि |

## शकारान्त शब्दों के रूप

| पुँल्लिङ्ग विश् ( वैश्य ) के रूप | | | | शकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्दोंके रूप | नपुंकलिङ्ग ताद्दश् ( तैसा ) के रूप | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | द्वि० | वहु० | | ए० | द्वि० | वहु० |
| प्र० | विट्* | विशौ | विशः | पुँल्लिङ्ग के | ताद्दक् | ताद्दशी | ताद्दंशि |
| द्वि० | विशम् | विशौ | विशः | रूपों के | ,, | ,, | ,, |
| तृ० | विशः | *विड्भ्याम् | विड्भिः | समान | ताद्दशा | ताद्दग्भ्याम् | ताद्दग्भिः |
| च० | विशे | ,, | विड्भ्यः | होते हैं। | ताद्दशे | ,, | ताद्दग्भ्यः |
| पं० | विशः | ,, | ,, | | ताद्दशः | ,, | ,, |
| ष० | विशः | विशोः | विशाम् | | ,, | ताद्दशोः | ताद्दशाम् |
| स० | विशि | विशोः | विट्सु † | | ताद्दशि | ,, | ताद्दक्षु |
| सं० | विट् | विशौ | विशः | | ताद्दक् | ताद्दशी | ताद्दंशि |

---

* श् वा छ् के परे झल् अर्थात् वर्ग वा पांचवां अक्षर और य्, र्, ल्, व् को छोड़ यदि कोई व्यञ्जन हो तो श् वा छ् का ष् हो जाता है [सन्धि ५५] और जब ष् + स् है तो अन्तिम स् का लोप हुआ तो ष् रह गया अब ष् का ट् हुआ [सन्धि ५५] क्योंकि अन्त में है और विड्भ्याम् में श् का ड् हुआ क्योंकि भ् चौथा अक्षर परे है।

† सन्धि नियम ५० के अनुसार संज्ञाशब्द के ष् वा ढ् के परे स् हो तो ष् वा ढ् का ट् हो जाता है।

प्रायः सब शकारान्त पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग शब्द ईदृश् (ऐसा), तादृश् (तैसा), दिश् (स्त्री० दिशा) आदि को छोड़ विश् के समान होते हैं।

प्रायः सब शकारान्त नपुंसकलिङ्ग शब्दों के रूप तादृश् के समान चलते हैं।

पुँल्लिङ्ग तादृश् (तैसा) के रूप

| | ए० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्र० | तादृक्* | तादृशौ | तादृशः |
| द्वि० | तादृशम् | ,, | ,, |
| तृ० | तादृशा | तादृग्भ्याम् | तादृग्भिः |
| च० | तादृशे | ,, | तादृग्भ्यः |
| पं० | तादृशः | ,, | ,, |
| ष० | ,, | तादृशोः | तादृशाम् |
| स० | तादृशि | तादृशोः | तादृक्षु† |
| सं० | तादृक् | तादृशौ | तादृशः |

स्त्रीलिङ्ग दिश् (दिशा), ईदृश् (ऐसा), कीदृश् (कैसा), आदि के रूप तादृश् के समान चलते हैं।

जैसे तादृश् के रूप पुँल्लिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग में चलते हैं इसी प्रकार एतादृश् (ऐसा), कीदृश् (कैसा), यादृश् (जैसा) के रूप चलते हैं।

दृश् और स्पृश् जिनके अन्त में हो उन शब्दों के रूप पुँल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग में तादृश् के समान चलते हैं।

---

* दिश् और दृश् अन्त शब्दों का श् व्यञ्जनादि प्रत्यय के परे रहते क् हो जाता है और फिर क् का ग् तीसरा वा चौथा अक्षरादि परे रहते होजाता है (१३)

† तादृश् + सु = तादृष् + सु = तादृक् + सु = तादृक् + षु = तादृक्षु ।

( क्रम विरुद्ध होते हैं वह नीचे लिखते हैं )

## महत् शब्द के रूप

पुँल्लिङ्ग महत् ( बड़ा )

| | ए. | द्वि. | बहु. |
|---|---|---|---|
| प्र० | महान् | महान्तौ | महान्तः |
| द्वि० | महान्तम् | महान्तौ | महतः |
| तृ० | महता | महद्भ्याम् | महद्भिः |
| च० | महते | महद्भ्याम् | महद्भ्यः |
| पं० | महतः | महद्भ्याम् | महद्भ्यः |
| ष० | महतः | महतोः | महताम् |
| स० | महति | महतोः | महत्सु |
| सं० | महन् | महान्तौ | महान्तः |

महत् का स्त्रीलिङ्ग महती है जिसके रूप नदीके समान चलते हैं

नपुंसकलिङ्ग महत् ( बड़ा )

| ए. | द्वि. | बहु. |
|---|---|---|
| महत् | महती | महान्ति |
| महत् | महती | महान्ति |
| महता | महद्भ्याम् | महद्भिः |
| महते | महद्भ्याम् | महद्भ्यः |
| महतः | महद्भ्याम् | महद्भ्यः |
| महतः | महतोः | महताम् |
| महति | महतोः | महत्सु |
| महत् | महती | महान्ति |

पुँल्लिङ्ग मघवत् ( इन्द्र )

| | ए. | द्वि. | बहु. |
|---|---|---|---|
| प्र० | मघवान् | मघवन्तौ | मघवन्तः |
| द्वि० | मघवन्तम् | मघवन्तौ | मघवतः |
| तृ० | मघवता | मघवद्भ्याम् | मघवद्भिः |
| च० | मघवते | मघवद्भ्याम् | मघवद्भ्यः |
| पं० | मघवतः | मघवद्भ्याम् | मघवद्भ्यः |
| ष० | मघवतः | मघवतोः | मघवताम् |
| स० | मघवति | मघवतोः | मघवत्सु |
| सं० | मघवन् | मघवन्तौ | मघवन्तः |

पुँल्लिङ्ग मघवन् ( इन्द्र )

| ए. | द्वि. | व. |
|---|---|---|
| मघवा | मघवानौ | मघवानः |
| मघवानम् | मघवानौ | *मघोनः |
| मघोना | मघवभ्याम् | मघवभिः |
| मघोने | मघवभ्याम् | मघवभ्यः |
| मघोनः | मघवभ्याम् | मघवभ्यः |
| मघोनः | मघोनोः | मघोनाम् |
| मघोनि | मघोनोः | मघवसु |
| मघवन् | मघवानौ | मघवानः |

---

* मघवन्, श्वन् पु० ( कुत्ता ) और युवन् पु० ( युवा, जवान ) के व का उ स्वरादि प्रत्यय परे रहते हो जाता है जैसे मघवन्+अः=मघ+उ+नः=मघोनः ।

## शब्द

सक्तु ( पुं० )=सत्तू
[ सक्तु सदैव बहुवचन में आता है ]
विज्ञातं=वि पूर्व. ज्ञा+क्त=जाना गया
नाम ( अव्यय )=जिसका नाम यह था, नामवाला, वास्तव में
भुक्तशेष ( वि. )=जो खाने से बचा हो
कलशः=कलश, घड़ा
सम्पूरित=सम् पूर्व. पॄ ( पूर्णकरना )+क्त=पूरा किया गया
अवलम्ब्य=अव पूर्व. लम्ब् ( १ आ० लटकाना )+ल्यप्=टांगकर
अधस्तात् ( अव्यय )=नीचे
खट्वा=खटिया
निधाय=[ निपूर्व. धा (रखना )+ल्यप् ] रखकर
सततम् (अव्यय)=सदैव, लगातार

* दृष्टि ( स्त्री. )=निगाह
तावत् ( अव्यय )=तब लों, पहेले
तद् ( अव्यय )=तो, तिस कारण से
दुर्भिक्षम्=क़हत, सूखा
रूप्यम्=रुपिया
रूपकः=रुपिया
अजाद्वयं= { अजा=बकरी
द्वय (न)=दो का समूह=दो }
=दो बकरी
खुरः=खुर ( जानवर के पैर का )
नागदन्तः=खूंटी
यत् ( अव्यव )=जो, जिस कारण से
प्रभूत ( वि )=वहुत
महिषी=भैंस
वड़वा=घोड़ी
प्रसवतः ( अव्यय )=गर्भ से [ तस् ( तसिल् ) प्रत्यय लगाने से वनता है ]

---

* दृश्+क्तिन्=दृष्टि । वहुत धातुओं में क्तिन् प्रत्यय लगता है और स्त्रीलिङ्ग में संज्ञा बनती है शुध्+क्तिन्=शुद्धि ।

विक्रयः=बेचना

प्रासादः=महल

सम्·पूर्व पद् ( ४ आ )=प्राप्त होना

सकाशः=समीपता, नज़दीकी

अश्वशाला=अश्वानाम् शाला

अभि पूर्व. धा=कहना

त्याज्य(वि)=छोड़ने योग्य

गृहकर्मन् ( नं )=गृहस्थ कर्म

सम् पूर्व, उद् पूर्व. स्था=उठना

प्रहारः=मारना, मार

दत्त=( दा+क्त )=दिया गया

भग्न [ भञ्ज् ( टूटना)+क्त]=टूटा हुआ

पतित=पत् (१ प.)+क्त=गिरा हुआ

---

## संस्कृतवाक्यानि ।

यदि वाङ्नाभविष्यत्तुन साधु नासाधु न सत्यंनानृतंविज्ञातमभविष्यत् । विड्भिः मघोने तादृक् महान् वार्षिकयज्ञः समिद्भिः कर्तव्यः यादृशा यज्ञेन मघवान् तुष्येत् । पुरातनराजकीयव्यवस्था सामाजिकैः स्वीकार्य्या । जनता महती देवता नररूपेण तिष्ठति ।

## कृपणब्राह्मणस्य कथा

कस्मिंश्चिन्नगरे कश्चित् कृपणोनाम ब्राह्मणः प्रतिवसति स्म । तेनसक्तुभिर्भुक्तशेषैः कलशः सम्पूरितः, तच्च घटम् नागदन्तेऽवलम्ब्य तस्याधस्तात्खट्वां निधाय सततमेकदृ-

च्छया तमवलोकयतिस्म । अथ कदाचिद्रात्रौस चिन्तितवान् यत्परिपूर्णोघटस्तावत्सक्तुभिर्वर्त्तेत तद्यदि दुर्भिक्षंभवेत् तदनेन* रूपकाणां शतमुत्पद्येत । ततस्तेन मया अजाद्वयं ग्रहीतव्यम् † । ततः कस्मिंश्चित् समये ताभ्यां यूथं भविष्यति । ततो अजाभिः प्रसूता गा ग्रहीष्यामि । गोभिः महिषीःमहिषीभिर्वडवाः । वडवानां प्रसवतः प्रभूता अश्वा भविष्यन्ति तेषां विक्रयात्प्रभूतं सुवर्णम्भविष्यति । सुवर्णेन प्रासादः सम्पत्स्यते ततः कश्चिद्ब्राह्मणो मम गृहमागत्य मह्यं रूपवतीं कन्यान्दास्यति । तत्सकाशात्पुत्रो मे भविष्यति । तस्याहं सोमशर्मा इति नाम करिष्यामि । अहं पुस्तकं गृहीत्वा अश्वशालायाः एकदेशे उपविष्टस्तत् पठिष्यामि । ततः सोमशर्मा मां दृष्ट्वा अश्वखुराणां सकाशात् मम समीपमागमिष्यति । ततोऽहं ब्राह्मणीं कोपेन अभिधास्यामि 'त्वया बालको न त्याज्यः नय बालकं तावदिति' । सापि गृहकर्म्मसु संलग्ना मम वचनं न श्रोष्यति । ततोऽहं समुत्थाय तां पादेन ताडयिष्यामि इत्येवं तेन ध्यानेस्थितेन तथैव पादस्य प्रहारो दत्तो यथा स घटो भग्नः सक्तुभिः सह भूमौ पतितश्च ।

---

* सहस्र, शत आदि नपुंसकलिङ्ग शब्दों के योग में षष्ठी आती है जब यह विशेष्य होते हैं अर्थात् सैकड़ा आदि अर्थ रखते हैं ।

† ग्रह्=( ग्रहणकरना ) धातु में लुट् , लट् और लङ् में इ दीर्घ होजाती है ( जैसे ग्रहीता, ग्रहीष्यति इत्यादि )

## भाषा ।

सत्य बोलने वाले की वाणी माननीय है। हाथ से खून गिरता है। खाटपर से वह गायों और घोड़ियों को देखता है । तुम सुनोगे कि मैं प्रयाग में जाकर पढूंगा। अस्त्रों की मारसे योधा मरते हैं। मैं युद्ध नहीं करूँगा। जगत् बहुत विचित्र है। वह हज़ार रुपिया ले जावेगा। मैं पहले विद्या को अच्छी तरह पढूंगा तव मैं उपदेश दूंगा। दुर्भिक्ष जब होगा तो निश्चय है कि राजा अच्छा प्रबन्ध करेगा। घर के काम अच्छे प्रकार करने चाहिये। यह बड़ा वृक्ष बड़ी २ शाखाएँ फैलाता है और बड़े २ फल देता है। वैश्यों की सभा मे उपदेश कौन करता है। मित्र का हृदय शुद्ध होना चाहिए। वह कैसी पूजा करता है। जैसा तुम्हारा धन है वैसा औरों का भी है। तुमने कैसे यज्ञ और दान किये। हम सबने बड़े २ दान किए हैं और चाहते हैं कि और बहुत लोग ऐसे ही करें। वैसे वैश्य यज्ञों को फैलावें और बड़े धन की रक्षा करें॥

---

# पञ्चम पाठ

## धातु

संस्कृत की सब धातुओं के दशलकार होते हैं इनमें से चार अर्थात् लट्, लङ्, लोट् और विधिलिङ् बनाने के हेतु सब धातुओं को दश गणों में विभक्त किया है। इन दश गणों में से चार गणों की अर्थात् पहेले, चौथे, छठे, और दशवें गण की धातुओं के रूप एक प्रकार से बनते हैं और शेष छे गणों की धातुओं के रूप दूसरे प्रकार से बनते हैं संक्षेपतः दशगणों को हम दो श्रेणी वा दर्जों में विभक्त कर सकते हैं पहेले दर्जे या श्रेणी में १, ४, ६, और १०, यह चार गण आवेंगे और इनमें प्रत्यय जोड़ने के पूर्व अङ्ग ( अर्थात् धातु का वह रूप जो गुण आदि करके विकरण ( गण का चिन्ह ) जोड़ने से बनता है जिसमें प्रत्यय जोड़ने से रूप बनते हैं ) अकारान्त होता है और दूसरी श्रेणी वा दर्जे में ( २ ) अदादिगण ( ३ ) जुहोत्यादिगण ( ५ ) स्वादिगण ( ७ ) रुधादिगण ( ८ ) तनादिगण ( ९ ) क्रयादिगण यह छे गण आवेंगे जिनमें विशेषता यह है कि इनमें अङ्ग जिसमें प्रत्यय जोड़े जाते हैं अकारान्त नहीं होता क्योंकि पहेली श्रेणी अर्थात् १, ४, ६ और १० गणों के विकरण अर्थात् गण के चिन्ह ( १ अ ४ य ६ अ १० अय ) सब अकारान्त हैं और दूसरी श्रेणी के शेष ६ गणों के चिन्ह अकारान्त नहीं हैं। चार लकारों ( लट्, लङ्, लोट्, विधिलिङ् ) में जो प्रत्यय जोड़े जाते हैं वे एक प्रकार के होते हैं और सार्वधातुक कहाते हैं और जो प्रत्यय शेष लकारों ( लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, लिट्, लुङ ) में जोड़े जाते हैं वे

दूसरे प्रकार के होते हैं उनको आर्धधातुक कहते हैं। सार्वधातुक प्रत्यय जोड़ने के पूर्व यह विचार करना पड़ता है कि कौन गण की धातु है और आर्धधातुक प्रत्यय जोड़ने के पूर्व यह विचार करना पड़ता है कि धातु सेट्, अनिट्, वा वेट् है। *

---

*** सब धातुओं के लकारों के प्रत्यय**

प्रत्यय

- सार्वधातुक (लट्, लङ्, लोट्, विधिलिङ्) (१० गणों का विचार)
  - प्रथम श्रेणी जिसमें अङ्ग अकारान्त होता है १, ४, ६, १० गण
  - दूसरी श्रेणी जिसमें अङ्ग अकारान्त नहीं होता है=२, ३, ५, ७, ८, ९ गण
- आर्धधातुक (लुट्, लृट्, लृङ्, आशीर्लिङ्, लिट्, लुङ्) (सेट्, अनिट्, वेट् का विचार)

संस्कृत व्याकरण में प्रत्यय इस प्रकार लिखे हैं जो कुछ बदलादि करके लकारों में जोड़े जाते हैं।

तिप्तस्झिसिप्थस्थमिब्वस्मस्तातांझथासाथाम्ध्वमिड्वहिमहिङ्। (पा० ३. ४.७८)

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र. | म. | उ. | प्र. | म. | उ. |
| ए० | तिप् | सिप् | मिप् | त | थास् | इट् |
| द्वि० | तस् | थस् | वस् | आताम् | आथाम् | वहि |
| बहु० | झि | थ | मस् | झ | ध्वम् | महिङ् |

दूसरी श्रेणी के गणों ( २, ३, ५, ७, ८, ९ गणों ) की धातुओं में तथा विकरणों ( चिन्हों ) में प्रत्यय जोड़ने के पूर्व कुछ विशेष परिवर्तन करने पड़ते हैं इन परिवर्तनों के विचार से हम सब प्रत्ययों के जो दूसरी श्रेणी के गणों की धातुओं में लगाए जाते हैं दो भेद करते हैं एक प्रकार के प्रत्ययों को प्रबल प्रत्यय कहेंगे जिन के परे रहते धातु के अङ्ग के अन्तिम स्वर वा उपधा के ह्रस्व स्वर का गुण हो जाता है और दूसरे प्रकार के प्रत्ययों को दुर्वल कहेंगे जिनके परे रहते धातु के अङ्ग के अन्तिम स्वर वा उपधा के ह्रस्व स्वर का गुण नहीं होता। *

---

## दूसरी श्रेणी के गणों की धातुओं के

* प्रत्यय

**प्रवल**

( १ ) पर. के लट्, लङ्, के सब ए. व. और लोट् के प्र० के ए. व. उत्तम के तीनों वचन,
( २ ) आ. के लोट् के उत्तम पुरुष के सब वचन।

**दुर्वल**

( १ ) पर. के लट्, लङ् के सब द्विवचन और बहुवचन, लोट् के प्र. के द्वि. व. बहु. व, म. के सब वचन, विधि के सब व.
( २ ) आ. के लोट् के उ. को छोड़ सब प्रत्यय, लट्, लङ् और विधिलिङ् के सब प्रत्यय

तन् [ ( प. आ. ८ ) = फैलाना ] के रूप

## लट्

| परस्मैपद | प्र. | म. | उ. | आत्मनेपद | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ए० | *तनोति | तनोषि | तनोमि | ए० | तनुते | तनुषे | तन्वे |
| द्वि० | तनुतः | तनुथः | तनुवः, तन्वः † | द्वि० | तन्वाते | तन्वाथे | तनुवहे, तन्वहे |
| बहु० | ‡ तन्वन्ति | तनुथ | तनुमः, तन्मः | बहु० | तन्वते | तनुध्वे | तनुमहे, तन्महे |

## लोट् के प्रत्यय

| परस्मैपद | प्र. | म. | उ. | आत्मनेपद | प्र. | म. | उ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ए० | तु (७) | हि | आनि (८) | ए० | ताम् | स्व | ऐ (११) |
| द्वि० | ताम् | तम् | आव (९) | द्वि० | आताम् | आथाम् | आवहि (१२) |
| बहु० | अन्तु | त | आम (१०) | बहु० | अताम् | ध्वम् | आमहि (१३) |

* तन्+उ ( ८ गण का विकरण ) = तनु+ति प्रबल है अतः अङ्ग तनु के अन्तिम स्वर उ का गुण ओ हुआ = तनो+ति = तनोति ।

‡ तन्+उ ( ८ गण का विकरण ) = तनु+अन्ति = ( दुर्बल है अतः केवल प्रत्यय जोड़ा ) तन्वन्ति [ सन्धि ३ ]

† यत्र का अन्तिम उ विकल्प करके गिर जाता है यदि उसके परे व अथवा म हो किन्तु यदि उ के पूर्व कोई संयुक्त अक्षर है तो नहीं गिरता है । ( लोपश्चास्यान्यतरस्यांम्वोः । पा० ६. ४. १०७ )

## लङ्

| | प्र. | म. | उ | | प्र | म | उ. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ए० | अतनोत् | अतनोः | अतनवम् | ए० | अतनुत | अतनुथाः | अतन्वि |
| द्वि० | अतनुताम् | अतनुतम् | अतनुव, अतन्व | द्वि० | अतन्वाताम् | अतन्वाथाम् | अतनुवहि, अतन्वहि |
| बहु० | अतन्वन् | अतनुत | अतनुम, अतन्म | बहु० | अतन्वत | अतनुध्वम् | अतनुमहि, अतन्महि |

## विधिलिङ् के प्रत्यय

| परस्मैपद | | | | आत्मनेपद | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र. | म. | उ. | | प्र. | म. | उ. |
| ए० | यात् | याः | याम् | ए० | ईत | ईथाः | ईय |
| द्वि० | याताम् | यातम् | याव | द्वि० | ईयाताम् | ईयाथाम् | ईवहि |
| बहु० | युः | यात | याम | बहु० | ईरन् | ईध्वम् | ईमहि |

**नोटः**—प्रत्ययों में कोष्ठ में लिखे १३ प्रत्यय ( १० परस्मैपद में और ३ आत्मनेपद में ) प्रबल हैं शेष सब प्रत्यय दुर्बल हैं। प्रबल के परे रहते अन्तिम स्वर का वा उपधा के ह्रस्व स्वर का गुण होता है दुर्बल के परे रहते कुछ नहीं होता केवल प्रत्यय जोड दिए जाते हैं।

| दृश् ( १ प )=देखना | | | | गम् ( १ प. जाना ) | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
| ए. | अदर्शत्, | अदर्शः | अदर्शम् | अगमत् | अगमः | अगमम् |
| | अद्राक्षीत् | अद्राक्षीः | अद्राक्षम् | | | |
| द्वि. | अदर्शताम् | अदर्शतम् | अदर्शाव | अगमताम् | अगमतम् | अगमाव |
| | अद्राष्टाम् | अद्राष्टम् | अद्राक्ष्व | | | |
| बहु. | अदर्शन् | अदर्शत | अदर्शाम | अगमन् | अगमत | अगमाम |
| | अद्राक्षुः | अद्राष्ट | अद्राक्ष्म | | | |

दूसरे भेद में धातु के उपधा का अनुस्वार ( न् ) गिर जाता है जैसे भ्रंश् (४ प० भ्रश्यति) का अभ्रशत्। मुच् ( ६ प. आ. मुञ्चति) का अमुचत्, अमुक्त।

कुच्छ प्रसिद्ध धातुओं का दूसरे भेद में लुङ् प्र. ए. वचन देते हैं। अस् (४ प.) आस्थत्, आस्थताम्। शक् ( ५ प. ) अशकत्। पत्। (१ प. गिरना ) अपप्तत्। विद् ( ६ प. आ. ) अविदत्। आप् ( ५ प. ) आपत्। गम् (१ प.) अगमत्। पुष् (४ प.) अपुषत्। दृश् (१ प.) अदर्शत्। बुध् (१ प. आ. ) अबुधत् वा अबोधीत्, अबोधिष्ट इत्यादि।

## तीसरा भेद अर्थात् चङ्युक्त लुङ्

* इस भेद के भी वही प्रत्यय हैं जो दूसरे भेद के और इसमें भी उस भेद के समान धातु में एक अ जोड़कर प्रत्यय लगाये जाते हैं। परन्तु धातु को द्वित्व करना पड़ता है।

---

* ( तृतीय भेद में संस्कृत व्याकरण के च्लि का चङ् होजाता है जिसका च् ङ् गिर जाता है अ शेष रहता है ) चङ् परे रहते धातु को द्वित्व करना पड़ता है।

*इसमें चुरादिगणी धातुओं तथा णिजन्तादि प्रत्ययान्त धातुओं के रूप चलते हैं। तीसरे भेद में अर्थात् चङ युक्त लुङ् में धातु द्वित्व होती हैं।

## चुर् (१० चोराना)

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
| ए. | †अचूचुरत् | अचूचुरः | अचूचुरम् | अचूचुरत | अचूचुरथाः | अचूचुरे |
| द्वि. | अचूचुरताम् | अचूचुरतम् | अचूचुराव | अचूचुरेताम् | अचूचुरेथाम् | अचूचुरावहि |
| बहु. | अचूचुरन् | अचूचुरत | अचूचुराम | अचूचुरन्त | अचूचुरध्वम् | अचूचुरामहि |

*णिश्रिद्रुस्रुभ्यः कर्तरि चङ्। पा० ३. १. ४८=णि अर्थात् णिजन्तादि धातुओं से तीसरा भेद आता है।

चङि। पा० ६. १. ११=चङ् में धातु का द्वित्व होता है।

† अ+चुर्+अ+त्=अ+चुचुरत् (संधि ६०) एक यह नियम है कि जो अक्षर द्वित्व किया गयाहै और पूर्व रक्खा गया है यदि इसके परे के अक्षर का स्वर ह्रस्व है और इस ह्रस्व के परे कोई संयुक्त अक्षर भी नहीं है तो पूर्व के अक्षर का ह्रस्व स्वर दीर्घ हो जाता है और यदि इसका ह्रस्व स्वर अ है तो उस अ का इ हो जावेगा यहां पहेले चु के परे जो दूसरा चु है उसका स्वर ह्रस्व है अतः पहले चु का स्वर दीर्घ होगया अचूचुरत् यह रूप हुआ इसी प्रकार भक्ष् बभक्ष् (६०) (ऊपर लिखित अनुसार)=अबभक्षत् इत्यादि हुआ, ब की अ का इ नहीं हुआ क्योंकि क्ष (संयुक्त अक्षर) भ के परे है।

तीसरे भेद अर्थात् *चङ्युक्तलुङ् की कुछ प्रसिद्ध धातुएं। श्रि ( १ प. आ. आश्रय लेना ) का अशिश्रियत्—त। कथ् ( १० प. आ. ) अचकथत्—त। अर्थ् ( १० आ. ) आर्तथत। गण् (१० प. आ.) अजगणत्—त, अजीगणत्—त। स्थाप् ( स्था+णिच् ) अतिष्ठिपत्—त। सूच् (१०) असुसूचत्—त। भाव् (भू+णिच्) अबीभवत्—त। गम् ( गम्+णिच् ) अजीगमत्—त। ज्ञप् ( १० ) वा ज्ञाप् ( ज्ञा+णिच् ) का अजिज्ञपत्—त।

## चौथा भेद अर्थात् सिच्युक्त लुङ्

† चतुर्थभेद के लुङ् में अर्थात् सिच् युक्त लुङ् में परस्मैपद में धातु के स्वर ( उपधा वा अन्तिम ) की वृद्धि होजाती है और आत्मनेपद में अन्तिम स्वर केवल इ ई वा उ ऊ ( ह्रस्व वा दीर्घ ) का गुण होता है ( उपधा के स्वर का नहीं ) और फिर आगे लिखे प्रत्यय जोड़ दिए जाते हैं। प्रायः अनिट् धातु इस भेद को लेते हैं।

---

*दीर्घो लघोः। पा० ७. ४. ९४=अभ्यास का लघु स्वर दीर्घ होजाता है जब उसके परे अक्षर का स्वर लघु हो और चङ् परे हो ( संयुक्त अक्षर परे रहते ह्रस्व भी दीर्घ माना जाता है )।

सन्यतः। पा० ७. ४ ७९=अभ्यास के अ का इ हो चङ् परे रहते जो सनवत् है। कथ् आदि धातुओं का अ इ नहीं होता है।

† ( चतुर्थ भेद में च्लि का सिच् होजाता है ) ( सिच् में इ च् गिर कर स शेष रहता है ) सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु। पा. ७ २. १

## नी (१ प. आ.)=ले जाना

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
| ए. | *अनैषीत् | अनैषीः | अनैषम् | * अनेष्ट | अनेष्ठाः | अनेषि |
| द्वि. | अनैष्टाम् | अनैष्टम् | अनैष्व | अनेषाताम् | अनेषाथाम् | अनेष्वहि |
| बहु. | अनैषुः | अनैष्ट | अनैष्म | अनेषत | अनेढ्वम् | अनेष्महि |

* नी के अन्तिम स्वर ई की वृद्धि ऐ परस्मैपद में हुई और आत्मनेपद में ई का गुण ए हुआ और फिर स्त के स् का ष् हुआ (४४) नी+सीत्=नै+सीत् =अनैषीत् ; अनी+स्त=अने+स्त=अनेष्ट (४४)

## चतुर्थ भेद के प्रत्यय

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
| ए. | सीत् | सीः | सम् | स्त | स्थाः | सि |
| द्वि. | स्ताम् | स्तम् | स्व | साताम् | साथाम् | स्वहि |
| बहु. | सुः | स्त | स्म | सत | ध्वम् | स्महि |

* सिचि वृद्धिः परस्मैपदेषु । पा० ७. २. १.

**कृ ( ८ प. आ. )=करना**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ए. | अकार्षीत् | अकार्षीः | अकार्षम् | *अकृत | अकृथाः | अकृषि |
| द्वि. | अकार्ष्टाम् | अकार्ष्टम् | अकार्ष्व | अकृषाताम् | अकृषाथाम् | अकृष्वहि |
| बहु. | अकार्षुः | अकार्ष्ट | अकार्ष्म | अकृषत | अकृढ्वम् | अकृष्महि |

चतुर्थ भेद की प्रसिद्ध धातुएं। जि ( १ प. ) अजैषीत्। वि+जि ( १ आ ) व्यजेष्ट। पच् ( १ प. आ ) अपाक्षीत्, अपाक्ताम्, और अपक्त, अपक्षाताम् आदि भञ्ज् ( ७ प. ) अभांक्षीत्। वस् (१ प) अवात्सीत्, अवात्ताम्, अवात्सुः। वह् ( १ प. आ. ) अवाक्षीत्, अवोढाम्, अवाक्षुः और अवोढ, अवक्षाताम् अवक्षत। पद् (४ आ.) अपादि, अपत्साताम्, अपत्सत, अपत्थाः। आत्मनेपद में दा—अदित अदिषाताम् ऐसे ही धा—अधित।

प्रच्छ् ( ६ प ) अप्राक्षीत्, अप्राष्टाम् इत्यादि।

## †पांचवां भेद अर्थात् इसिच् ( इस् ) युक्त लुङ्.

---

* जब स्त और स्थाः ह्रस्व स्वर के परे अथवा झल् व्यञ्जन के परे होते हैं तो उनका स् गिर जाता है कृ का ऋ ह्रस्व है अतः अकृ+स्त=अकृत और आत्मनेपद में केवल अन्तिम इ, ई, उ, ऊ का गुण होता है परन्तु ऋ का नहीं होता। परस्मपद में ऋ की वृद्धि आर् हुई।

**† पांचवें भेद के प्रत्यय**

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र. | म. | उ. | प्र. | म. | उ |
| ए. | ईत् | ईः | इषम् | इष्ट | इष्ठाः | इषि |
| द्वि. | इष्टाम् | इष्टम् | इष्व | इषाताम् | इषाथाम् | इष्वहि |
| बहु. | इषुः | इष्ट | इष्म | इषत | इध्वम् | इष्महि |

## ज्ञा ( ६ प. आ. जानना )

| | परस्मैपद प्र० | म० | उ० | आत्मनेपद प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ए. | अज्ञासीत् | अज्ञासीः | अज्ञासिषम् | अज्ञास्त | अज्ञास्थाः | अज्ञासि |
| द्वि. | अज्ञासिष्टाम् | अज्ञासिष्टम् | अज्ञासिष्व | अज्ञासाताम् | अज्ञासाथाम् | अज्ञास्वहि |
| बहु. | अज्ञासिषुः | अज्ञासिष्ट | अज्ञासिष्म | अज्ञासत | अज्ञाध्वम् | अज्ञास्महि |

घ्रा ( सूंघना ) के रूप एक वार दा के समान पहेले भेद में अघ्रात् इत्यादि और दूसरी वार ज्ञा के समान अघ्रासीत् इत्यादि होते हैं। गै ( गाना ) के रूप अगासीत् इत्यादि ध्यै के रूप अध्यासीत् इत्यादि ज्ञा के समान होते हैं। यम् (१ प. यच्छ्) का अयंसीत् आदि होते हैं। मन् ( ४ आ. ) का अमंस्त, रम् ( १ आ. ) का अरंस्त आत्मनेपद में होते हैं।

विपूर्व. रम् ( प. हो जाता है ) व्यरंसीत्। नम् ( १ प. ) अनंसीत्।

# * सातवां भेद अर्थात् क्स (स) युक्त लुङ्.

## * सतावें भेद के प्रत्यय

| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ए. | सत् | सः | सम् | सत | सथाः | सि |
| द्वि. | सताम् | सतम् | साव | साताम् | साथाम् | सावहि |
| बहु. | सन् | सत | साम | सन्त | सध्वम् | सामहि |

* जो धातु अनिट् हैं और जिन के अन्त में श्, ष्, स्, वा ह् हो और उपधा में इ, उ, ऌ, वा ऋ हो (दृश् को छोड़) वे इस भेद को लेते हैं। यह भेद परस्मैपद और आत्मनेपद दोनों है इसमें सीधे प्रत्यय जोड़े जाते हैं।

दिश् ( ६ प. आ. देना, आज्ञा देना )

| | परस्मैपद | | | आत्मनेपद | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | प्र० | म० | उ० | प्र० | म० | उ० |
| ए. | अदिक्षत् | अदिक्षः | अदिक्षम् | अदिक्षत | अदिक्षथाः | अदिक्षि |
| द्वि. | अदिक्षताम् | अदिक्षतम् | अदिक्षाव | अदिक्षाताम् | अदिक्षाथाम् | अदिक्षावहि |
| बहु. | अदिक्षन् | अदिक्षत | अदिक्षाम | अदिक्षन्त | अदिक्षध्वम् | अदिक्षामहि |

सातवें भेद की कुछ प्रसिद्ध धातुएँ

स्पृश् ( ६ प. ) अस्पृक्षत् वा ( और भेदों में अस्पार्क्षीत्, अस्प्राक्षीत् ) रुह् ( १ प ) अरुक्षत्। द्विष् ( २ प. आ. ) अद्विक्षत्—त। विश् ( ६ प.) अविक्षत्।

दुह् ( २ प. आ. ) अधुक्षत्—त ( अदुग्ध ) इत्यादि।

---

* ( सातवें भेद में च्लि का क्स होता है )

शल इगुपधादनिटः क्सः। पा० ३. १. ४५। =शल् ( श् ष् स् ह् ) अन्त वाले और इक उपधावाले धातुओं से सातवां भेद आता है।

# वाच्य

## ( १ ) कर्तृवाच्य

धातु के दश लकारों के रूप अभी तक कर्तृवाच्य में कहे गए हैं अर्थात् उनका कर्त्ता प्रथमा और कर्म द्वितीयामें आता है। स कार्य्यं करोति, स पुस्तकमपठत् इत्यादि।

## ( २ ) कर्मवाच्य

जब सकर्मक क्रिया का कर्त्ता तृतीया विभक्ति और कर्म प्रथमा विभक्ति लेता है तो धातु में कुछ लकारों में य जोड़कर और कुछ में बिना य जोड़े आत्मनेपद के प्रत्यय लगते हैं ऐसे सकर्मक क्रियाओं के रूपों को कर्मवाच्य के रूप कहते हैं। जैसे—स ग्रन्थं पठति ( कर्तृवाच्य ), तेन ग्रन्थः पठ्यते ( कर्मवाच्य )।

## ( ३ ) भाववाच्य

जब अकर्मक क्रिया का कर्त्ता तृतीया विभक्ति लेता है और धातु में कुछ लकारों में य जोड़ कर और कुछ में बिना य जोड़े हुए आत्मनेपद के प्रत्यय लगाये जाते हैं तो ऐसे अकर्मक धातु के रूपों को भाववाच्य के रूप कहते हैं जैसे स गच्छतु ( कर्तृवाच्य ) तेन गम्यताम् ( भाववाच्य )। अहं गच्छामि ( कर्तृवाच्य ), मया गम्यते ( भाववाच्य )।

## ( ४ ) * कर्मकर्तृवाच्य

कर्तृवाच्य, कर्मवाच्य, और भाववाच्य के अतिरिक्त संस्कृत में एक कर्मकर्तृवाच्य होता है। सकर्मक धातुओं का कर्मवाच्य बनाते समय जब कर्त्ता के व्यापार

---

* यदा कर्मैव कर्तृत्वेन विवक्षितं तदा सकर्मकाणामप्यकर्मकत्वात्कर्तरि भावे च लकारः।

के प्रकट करने की इच्छा नहीं होती है तो कर्त्ता का लोप कर देते हैं ( अर्थात् तृतीयान्त कर्त्ता नहीं रखते हैं ) और केवल बनाया हुआ प्रथमान्त शब्द जो पहले कर्म था वह ( कर्त्ता के आकार में ) और धातु कर्म्मवाच्य में रखते हैं ताकि वास्तविक कर्त्ता का व्यापार प्रकट न हो किन्तु कर्म्म कर्त्ता का काम करे। इस प्रकार कर्म्मकर्तृवाच्य बनता है जैसे देवदत्तः ओदनं पचति। इसका कर्म्मकर्तृवाच्य ओदनः ( स्वयमेव ) पच्यते=चांवल ( स्वयं ) चुर रहे हैं। 'स केदारं खनति' का कर्मकर्तृवाच्य=केदारः खन्यते=कियारी खुद रही है। फलं पच्यते=फल पक रहा है। इन सब वाक्यों में पूर्व का कर्त्ता नहीं आया। यदि कर्त्ता तृतीयान्त प्रकट करदें तो यह कर्मवाच्य में हो जावेंगे। जैसे कालेन फलं पच्यते। इत्यादि

प्रथम पुस्तक में कर्मवाच्य और भाववाच्य बनाने की रीति बता चुके हैं उसको क्रम से यहां रख कर सब लकारों का वाच्य बताते हैं।

* दश गणों के धातुओं के लट्, लङ्, लोट्, और विधिलिङ् में कर्मवाच्य वा भाववाच्य बनाने का यह नियम है—चाहे जिस पद की धातु हो उसमें य जोड़ कर आत्मनेपद के प्रत्यय जोड़ दो। यह य दुर्बल प्रत्यय है अतएव इसके परे पूर्व स्वर ( अर्थात् धातु के अन्तिम स्वर ) वा उपधा के स्वर का गुण नहीं होता

---

* सार्वधातुके यक्। पा० ३. १. ६७—यक् में क् गिर जाता है और जिस प्रत्यय में क्, ङ्, ग् गिरता है उसके परे रहते गुण वृद्धि नहीं होती है अर्थात् वह दुर्बल प्रत्यय है। क्ङिति च। पा० १. १. ५।)

किन्तु कुछ धातुओं में इस य के परे रहते थोड़े परिवर्तन हो जाते हैं वे नीचे लिखे जाते हैं :—*

( १ ) धातु के अन्तिम ऋ का रि हो जाता है जैसे कृ=क्रियते [कृ+क्+ऋ =क्+रि=क्रि] ।

† ( २ ) धातु के अन्तिम ऋ के पूर्व यदि कोई संयुक्त अक्षर है तो ऋ का गुण अर्थात् अर् हो जाता है और जागृ का नियमविरुद्ध ही जागर् हो जाता है जैसे जागर्यते । स्मृ=स्मर्यते ।

‡ ( ३ ) कुछ धातु जैसे वप् , यज् , वच्, वह् , ग्रह्, प्रच्छ्, वद् इत्यादि का सम्प्रसारण हो जाता है अर्थात् य् , र् , ल् , व् , के स्थान में क्रम से इ, ऋ, ऌ, उ हो जाते हैं जैसे वच्=उच्यते, यज्,=इज्यते, वप्=उप्यते, वह्=उह्यते, ग्रह्= गृह्यते, प्रच्छ्=पृच्छयते, अनु पूर्वक वद्=अनूद्यते ( अनुवाद किया जाता है )। वच् वा ब्रू का उच्यते होता है अस् ( होना ) का भूयते होता है ।

---

* कर्मवाच्य वा भाववाच्य का केवल प्र. ए. व. का रूप लिखा शेष लट्, लङ्, लोट् , विधिलिङ् में स्वयं चला लो ।

† गुणोऽर्ति संयोगाद्योः । पा० ७. ४. २९

‡ वचिस्वपियजादीनां किति । पा० ६. १. १५.

इग्यणः सम्प्रसारणम् । १. १. ४५

*(४) दा, धा और गै आदि धातु जिन के अन्त में आ, ए, ऐ ओ वा औ हो उनके अन्त का स्वर ई हो जाता है जैसे दा=दीयते, धा=धीयते, गै=गीयते (गाया जाता है) इत्यादि।

†(५) धातु का अन्तिम इ वा उ दीर्घ हो जाता है जैसे जि=जीयते, स्तु=स्तूयते।

(६) अन्तिम ॠ का ईर् और जब ॠ के पूर्व पवर्ग वा व हो तो ॠ ऊर् हो जाता है स्तॄ=स्तीर्यते, कॄ=कीर्यते, पॄ=पूर्यते।

(७) कुच्छ धातुओं का अनुस्वार वा न् गिर जाता है मन्थ्=मथ्यते, दंश्=दश्यते, ग्रन्थ्=ग्रथ्यते, बन्ध्=बध्यते।

२ लट्, लङ्, लोट्, विधिलिङ् को छोड़ शेष सब लकारों में सब धातुओं के कर्मवाच्य और भाववाच्य में रूप (आशीर्लिङ्, लुट्, लृट्, लृङ्, लिट्, लुङ् में सब रूप) धातुओं के केवल आत्मनेपद में रूप चलाने से बनते हैं चाहे धातु केवल परस्मैपदी हों तो भी ऐसा ही करना चाहिए संक्षेपतः सब धातुओं को आत्मनेपद मानकर उनके रूप चलाना चाहिए वही रूप कर्म वा भाववाच्य के होंगे जैसे गम्–जग्मे (लिट्), नी–निन्ये (लिट्), भू–बभूवे (लिट्) कथ्=कथयांचक्रे वा कथयां-

---

* घुमास्थागापाजहातिसां हलि। पा० ६. ४. ६६.

† अकृत्सार्वधातुकयोर्दीर्घः। पा० ७. ४. २५।

बभूवे वा कथयामासे ( लिट् ); बुध्=बोधितासे ( लुट्, म. ए. ), बुध्=बोधिष्यते ( लृट् ) अबोधिष्यत ( लृङ् )

३ * लुङ् में भी प्रथम पुरुष एक वचन को छोड़ शेष सब रूपों में सब धातुओं को आत्मनेपद का मानकर रूप चलाओ वही रूप कर्म वा भाववाच्य के होंगे किन्तु लुङ् प्रथम पुरुष एकवचन का रूप सब धातुओं का धातु में केवल इ (चिण्) प्रत्यय जोड़ने से बनता है इस इ के परे अन्तिम स्वर और उपधा के अ की वृद्धि होती है और अ को छोड़ यदि और कोई स्वर उपधा का है तो उसका गुण होता है। शेष सब वचनों और पुरुषों में लुङ् में आत्मनेपद के प्रत्यय जोड़े जाते हैं। जैसे पठ्=अपाठि ( पढ़ागया ), कृ=अकारि ( ऋ की वृद्धि आर्=कृ=कार +इ=अकारि ), दा=अदायि, गै=अगायि।

† आकारान्त धातुओं से लुङ् प्रथमपुरुष एकवचन में एक य् आ जाता है तब इ जोड़ते हैं।

---

* चिण्भावकर्मणोः। पा० ३. १. ६६.=लुङ्. में केवल प्रथमपुरुष एकवचन में चिण् ( इ ) प्रत्यय लगता है।

† आतो युक् चिण्कृतोः। पा. ७. ३. ३३.

आदेच उपदेशेऽशिति। पा० ६. १. ४५.=धातु के अन्तिम ए, ऐ, ओ, औ का आ हो जाता है।

## वुध् (१ प. आ.) केवल परस्मैपदी धातु के कर्मवाच्य में रूप

### लुट्

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | वोधिता | वोधितासे | वोधिताहे |
| द्वि० | वोधितारौ | वोधितासाथे | वोधितास्वहे |
| व० | वोधितारः | वोधिताध्वे | वोधितास्महे |

### लृट्

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | वोधिष्यते | वोधिष्यसे | वोधिष्ये |
| द्वि० | वोधिष्येते | वोधिष्येथे | वोधिष्यावहे |
| व० | वोधिष्यन्ते | वोधिष्यध्वे | वोधिष्यामहे |

### लृङ्

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | अवोधिष्यत | अवोधिष्यथाः | अवोधिष्ये |
| द्वि० | अवोधिष्येताम् | अवोधिष्येथाम् | अवोधिष्यावहि |
| व० | अवोधिष्यन्त | अवोधिष्यध्वम् | अवोधिष्यामहि |

### आशीर्लिङ्

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | वोधिषीष्ट | वोधिषीष्ठाः | वोधिषीय |
| द्वि० | वोधिषीयास्ताम् | वोधिषीयास्थाम् | वोधिषीवहि |
| व० | वोधिषीरन् | वोधिषीध्वम् | वोधिषीमहि |

### लिट्

| | प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|---|
| ए० | वुवुधे | वुवुधिषे | वुवुधे |
| द्वि० | वुवुधाते | वुवुधाथे | वुवुधिवहे |
| व० | वुवुधिरे | वुवुधिध्वे | वुवुधिमहे |

## लुङ्

| प्र० | म० | उ० |
|---|---|---|
| अबोधि | अबोधिष्ठाः | अबोधिषि |
| अबोधिषाताम् | अबोधिषाथाम् | अबोधिष्वहि |
| अबोधिषत | अबोधिढ्वम् | अबोधिष्महि |

# प्रत्ययान्तधातु

## (१) *णिजन्त धातु

प्रत्ययान्तधातु उनको कहते हैं जो धातुओं में कुछ प्रत्यय जोड़ने से भिन्न धातु बन जाते हैं जैसे णिच् प्रत्यय से णिजन्त धातु बनता है जिसमें कोई दूसरे से काम कराता

---

* णिजन्त = णिच् है अन्त में जिसके ( ऐसी धातु )। णिच् का ण् गिर जाता है और च् गिर जाता है केवल इ शेष रहता है। और यह नियम याद रखना चाहिये कि जिस प्रत्यय में ण् वा व् गिरता है उसके परे रहते अन्तिम स्वर वा उपधा के अ की वृद्धि होती है और उपधा के ह्रस्व स्वर ( अ को छोड़ ) का गुण होता है अतएव जिस धातु में णिच् जोड़ी जाती है उसके अन्तिम स्वर वा उपधा के अ की वृद्धि करके और यदि उपधा में अ को छोड़ कोई और ह्रस्व स्वर है तो उसका गुण करके इ जोड़ी जाती है तो इसका गुण ए इस कारण हो जाता है कि इसमें शप् ( अ ) जोड़ना पड़ता है तब ए का अय् होजाता है। इस प्रकार ए + अ = अय णिच् का चिन्ह है। धातु में अय को जोड़कर चुरादिगण के समान रूप चलाओ।

है कृ का णिजन्त कारयति (कराता है) होता है। णिच् प्रत्यय धातु में अकर्मक से सकर्मक बनाने के लिए भी प्रयुक्त होता है। णिच् को दशगणों की प्रत्येक धातु में जोड़ कर णिजन्त धातु बना सकते हैं। णिच् जब धातु में जोड़ा जाता है तो बदलकर अय हो जाता है अर्थात् धातु में अय जोड़कर बिल्कुल चुरादि गण के समान सब लकारों में रूप चलाना चाहिए। मैंने इस पुस्तक में बहुत स्थानों पर णिजन्त धातुओं के अर्थ लिखते समय ( १० ) चुरादिगण का चिन्ह धातुओं के आगे इस लिए लिखा है कि इसके रूप भी चुरादिगण के समान चलते हैं केवल अर्थों में भेद है। यह आत्मनेपद और परस्मैपद दोनों लेता है। इसके अय के परे रहते चुरादिगण के समान धातु के अन्तिम स्वर वा उपधा के अ की वृद्धि हो जाती है और अ को छोड़ यदि और कोई ह्रस्व स्वर उपधा का हो तो उसका केवल गुण होता है। किसी धातु में अ का अ ही बना रहता है। चुरादिगणी धातुओं के समान णिजन्त धातुओं के भी दश लकारो में रूप चलाये जाते हैं और कर्म वाच्य आदि सब होता है। कृ=कारयति, बुध्=बोधयति ( जनाता है ), *श्रु=श्रावयति (सुनाता है), † जन्=जनयति ( उत्पन्न करता है ) गम्+गमयति ( जवाता वा भेजता है ), भू=भावयति ( होवाता है ) णिजन्त हैं।

---

* श्रु के उ की वृद्धि औ है अतः औ+अय=श्रावय+ति=श्रावयति। इसी प्रकार भू=भौ+अय=भावय=भावयति, यह लट् प्र. ए. का रूप लिखा सब लकारो में स्वयं रूप चलालो।

† कुछ धातु में उपधा के अ की वृद्धि नहीं होती है जैसे जनयति, गमयति आदि।

इनका कर्मवाच्य क्रम से यह है कार्यते। बोध्यते। श्राव्यते। जन्यते। गम्यते। भाव्यते।

* आकारान्त धातुओं ( ए, ऐ, ओ और औ अन्तवाले भी जिनका भी आ हो जाता है ) में अय के पूर्व एक प् रख दिया जाता जैसे दा=दापयति (देलाता है), मा=मापयति ( तुलवाता है), गै=गापयति ( गवाता है ) इनका कर्मवाच्य यह है दाप्यते। माप्यते। गाप्यते।

कभी २ णिच् प्रत्यय वैसे ही लगा दिया जाता है और धातु का अर्थ वही रहता है उसको संस्कृत व्याकरण में निवृत्तप्रेषित णिच् कहते हैं इसी प्रकार कभी २ णिच् नहीं लगाया जाता है परन्तु धातु का अर्थ णिच् का लेते हैं तो उसको अन्तर्भूतणिच् वा अन्तर्प्रेषित णिच् कहते हैं।

## ( २ ) सन्नन्त धातु

† सन्नन्त ( सन् प्रत्यय है अन्त में जिसके ) धातु प्रकट करती है कि कोई कुछ करने की इच्छा करता है। इसमें धातु का द्वित्व करके स् जोड़ कर भ्वादि गण के प्रत्यय जोड़कर रूप बनते हैं। दश गणों की सब धातुएं सन्नन्त हो सकती हैं। ‡ कृ=चिकीर्षति ( करने की इच्छा करता है ), =गम् जिगमिषति ( जाने की इच्छा करता है ), ज्ञा=जिज्ञासते। ( जानने की इच्छा करता है ) ॥

---

* अर्त्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुक् णौ। पा० ७. ३. ३६.

† सन् का न् गिर जाता है केवल स इसका चिन्ह है जो धातु में द्वित्व करने के पश्चात् जोड़ा जाता है ( इस स में भ्वादिगण का अ सम्मिलित है ) ॥

‡ द्वित्व का अ इ हो जाता है कृ=चकीर्षति=चिकीर्षति।

हन्=जिघांसति, पा=पिपासति, लभ्=लिप्सते ( आत्मनेपदी धातु इसमें आत्मनेपद लेते हैं ) ॥ जि=जिगीषति। पठ्=पिपठिषति=पढ़ने की इच्छा करता है। दा= दित्सति। * सन्नन्त ज्ञा, श्रु, स्मृ, दृश् आत्मनेपद लेते हैं।

### ( ३ ) यङन्त और यङ्लुगन्त।

यङन्त वा यङ्लुगन्त धातुएं वारम्बार अथवा अधिकता का अर्थ प्रकट करते हैं और दोनों प्रकार के धातु विशेष प्रकार से द्वित्व होते हैं इनमें भेद इतना है कि यङन्त धातु में द्वित्व करके य ( यङ् ) जोड़ कर केवल आत्मनेपद के प्रत्यय जोड़े जाते हैं और यङ्लुगन्त धातु में द्वित्व करके य ( यङ् ) नहीं जोड़ते है वैसे ही परस्मैपद के प्रत्यय जोड़ देते हैं। जैसे

**यङन्त**

† भू—बोभूयते=वह वारम्वार वा अधिक होता है।

---

* सन्नन्तधातु के अङ्ग ( रूप बनाने के लिये प्रत्यय जोड़ने से पूर्व जो धातु का रूप है) में उ जोड़ देने से संज्ञा बनती है और इस संज्ञा में यह विचित्र बात है कि धातु के समान यह कर्म्म भी लेती है जैसे चिकीर्ष्+उ=चिकीर्षु (पु.) करने की इच्छा करने वाला। युद्धंचिकीर्षुः अत्रागच्छति=युद्ध करने की इच्छा वाला यहां आता है। और सन्नन्त धातु में आ जोड़ने से इच्छा का भावअर्थ प्रकटकरती हुई संज्ञा बनती है जैसे ज्ञा=जिज्ञास्, जिज्ञास्+आ=जिज्ञासा=जानने की इच्छा ॥ जिज्ञासु=जानने की इच्छा करने वाला। पिपासा=प्यास।

† द्वित्व करने के पश्चात् जैसे कर्मवाचक का य जोड़ते हैं ठीक उसी प्रकार अर्थात् वही सब कार्य्य करके यङ् का य जोड़ कर आत्मनेपद के प्रत्यय जोड़ना चाहिए।

* पच्—पापच्यते=वह बारम्बार वा अधिक पकाता है।

नृत्—नरीनृत्यते=वह बारम्बार वा अधिक नाचता है।

ग्रह्—जरीगृह्यते=वह बारम्बर वा अधिक ग्रहण करता है।

### यङ् लुगन्त

भू—बोभवति, बोभोति=वह बारम्बार वा अधिक होता है। इसका अधिकतर प्रयोग वेदों में होता है।

### ( ४ ) नामधातु

संस्कृत में संज्ञा में कुछ प्रत्यय लगाकर संज्ञा की धातु बनालेते है जिसको नामधातु कहते हैं। प्रायः नामधातु करने वा सदृश आचरण करने के अर्थ में बनाये जाते हैं।

१ † णिजन्त नाम धातु संज्ञा में णिच् (अय) प्रत्यय लगाकर करने वा बनाने अर्थ में बनता है जैसे घट+णिच्=घटयति=वह घड़ा बनाता है। सुख+णिच्=सुखयति =वह सुख करता है। यह परस्मैपदी होता है ऐसे ही णिङ् ( अय ) प्रत्यय जोड़ कर इसी अर्थ में नामधातु बनाते हैं वह आत्मनेपदी होता है जैसे उत्पुच्छयते =वह पूँछ उठाता है।

---

* द्वित्व किए हुए भाग के इ वा उ का गुण हो जाता है और उस का अ दीर्घ हो जाता है। गुणो यङ् लुकोः। पा. ७. ४. ८२

† तत्करोति तदाचष्टे इति णिच्।

२ * संज्ञा में क्यङ् प्रत्यय लगाकर (संज्ञा के) समान आचरण करने वा करने अर्थ में क्यङन्तनामधातु बनता है और आत्मनेपद के प्रत्यय लेता है। जैसे पुत्र इव आचरति=पुत्रायते=पुत्र के समान आचरण करता है। शब्दायते=शब्द करता है। वैरायते=वैर करता है।

३ † क्यजन्तनामधातु संज्ञा में क्यच् प्रत्यय लगाकर उस (कर्म) संज्ञा पर जैसा आचरण किया जाता है वैसा आचरण करने के अर्थ में बनता है और परस्मैपद के प्रत्यय लेता है। पुत्रमिव आचरति=पुत्रीयति शिष्यम्=शिष्य के साथ पुत्र जैसा आचरण करता है

क्यच् इच्छा प्रकट करने में भी नामधातु बनाता है जैसे लवणीयति=लवण की इच्छा करता है। अश्वीयति=घोड़े की इच्छा करता है॥

४ लोहितादि शब्दों तथा डाच् प्रत्ययान्त शब्दों से नामधातु बनाने के लिए क्यश् (य) जोड़ा जाता है जैसे लोहित=लोहितायते वा लोहितायति=लाल होता है। पटपटायते=पटपट शब्द करता है।

---

* क्यङ् में संज्ञा का अन्तिम अ दीर्घ हो जाता है। (क्यङ् में केवल य रह जाता है)। कर्तुः क्यङ् सलोपश्च। पा० ३. १. ११. अप्सरस्=अप्सरायते।

† क्यच् परे रहते संज्ञा का अन्तिम अ वा आ, ई हो जाता है। उपमानादाचारे। पा. ३. १. १०

५ कण्डू आदि शब्दों से नामधातु बनाने के लिए यक् ( य ) प्रत्यय आता है जैसे कण्डू (=खुजली ) का कण्डूयति=वह खुजलाता है।

६ क्विप् प्रत्यय जोड़ने से भी नामधातु परस्मैपद में बनता है जैसे कृष्ण इव आचरति इति कृष्णति=कृष्ण के समान आचरण करता है।

---

## परस्मैपद और आत्मनेपद।

भुज् ( ७ ) भोजन करने वा भोग करने के अर्थ में आत्मनेपद है परन्तु रक्षा करने के अर्थ में भुज् परस्मैपदी होजाता है। जैसे ओदनं भुङ्क्ते=चांवल खाता है। महीं भुनक्ति=पृथ्वी की रक्षा करता है।

* गम् ( १ ) पर० है परन्तु सम् पूर्वक गम् आ० हो जाता है और उसके अर्थ मिलने वा उचित होने के होते हैं जैसे वाक्यं संगच्छते=वाक्य संगत है, ठीक है। सखीभिः संगच्छते=(वह) सखियों से मिलता है।

† जि ( १ ) पर० है परन्तु वि० पूर्वक जि ( जीतना ) तथा परा पूर्वक जि ( हराना वा हारना ) आ० हो जाता है जैसे स जयति, स विजयते।

स शत्रून् पराजयते=वह शत्रुओं को हराता है।

तप् ( १ प. तपाना ) आत्मनेपद में ४ गण का हो जाता है जब इसका अर्थ तप करने का होता है जैसे स तपः तप्यते=वह तप करता है।

---

* समो गम्यृच्छिप्रच्छिस्वरत्यर्तिश्रुविदिभ्यः। पा० १. ३. २९

† विपराभ्यां जेः। पा० १. ३. १९

* रम् ( १ ) आ० है परन्तु जब अकर्मक प्रयुक्त होता है तो उभयपदी होता है। वि, आ वा परि पूर्वक रम् पर० होजाता है जैसे वत्सैतस्माद्विरम=बच्चे इससे बचो। स तस्य दर्शनात् क्षणं पर्यरमत्=वह उसके दर्शन से क्षण भर आनन्दित हुआ।

† दा (३ देना ) उभयपदी है परन्तु आ पूर्वक दा ( लेना ) आ० होजाता है जैसे धनमादत्ते=धन लेता है। परन्तु आदा ( मुख फैलाने में ) पर० है जैसे मुखं व्याददाति=मुख खोलता है ।

‡ स्था ( १ ) पर० है परन्तु सम्, अव, प्र और वि पूर्वक स्था आ० है जैसे क्रोधः मृदौ न संतिष्ठते=क्रोध मृदु मनुष्य में नहीं टिकता है।

उप पूर्वक स्था निम्नलिखित अर्थों में आ० होता है:—

(१) पूजाकरना—मन्त्रैः सूर्य्यमुपतिष्ठते (२) सेवा में उपस्थित होना—राजानमुपतस्थे। (३) मिलना—गङ्गा यमुनामुपतिष्ठते (४) मित्रता करना—रथिकानुपतिष्ठते। (५) मार्ग का जाना—अयं पन्था नगरमुपतिष्ठते=यह रास्ता नगर को जाती है।

---

* व्याङ्परिभ्यो रमः। विभाषा अकर्मकात्। पा० १. ३. ८३ और ८५

† आङो दोऽनास्यविहरणे। पा० १. ३. २०

‡ समवप्रविभ्यः स्थः। पा० १. ३. २२ । उपाद्देवपूजासङ्गतिकरणमित्रकरणपथिष्विति वाच्यम्।

* यम् (१ यच्छ् ) पर० है परन्तु आ पूर्वक यम् फैलाने अर्थ में आ० है जैसे पाणिमायच्छते=हाथ फैलाता है। ऐसे ही उपपूर्वक यम् ( विवाह करने वा स्वीकार करने के अर्थ में ) आ० है—कन्यामुपयच्छते=कन्या विवाहता है। वैसे यच्छति इन्द्रियम्=इन्द्रिय को रोकता है। सम्, उद्, आ, पूर्वक यम् आ० है।

† प्रच्छ् (१) पर० है परन्तु आ० पूर्वक प्रच्छ् विदाई लेने के अर्थ में आ० है तमापृच्छस्व=उस से विदा मांगो।

‡ कृ (८) उभय० है परन्तु अनु पूर्वक कृ ( नक़ल करना ) और परा पूर्वक कृ पर. है जैसे रामस्य अनुकरोति=राम की नक़ल करता है। अधिकृ ( अधिकार देना ) पर० है परन्तु अधिकृ ( दबाना वा क्षमा करना ) आ० है जैसे शास्त्रं नरानधिकरोति=शास्त्र मनुष्यों को अधिकार देता है। स शत्रुमधिकुरुते=वह शत्रु को दबाता वा क्षमा करता है। उपकृ ( उपकार करना ) उभय० है। स परस्य उपकुरुते। दण्डनीतिः नेतुः उपकरोति।

श्रु (५) पर० है परन्तु सम्पूर्वक श्रु आ० है स संश्रृणुते=वह अच्छी तरह सुनता है। सनन्त श्रु आ० है जैसे शुश्रूषस्व गुरून्=बड़ों की सेवा करो।

---

* समुदाङ्भ्यो यमोऽग्रन्थे। पा० १. ३. ७५। उपाद्यमः स्वकरणे पा० १. ३. ५६।

† आङि नुप्रच्छ्योः वार्तिक।

‡ अनुपराभ्यां कृञः। पा० १. ३. ७६।

* ह्वे (१) उभय० है परन्तु आह्वे (चुनौती देना) आ० है जैसे योधः आह्वते योधम् ।

† ज्ञा (६) उभय० है परन्तु प्रतिज्ञा (प्रतिज्ञा करना वा स्वीकार करना) आ० है अपज्ञा (इनकार करना) आ० है जैसे कन्यादानं प्रतिजानीते=कन्यादान की प्रतिज्ञा करता है । शतं प्रतिजानीते=सौ स्वीकार करता है ।

सहस्रमपजानीते=हज़ार से इनकार करता है ।

---

## उपसर्गों का अर्थ

प्रथम पुस्तक में बता चुके हैं कि उपसर्ग कभी तो बिल्कुल व्यर्थ होते हैं उनका कुछ अर्थ नहीं होता जो धातु का अर्थ होता है वही बना रहता है जैसे ददाति, प्रददाति और कभी २ उपसर्ग से अर्थ बिल्कुल उल्टा होजाता है जैसे स्मरति=याद करता है, विस्मरति=भूल जाता है । याति=जाता है, आयाति=आता है । और कभी २ उपसर्ग धातु के ही अर्थ को और विशेष करता है । जैसे भवति=होता है, प्रभवति=समर्थ होता है ।‡

---

* स्पर्धायामाङः । पा० १. ३. ३१.

† अपह्नवे ज्ञः । अकर्मकाच्च । सम्प्रतिभ्यामनाध्याने । १. ३. ४४, ४५ और ४६.

‡ धात्वर्थं बाधते कश्चित् कश्चित्तमनुवर्तते ।

तमेव विशिनष्ट्यन्य उपसर्गगतिस्त्रिधा ॥

नीचे कुछ बहुत प्रसिद्ध उपसर्ग और उनके अर्थ लिखते हैं :—

अति=पारकरना, बहुत, नाघना जैसे अतिक्रामति=अतीत्य ( अति+इ=जाना+ल्यप् =पार करके ) क्रामति ( जाता है )=नाघता है ॥

अधि=ऊपर जैसे अधिगच्छति=जानना ( मस्तक पर जाना ), अधिक्षिपति =ऊपर फेंकना ( गाली आदि )=निन्दा करना ॥

अधः=नीचे जैसे अधोगच्छति, अधोमुखः=नीचे मुख किये ।

प्र=प्रकृष्ट=बहुत वा अच्छा जैसे प्रभवति=प्रकृष्ट अर्थात् बड़ा (=प्रभू) होता है ।

नि=निकृष्ट=खराब और नि=नितराम्=बहुत अच्छी तरह जैसे निचयः=बड़ा ढेर ।

अनु=अनुलक्ष्य=लिये । इसके योग में विना धातु के भी कभी २ द्वितीया आती है जैसे मोक्षमनु यतते=मोक्षमनुलक्ष्य यतते=मोक्ष के लिये अर्थात् उसको

---

अर्थ—कोई उपसर्ग धातु के अर्थ को नाश कर देते हैं और दूसरा अर्थ उसी धातु का कर देते हैं और कोई उपसर्ग धातु के अर्थ को ही बताते हैं दूसरे उपसर्ग धातु के अर्थ को ही विशेष कर देते हैं। यह तीन प्रकार का कार्य्य उपसर्गों का है।

उपसर्गेण धात्वर्थो बलादन्यत्र नीयते । ( सिद्धान्तकौमुदी )

अर्थः—उपसर्ग से धातु का अर्थ बल से दूसरा कर दिया जाता है।

अपना लक्ष्य बना कर यत्न करता है। अनु=पीछे जैसे अनुचरः (=पीछे चलने वाला) अनुगच्छति=पीछे जाता है।

उप=समीप=मिलना जैसे उपेत्य=मिलकर, उपचितिः=बढ़ती (उप=समीप, चिति=एकट्ठा होना)

अप=अलग होना जैसे अपगत्य=अलग होकर। अपचितिः=कमी।

परि=समन्तात्=चारों ओर। परिधान=चारो ओर रखना=पहनना।

वि=विशेष जैसे विशिष्टं ज्ञानं विज्ञानम्। वि=विरुद्ध जैसे वियोग=अलग होना। योग=मिलना, क्री=बेंचना, विक्री=बेंचने के विरुद्ध अर्थात् खरीदना।

अभि=सामने, ओर जैसे अभिगच्छति=सामने जाता है।

अव=नीचा जैसे अवतरति=उतरता है।

उद्=उत्कृष्ट=उत्तम, उद्=ऊपर जैसे उदेति=ऊपर आता है अर्थात् उदय होता है।

आ=समन्तात्=चारों ओर से, ऊपर, विपरीत जैसे गच्छति, आगच्छति। समागत्य=आकर, मिलकर। आरोहति=चढ़ता है।

निस्=दूर, बाहर जैसे निस्सरति=निकलता है।

परा=उल्टा, विरुद्ध जैसे पराजयः=हार।

दुः=दुःख से, कठिनता से जैसे दुःसह=जो दुख से सहा जासके।

सु=शोभन=अच्छा, बहुत जैसे सुमहत्=बहुत बड़ा।

प्रति=ओर, उत्तर में जैसे प्रत्युवाच=उत्तर में बोला। नगरं प्रतिगच्छति।

सम्=साथ २, अच्छा जैसे संगच्छध्वम्=साथ २ चलो।

किसी किसी धातु के साथ एक से अधिक उपसर्ग आते हैं ऊपर प्रसिद्ध अर्थ दिये हैं जहां जैसा अर्थ लगे लगाना चाहिए। कहीं उपसर्गों का अर्थ नहीं होता है केवल धातु का ही अर्थ प्रर्याप्त है वहां ऊपर का अर्थ नहीं लगेगा॥

---

# प्रसिद्ध अव्यय और उनका प्रयोग।

अथ—अथ ग्रन्थ वा विषय के आरम्भ में आता है जैसे अथ योगानुशासनम्। अथ समासः। अथ का अर्थ 'पश्चात्, तब' भी है जैसे अथ स धेनुं मुमोच=बाद को उसने गाय को छोड़ा।

अथकिम्—का अर्थ "हां, और क्या, बिल्कुल ऐसा ही है" होता है जैसे किं स आगतः=क्या वह आगया=दासः—अथकिम्=दास ने कहा हां।

इति—(१) जिस प्रकार अथ आरम्भ में आता है इसी प्रकार इति समाप्ति में आता है। इति का अर्थ 'ऐसा' है जैसे इति प्रथमोऽङ्कः=इस प्रकार प्रथम अङ्क समाप्त हुआ (२) इति वक्ता के कहे हुए शब्दों के अन्त में संस्कृत में रक्खा जाता है जैसे राम उवाच गच्छामि इति=राम ने कहा कि मैं जारहा हूँ (कहे हुए शब्दों के आरम्भ में यत् (=कि) भी रख सकते हैं) राम उवाच यत् गच्छामि इति।

संस्कृत भाषा में बोले हुए वाक्य को सीधा वैसे का वैसा ही रखना पड़ता है उसका काल, पुरुषादि बदल कर भाव नहीं रख सकते हैं जैसा अंग्रेज़ी में लिख सकते

हैं जैसे ऊपर के वाक्य को अंग्रेज़ी में ऐसे भी लिख सकते हैं कि राम ने कहा कि वह ( राम ) जा रहा था परन्तु संस्कृत में ऐसा लिखना कि "राम उवाच यत् स ( रामः ) अगच्छत्" बिल्कुल अशुद्ध है। संस्कृत में वक्ता ने जो शब्द बोले हैं वही वैसे के वैसे रक्खे जाते हैं और उनके अन्त पर इति ज़रूर रख देते हैं। ( ३ ) इति कारण और प्रयोजन भी प्रकटकरता है जैसे वैदेशिकोऽस्मि इति पृच्छामि=मैं विदेशी हूँ इस कारण पूँछता हूँ। वैयाकरणो भवेयमिति व्याकरणं पठामि=मैं इस लिए व्याकरण पढ़ता हूँ कि मैं वैयाकरण होजाऊँ। ( ४ ) इति अवस्था भी प्रकट करता है जैसे पिता इति स पूज्यः परन्तु अध्यापक इति निन्द्यः=पिता की अवस्था में वह पूज्य है परन्तु अध्यापक की अवस्था में वह निन्दनीय है।

इति यावत्—इसका अर्थ इत्यर्थः ( यह अर्थ है ) है जैसे पुरुषव्याघ्रः श्रेष्ठ पुरुषः इति यावत्=पुरुषव्याघ्र का अर्थ श्रेष्ठपुरुष है।

अपि—(१) अपि का प्रसिद्ध अर्थ 'भी' है जैसे राजापि गतः=राजा भी गया। ( २ ) अपि प्रश्न करने में भी वाक्य के आरम्भ में रक्खा जाता है जैसे अपि एतत् तपोवनम्=क्या यह तपोवन है। ( ३ ) अपि आशा प्रकट करने में भी आता है और प्रायः 'नाम' शब्द अपि के साथ रख दिया जाता है जैसे अपि जीवेत् सः=मैं आशा करता हूँ कि वह जीवित हो जावे। अपि नाम रामः आगच्छेत्=मेरी यह आशा है कि राम आवे। ( ४ ) शङ्का वा अनिश्चय अर्थ में भी अपि आता है जैसे अपि चोरो भवेत्=शायद वह चोर हो। ( ५ ) प्रश्न

वाचक शब्दों में जोड़ने से अपि का अर्थ अनियत ( कोई ) हो जाता है जैसे अत्र कोऽपि नास्ति=यहां कोई नहीं है।

चित्, चन्, स्विद्—प्रश्न वाचक सर्वनामों में जोड़ने से अनियत अर्थ प्रकट होता है। सर्वनाम अपनी संज्ञा के अनुसार लिङ्ग, वचन और विभक्ति ग्रहण करते हैं, इस कार्य्य में कोई वाधा नहीं पड़ती जैसे कस्यचित्—चन्—स्विद्—अपि नरस्य=किसी पुरुष का। किञ्चित्—चन्—अपि—स्विद् मित्रमागतम्=कोई मित्र आया।

हि—वाक्य के आदि में हि नहीं आता है और ( १ ) कारण बताने में हि प्रयुक्त होता है जैसे अग्निःइह अस्ति धूमो हि दृश्यते=आग यहां है क्योंकि धुँआ दिखलाई देता है। ( २ ) हि 'वास्तव में' अर्थ में भी आता है जैसे प्रयोग प्रधानं हि नाट्यशास्त्रम्=वास्तव में नाट्यशास्त्र में प्रयोग ( किसी का पार्ट खेलना ) ही प्रधान है। ( ३ ) "उदाहरण वैसा ही है" इस अर्थ में भी हि आता है किन्तु प्रायः तथा हि के साथ इस प्रयोग में जुड़ा रहता है जैसे "सत्यं ब्रूयात्" तथाहि पुरा किल हरिश्चन्द्रः सत्यमब्रवीत्=सच बोलना चाहिए वही उदाहरण से देख रहे हैं कि पहेले हरिश्चन्द्र ने सच बोला था ऐसा प्रसिद्ध है इत्यादि।

तु—वाक्य के आदि में तु (=किन्तु ) नहीं आता संज्ञा के बाद आता है और सदैव आगे आने वाले वाक्य से सम्बन्ध रखता है जैसे स मूर्खो रामस्तु चतुरः =वह मूर्ख है परन्तु राम चतुर है।

वरम्—वरम् का अर्थ 'अधिक अच्छा' है और जिस से अधिक अच्छा हो उसके साथ 'न', 'नच', 'न तु', अथवा 'न पुनः' यह शब्द उसी वाक्य में आता है जैसे वरं कन्या जाता न च—न—नपुनः—नतु—अविद्वान् तनयः=अविद्वान् लड़के से कन्या पैदा होना अधिक अच्छा है।

नु—कई पक्षों में प्रश्नवाचक है जैसे स्वप्नो नु माया मतिभ्रमो नु=क्या स्वप्न है अथवा माया अथवा बुद्धिभ्रम है।

ननु—( १ ) ननु का अर्थ "वास्तव में" है जैसे अयं तव दोषो ननु=यह वास्तव में तुम्हारा दोष है। ( २ ) शङ्का करने, प्रश्न करने, वा पूर्वपक्ष रखने में आरम्भ में ननु रखते हैं और प्रायः चेत् (=यदि) भी पूर्वपक्ष के अन्त पर रख देते हैं और उत्तरपक्ष के आरम्भ में 'न', 'सत्यम्', 'अत्र उच्यते' ऐसे शब्द रखते हैं जैसे ननु ईश्वरो नास्ति, ईश्वरासिद्धेः इति प्रमाणात् इतिचेत् , न, तत्र असिद्धेः प्रत्यक्षादिप्रमाणैः ईश्वरस्य असाध्यत्वार्थपरत्वात् न च ईश्वराभावार्थपरत्वात्=यदि कोई शङ्का करे कि ईश्वर नहीं है क्योंकि ( सांख्य का ) प्रमाण है कि ईश्वर की सिद्धि नही हो सकती तो इस शङ्का का उत्तर यह है कि यह पूर्वपक्ष ठीक नहीं क्योंकि वहां (प्रमाण में) असिद्धि का यह अर्थ है कि ईश्वर प्रत्यक्षआदि प्रमाणों से साबित करने योग्य नहीं है और असिद्धि का यह अर्थ नहीं है कि ईश्वर का अभाव है। इस वाक्य में उत्तरपक्ष के पूर्व 'न' रक्खा है ऐसे ही 'सत्यम्'=ठीक कहते हो, ( परन्तु यह तो देखो ) अत्र उच्यते ( इस शङ्का पर कहते हैं ) भी रख सकते हैं।

[ न्याय की भाषा में प्रायः छोटे सारगर्भित वाक्य आते हैं परन्तु सरल-संस्कृत में वही बड़े वाक्य होते हैं जैसे असिद्धेः न अभावार्थपरत्वात=असिद्धिः न

अभावार्थपरा इत्यस्मात् कारणात्=असिद्धि शब्द अभाव अर्थ में पर यानी तत्पर अर्थात् अभाव अर्थ बताने वाला नहीं है इस कारण से। संक्षेपतः विशेष्य की षष्ठी और विशेषण में 'त्व' (भाव अर्थ प्रकट करने वाला प्रत्यय) लगा कर संज्ञा बनाते हैं और हेतु होने के कारण पञ्चमी विभक्ति में रखते हैं जैसे बुद्धिः विस्मरणशीला इति कारणात्=बुद्धेः विस्मरणशीलत्वात्=बुद्धि भूलने वाली होने के कारण ]

उत—भिन्न २ पक्षों में अथवा के अथ में उत आता है और प्रायः इसके स्थान में उताहो, आहोस्वित् आते हैं। जैसे एकमेव वरं पुंसामुत राज्यमुत आश्रमः =एक ही मनुष्यों के लिए अच्छा है चाहें राज्य अथवा आश्रम। किमिदं वल्कलानां सदृशमुताहो जटानां समुचितम्=क्या यह छाल के कपड़ों के सदृश है अथवा क्या यह जटाओं के उचित है।

इव—(१) सदृश अर्थ प्रकट करता है जिसके सदृश हो उसके बाद रक्खा जाता है जैसे संसारः अर्णव इव=संसार समुद्र के समान है।

जो शब्द इव से सम्बन्ध रखते हैं उनकी समान विभक्ति होती है जैसे लक्ष्मीमिव कन्यां ददर्श=लक्ष्मी के समान कन्या को देखा। रामस्य इव पुत्रस्य चरित्रं स्यात्=राम के समान पुत्र का चरित्र हो। (२) उत्प्रेक्षा अर्थात् मानो ऐसा है इस अर्थ में भी इव आता है जैसे तमोऽङ्गानि लिम्पति इव=मानो अन्धेरा अङ्गों को लीप रहा है।

कच्चित्—का अर्थ है मैं आशा करता हूं (=क्या यही बात है न) जैसे शिवानि वः तीर्थजलानि कच्चित्=क्या तुम्हारे तीर्थजल कल्याणकारी हैं मुझे आशा है कि वे हैं।

क्व—का अर्थ 'कहां' है जब क्व दोवार लिखा जाता है तो बहुत अन्तर प्रकट करता है जैसे क्व तपः क्व च तावकं वपुः=कहां तप और कहां तुम्हारा शरीर। कामम्—का अर्थ 'अपनी इच्छानुसार' है परन्तु प्रायः कामम् का प्रयोग "यह मान कर भी, माना कि" इस अर्थ में आता है और तब वाक्य में पीछे तथापि, तु आदि लिखते हैं जैसे कामं स निर्धनः तथापि स विद्वान्=माना कि वह गरीब है तो भी वह विद्वान् है। कामं सा सम्मुखी न तिष्ठति अन्यविषया न तु दृष्टिरस्याः=माना कि वह सामने नहीं खड़ी होती है परन्तु उसकी निगाह और वस्तु पर नहीं पड़ती है।

किल—का अर्थ (१) "वास्तव में" है जैसे अर्हति किल अपराधी ताडनम्=वास्तव में अपराधी को ताड़ना मिलनी चाहिए।

(२) "ऐसी खबर है जैसा लोग कहते हैं" यह भी (अर्थ) होता है जैसे बभूव योगी किल श्रीकृष्णः=जैसा लोग कहते हैं श्रीकृष्ण एक योगी थे।
(३) 'आशा करता हूँ' भी (अर्थ) है जैसे पार्थः किल विजेष्यते=मैं आशा करता हूँ कि पार्थ जीतेगा।

(४) "बना हुआ, झूंठा" भी (अर्थ) है जैसे प्रसह्य सिंहः किल तां चकर्ष=बने हुए झूंठे सिंह ने उसे ज़ोर से पकड़ा।

खलु—(१) का अर्थ "वास्तव में" है जैसे पदानि खलु ते विषमीभवन्ति= वास्तव में तेरे क़दम ठीक नहीं पड़ते हैं।

(२) खलु जब क्त्वाप्रत्ययान्त शब्द के साथ आता है तो उसका निषेध (इनकार) अर्थ होता है जैसे अलम् का अर्थ होता है (कारक प्रकरण में तृतीया विभक्ति को देखो) जैसे निर्धारिते अर्थे लेखेन खलु उक्त्वा=जब अर्थ (विषय) लेख से निश्चित कर लिया गया तब उसका कहना व्यर्थ है अर्थात् नहीं कहना चाहिए।

नाम—का अर्थ (१) "नामक, नाम रखने वाला" है जैसे रामस्य नाम राज्ञः=राम नामक राजा का। यह नाम समास में नहीं आता है और जिन संज्ञाओं से नाम का सम्बन्ध हो उनकी विभक्तियां समान होना चाहिए जैसे ऊपर के वाक्य में रामस्य और राज्ञः हैं।

(२) "वास्तव में" भी (अर्थ) है जैसे मया नाम जितम्=वास्तव में मैं जीता।

(३) "बहाने से" भी (अर्थ) है जैसे कार्तान्तिको नाम भूत्वा=बहाने से झूंठा ज्योतिषी बनकर।

(४) लोट् अर्थात् आज्ञा के साथ "मानाकि" इस अर्थ में भी नाम आता है जैसे एवमस्तु नाम=माना कि ऐसा हो (तो फिर) और (५) क्रोध, आश्चर्यादि अर्थों में भी नाम आता है जैसे ममापि नाम परिभवः=क्या (यह) मेरी भी हार

हो। अन्धो नाम पर्वतमारोहति=आश्चर्य्य है कि अन्धा पहाड़ पर चढ़ता है।

दिष्ट्या—का अर्थ "मैं प्रसन्न हूं। ईश्वर को धन्यवाद है" होता है जैसे दिष्ट्या भवान् परित्रातः=ईश्वर को धन्वाद है कि आप बचाए गए।

अंग—सम्बोधन में 'ओ' अर्थ में आता है जैसे अंग विद्वन्=ओविद्वान्

अहो—(१) सम्बोधन में (ओ) अर्थ में आता है अहो राजन्=हे राजा।

प्रायः अहो शोक, हर्ष, आश्चर्य्य प्रकट करने में आता है जैसे अहो रूपस्य अनवद्यता=ओहो इतना रूप का निर्दोषपन।

यथा तथा—जिस शब्द के साथ यथा तथा रखकर व्याख्या करते हैं वह क्रिया-विशेषण होता है जैसे सविनयमवादीत्=वह विनय से बोला। यहां विनयेन सह यथा भवति तथा=सविनयम् क्रियाविशेषण है।

यावत्—जब अकेला प्रयुक्त होता है और जब इसका 'तक' अर्थ होता है तब यावत् के योग में द्वितीया विभक्ति आती है जैसे कियन्तमवधिं यावत् अस्म-च्चरितमालिखितम्=कितनी अवधि तक हमारा चरित्र चित्रित किया गया है। स्तन्यत्यागं यावत् पुत्रयोरवेक्षस्व=स्तन्य अर्थात् दूध छोड़ने तक दोनों पुत्रों की देख रेख करो।

यावत् 'तुरन्त' वा 'जबलों' अर्थ में भी आता है जैसे यावत् छायामाश्रित्य प्रतिपालयामि ताम्=जबलों वा अभी छाया में उसकी प्रतीक्षा करूँगा।

## शब्द

उप+आ+या ( २ प. )=जाना

ब्रह्मावर्त्तः=उस देशका नाम जो हस्तिनापुर के पश्चिम उत्तर है

वशीकृत्य=( वश+च्वि+कृ+ल्यप् )=वश में करके

महोत्तम ( वि. )=महान् चासौ उत्तमः (विशेषण उभयपद कर्म्मधारय )=बड़ा उत्तम

प्रादुस्+भू ( १ प. )=प्रकट होना

कारुवृत्तिकरः=कारु (वि.) जो शिल्पकारी करता है उसकी वृत्ति (स्त्री०) अर्थात् पेशा करने वाला

अब्दः—म्=वर्ष

वर ( वि. )=श्रेष्ठ

पुर ( नं० )=नगर

सू ( २ वां ४ आ )=उत्पन्न करना

मागध ( पु० )=मगध देश का राजा, देश का नाम

स्वः ( अव्यय )=स्वर्ग लोक

शूद्रवर्णकाः=शूद्रः वर्णः येषां ते ( शेषाद्विभाषा इति कप् )

शचीपति ( पु. )=इन्द्र

वेद्य ( वि. )=जानने योग्य

अनु+मा ( ३ आ. )=अनुमान करना

आनृशंस्य ( न. )=(नृशंसः=बेरहम) न नृशंसः=अनृशंसः (जो बेरहम न हो) तस्य भावः आनृशंस्यम् ( ष्यञ् )=दया

घृणा=दया

नागेन्द्रः=नागों का राजा

शुच् ( १ प. )=दुःखी होना

विवक्षितं=( वच्+सन्+क्त ) कहने की इच्छा (नपुंसके भावे क्तः )

लक्ष्मन् ( नं० )=चिन्ह

वृत्ततः (अव्यय)=अच्छे चाल चलन से

प्र+सम्+ईक्ष् ( १ आ० )=अच्छी तरह विचारना

कृति ( स्त्री० )=कर्म

दुष्परीक्ष्या ( वि. )=जिस की परीक्षा करना कठिन है

संकरः=मेल

नृ ( पुं० )=मनुष्य

आर्ष ( वि० )=( ऋषि+अण् )= ऋषियों का, वेद का

यज् ( १ प. आ.)=यज्ञ करना

शीलम्=अच्छा चाल चलन, स्वभाव

तत्वम्=असलियत, सत्यता

इष्टम् ( इष्+क्त )=इच्छा किया गया, चाहा गया

इष् ( ६ प. [ इच्छ् ] )=इच्छा करना

संस्कृत=सम्+कृ+क्त=मंजा हुआ, अच्छा

भुजगोत्तमः=( भजग [ पु० ]=सर्प सर्पों में श्रे

प्रधानेष्टम्=प्रधानं यथा भवति इष्टम्=प्रधानता से अर्थात् [illegible] करके चाहा गया है

भर्तृ ( पु. )=पति

ईश्वरः=मालिक

अप्रतिम (वि.)=जिसके समान कोई

आधि ( पु. )=मानसी पीड़ा

व्याधि ( पु. )=शारीरिक रोग

प्रव्रजित=प्र+व्रज्+क्त=सन्यासी हु

सम्यक् ( अव्यय)=अच्छी तरह

वि+धा=शास्त्र का आज्ञा देना

प्रणोदित=प्र+नुद्+क्त=प्रेरित

दा=कन्यादान करना

युधिष्ठिर उवाच—जातिरत्र महासर्प मनुष्यत्वे महामते ।
संकरात्सर्ववर्णानां दुष्परीक्ष्येति मे मतिः ॥ ३१
सर्वे सर्वास्वपत्यानि जनयन्ति सदा नराः ।
वाङ्मैथुनमथो जन्म मरणं च समं नृणाम् ॥ ३२
इदमार्षं प्रमाणं च ये यजामह इत्यपि ।
तस्माच्छीलं प्रधानेष्टं विदुर्ये तत्वदर्शिनः ॥ ३३
यत्रेदानीं महासर्प संस्कृतं वृत्तमिष्यते ।
तं ब्राह्मणमहं पूर्वमुक्तवान् भुजगोत्तम ॥३४

---

## दिवोदासदिव्यादेवीवृत्तान्तः ।

[ पद्मपुराण (५) पातालखण्ड अध्याय ६२ पत्रा पृष्ठ ११४ से उद्धृत ]

दिवोदासेति विख्यातः पुराक्रान्तीश्वरोऽभवत् । तस्यापत्यंमहारत्नं नारीणामुत्तमंसदा ॥३६
गुणरूपसमायुक्ता सुशीला चारुमङ्गला । दिव्यादेवीति विख्याता रूपेणाप्रतिमा भुवि ॥३७
रूपदेशस्य राजानं सम्यग्ज्ञात्वा महीपतिः । चित्रसेनं महात्मानं समाहूय ततो नृपः ॥४०
कन्यां ददौ दिवोदासश्चित्रसेनाय धीमते । तस्या विवाहकालस्य सम्प्राप्ते समये नृप ॥४१
मृतोऽसौ चित्रसेनस्तु कालधर्मेण वै किल । दिवोदासश्च धर्मात्मा चिन्तयामास भूपतिः ॥४२
ब्राह्मणांश्च समाहूय पप्रच्छ नृपनन्दन । अस्या विवाहकाले तु चित्रसेनो दिवं गतः ॥४३
अस्यास्तु कीदृशं कर्म भविष्यति ब्रवन्तु मे । "विवाहो जायेत राजन् कन्यायास्तु विधानतः॥४४

पतिर्मृत्युं प्रयात्येव योवा त्यागं करोति च। महाधिव्याधिना भीतस्त्यागं कृत्वाप्रयातिच॥४५
प्रव्रजितो भवेद्राजन् धर्मशास्त्रेपु दृश्यते। तस्यां रजस्वलायां च अन्यः पतिर्विधीयते ॥४६
विवाहं तु प्रधानेन पिता कुर्यान्न संशयः। एवं राजन्समादिष्टं धर्मशास्त्रे शुभैर्जनैः॥ ४७
विवाहः क्रियतामस्या''इत्यूचुस्ते द्विजोत्तमाः। दिवोदासश्चधर्मात्माब्राह्मणैस्तुप्रणोदितः॥४
विवाहार्थं महाराज मानसं कृतवान् नृप। पुनर्दत्ता प्रदानेन दिव्यादेवी नृपोत्तम ॥४६
पुष्पसेनाय पुण्याय तस्मै राज्ञे महात्मने।मृत्युधर्मं गतो राजा विवाहसमयेऽपि सः ॥५०
यदायदा महाभागो दिव्यादेव्याश्च भूपतिः। करोति स पितोद्योगं विवाहस्यातिदुःखितः ॥५
भर्त्तापि म्रियते काले प्राप्तलग्नस्तदातदा। एकविंशतिभर्तारः काले काले मृतास्ततः॥५२
ततोराजा महादुःखी संजातः ख्यातविक्रमः। समालोक्य समाहूय मन्त्रिभिःसहनिश्चलः ॥५
स्वयंवरे महाबुद्धिं चकार पृथिवीपतिः॥

---

## भाषा।

मनुष्य काम करने की इच्छा करते हैं। वह जल पिलाता है। दही मथा जाता है। उसने राम को धन दिया था। सेवक ने वृक्षों को सींचा था। राम बोले कि मैंने धनु खींचा था। तुमने वेद पढ़ने से अपनी आत्मा को पवित्र किया था। वे सब बोले कि हमने सब हाल जान लिया था। पिता ने पुत्र को आदेश दिया कि वह विद्या पढ़े। मैं नीचे मुख किये हुये था जब ऊपर से विमान गया। चाहें धार्मिक होने की इच्छा करो चाहे धनी होने की। मुझको राम ऐसा जानने की इच्छा मत करो। राम ने कहा था कि वास्तव में वह (राम) पुत्र के समान आचरण करता था।

---